मात्र है तो अपने प्रण के अनुसार एक लाख रुपया मुझे दीजिये ।"

इस आशय को सुनकर चारों विद्वानों ने विचार किया कि जो इसको पुराना आशय ठहरावें तो महाराज को निन्नानवे करोड़ द्रव्य देना पड़ता है, और नवीन कहने में केवल एक लाख, सो उन चारों ने क्रम से यही कहा कि, पृथ्वीनाथ! यह नवीन आशय का श्लोक है। इस पर राजा ने उस विद्वान् को एक लाख रुपये दिये ।

---

## 3. SHARMA JI.

Sharma Ji is the *nom de guerre* of Babu Shyama Charan Banerji, Advocate, Oudh Chief Court. He is one of the few Bengali gentlemen, who having settled in Oudh, have paid as much attention to the study of Hindi as to Bengali, and have made valuable contribution to the Hindi literature. He was born in 1907 V.E. (1850), passed the First Examination in Arts in 1867, worked as a teacher in the La Martiniere College, Lucknow, from 1868 to 1876, passed the High Court Vakil's Examination of the Allahabad High Court in 1876 and practised law from 1878 to 1925, after which he retired. His principal works are: *Dara Shikoh*, *Vidushak*, and *Chutkule*. He also contributed articles to the Avadha-vasi and the Nagri Pracharak, besides writing articles for Bengali and English papers. He has also published the Rent Rulings of the Judicial Commissioner's Court, Settlement Circulars, Index of Cases, and Local Acts.

---

# दाराशिकोह की हार और उसका वध

जिस समय शाहजहां बीमार था उस समय केवल दारा उसके निकट था, सुलतान शुजा बंगाले के राज्य में था, और औरंगज़ेब और मुरादबख़श भी दक्षिण की ओर थे। बादशाह की बीमारी की ख़बर पाकर सुलतान शुजा ससैन्य आगरा को चला, दारा की आज्ञानुसार उसके रोकने के लिये दारा का पुत्र सुलेमान-शिकोह सेना लेकर चला। शाहजहां ने राजा जयसिंह को भी सुलेमान-शिकोह के साथ कर दिया, और गुप्त भाव से राजा से यह भी कह दिया कि जहां तक हो सके युद्ध न होने पावे। सर्दार दलेल खां भी राजा की हमराही में था। इलाहाबाद के निकट दोनों सेनाओं का मुठभेड़ हुई। सुलतान शुजा की हार हुई, सुलेमान-शिकोह ने बड़ी वीरता से इस युद्ध में जयलाभ किया। राजा जयसिंह बादशाह की आज्ञानुसार काम कर रहे थे। अपना बल प्रकाश नहीं किया, जो कुछ बालक सुलेमान-शिकोह ने किया था उसी को बस समझा। यदि राजा जयसिंह भी इस युद्ध में अपनी वीरता

प्रकट करते तो सुलतान शुजा का नाम उसी समय लुप्त होजाता। जब सुलेमान शिकोह सुलतान शुजा के युद्ध में लगे थे उस समय आगरे में ख़बर आई कि औरंगज़ेब और मुराद एक बड़ी सेना लेकर आगरे आ रहे हैं। सुलेमान शिकोह ने अपने पिता से प्रार्थना की कि औरंगज़ेब के रोकने के लिये हमको आज्ञा दीजाय। परन्तु दारा को तो दुर्दैव होने वाला था, दारा ने सुलेमान शिकोह की प्रार्थना स्वीकार नहीं की और शाहजहां बादशाह की आज्ञा लेकर राजा यशवन्तसिंह और क़ासिमख़ां को औरङ्गज़ेब से युद्ध करने को भेज दिया।

क़ासिम ख़ां दाराशिकोह का शत्रु था और यह लोग कहते हैं कि वह औरङ्गज़ेब से मिला हुआ भी था। जो कुछ हो, ये दोनों सेनापति युद्ध के अभिप्राय से यमुना के किनारे पहुंचे। उस युद्ध में मुरादबक्श अगुवा था। उसने इन दोनों सेनापतियों को परास्त किया। यशवन्तसिंह ने बड़ी वीरता से युद्ध किया, राजपूत सेना बहुत नष्ट हुई, परन्तु दैव को कौन टाल सकता है? यशवन्तसिंह हारे। इस पराजय से उनकी रानी को इतना शोक और क्रोध हुआ कि उसने राजा को अपने महल के भीतर आने नहीं दिया और यह कहला भेजा कि राजा ने क्षत्रिय धर्म के

विपरीत कार्य्य किया है, क्षत्रियों का कर्त्तव्य है कि युद्ध में शत्रुओं को मार कर जय लाभ करें अथवा सम्मुख युद्ध में प्राण त्याग करें। युद्धक्षेत्र से पराजय के साथ प्राण लेकर भाग आना क्षत्रिय कुल का धर्म्म नहीं है, कायर पुरुष हो के क्षत्रिय जीवित नहीं रह सकता। रानी के व्यवहार से राजा को ग्लानि तो बहुत हुई, परन्तु दारा के विरुद्ध स्वयं भगवान थे, यह रानी का जाना नहीं था। दारा क़ासिमखां से भी बहुत असन्तुष्ट हुआ और यदि उसको निकट में पाता तो दण्ड देता। अब दारा ने युद्ध का उद्यम करना आरम्भ किया।

बादशाह शाहजहां ने कहा कि मैं स्वयं युद्धक्षेत्र में चलूंगा और दोनों विवादियों को समझाऊंगा। दारा ने इस परामर्श को नहीं माना। यदि शाहजहां सैन्य के साथ जाता तो युद्ध होना असम्भव होता। औरंगज़ेब के सेनापति लोग बादशाह के विरुद्ध शस्त्र धारण न करते और जो सेनापति दारा के संग जाते वे भी बादशाह के कारण यत्नपूर्वक युद्ध करते। बादशाह ने दारा से यह भी कहा कि तुम युद्ध के लिये बहुत जल्दी न करो। सुलेमान शिकोह भी शीघ्रही इलाहाबाद से लौट आवेगा, उसके साथ प्रवीण योद्धा हैं, उनको संग लेकर युद्ध यात्रा करना।

दारा ने चित्त में सोचा कि यदि बादशाह को साथ ले जांय तो युद्ध नहीं होगा, बादशाह औरंगज़ेब को समझा देंगे और वह दक्षिण को लौट जायगा; और यदि सुलेमान शिकोह को अपने साथ युद्धक्षेत्र में ले जायंगे तो विजय करने का नाम उसी का होगा, क्योंकि उसी ने शुजा को हराया है और यहां भी लोग उसी को विजेता मानेंगे, बादशाह भी उस से सन्तुष्ट हैं और प्रजा की दृष्टि उस पर है, जीतने के अनन्तर सब उसी के पक्षपाती हो जायंगे। बादशाह का रोग भी अब कम होने लगा है, बादशाह निरोग होकर राजकाज करेंगे, फिर हमारी आशा फलवती न होगी—हम राज-सिंहासन पर आरूढ़ नहीं हो सकेंगे। सुलतान शुजा का उच्छेद होगया है—हमारे अधीन एक लक्ष सवार, २०००० पैदल, ४००० तोपें हैं। औरङ्ग़ज़ेब के पास इसका चतुर्थांश भी नहीं है, हम तुरन्तही उसको जीत लेंगे। बादशाह तो हमारे अधीन हैं, हम तब स्वयं बादशाह बन बैठेंगे। यह विचार कर दारा सैन्य ले यात्रा को तैयार हुआ और शाहजहां से अनुमति लेने को आगरे के क़िले में गया।

बादशाह ने दारा से कहा कि तुमने हमारी युक्तियों में से एक भी न मानी, अपने हठसे काम करते हो। हमारा और तुम्हारा साक्षात् अब नहीं बदा

है, अब जो तुम हार जाना तो हमारे सम्मुख फिर न आना। दारा ने बादशाह की बातों पर कुछ भी ध्यान नहीं दिया। अपनी सेना लेकर चम्बल नदी की ओर औरङ्गज़ेब से युद्ध करने को चल दिया और कुछ समय बीते उस नदी के निकट पहुंच कर अपना खेमा गाड़ दिया। औरङ्गज़ेब भी उसी नदी के दूसरे पार ठहरा हुआ था। इस समय दोनों सेनाएं युद्ध का अवसर देख रही थीं।

औरङ्गज़ेब ने स्थानीय राजा चम्पतसिंह को धन द्वारा सन्तुष्ट करके नदी का ऐसा स्थान—जहां अनायास पार उतर सकते हैं—जान लिया और रातही को उस सुगम मार्ग से नदी उतर कर आगरे की ओर चला। औरङ्गज़ेब ने दारा को भुलावा देने के लिये कुछ खेमें दारा के सम्मुख लगा रक्खे थे और दारा इसी ध्यान में था कि शत्रु उन्हीं खेमों में है और युद्ध का सामान कर रहा है। जब दारा को जान पड़ा कि औरङ्गज़ेब आगरे को चल दिया है तब वह भी शीघ्रता से उसके पीछे चला और फ़तेहाबाद के निकट दोनों सेनादल एकत्र हुए। तीन चार दिन तक दोनों सेनादल इसी प्रकार से युद्ध प्रतीक्षा करते रहे। बादशाह शाहजहां ने दारा को लिखा कि सुलेमान बहुत शीघ्र आरहा है, उसके आने तक प्रतिचा करो

और आगरे के निकट किसी सुदृढ़ स्थान पर सैन्य-निवास रक्खो, दारा ने उत्तर दिया कि 'मैं दो तीन दिन के भीतर औरङ्गज़ेब और मुराद को बन्दी करके स्वयं आकर आगरा पहुंचता हूं, उस समय आप अपनी इच्छा के अनुसार उन से बर्त्ताव कीजियेगा। किसी के लिये प्रतिज्ञा करने की आवश्यकता नहीं'।

दारा ने युद्ध की तैयारी की; प्रथम पंक्ति में तोपें गाड़ दी गईं। तोपों को लोहे की जंजीर से इस प्रकार से एक दूसरे से मिलाकर बांध दिया कि शत्रुओं के सवार उनको भेद कर न आसकें। उनके पीछे शुतरसवार और बन्दूकवाले पैदल सिपाही खड़े किये गये। सब के पीछे सवारों की पंक्ति खड़ी हुई। दक्षिण का विभाग ख़लीलुल्ला खां के अधीन में रक्खा गया। उस विभाग में २०००० सेना थी और बाम विभाग के चलाने के लिये रुस्तम खां और दक्षिण में राजा छत्रशाल और राजा रामसिंह राठौर नियत किये गये।

औरङ्गज़ेब ने भी अपनी सेना को उसी नियम से खड़ा किया। और थोड़े ही काल में दोनों ओर तोपें चलने लगीं। दारा एक हाथी पर सवार होकर योद्धाओं को आज्ञा देरहा था, और आप सवारों को साथ लेकर आगे को बढ़ता जाता था। बाम दिशा

में बड़ी वीरता से युद्ध होरहा था। रुस्तम खां और राजा छत्रशाल मारे गये, परन्तु रामसिंह राठौर मुरादबख़्श के निकट पहुंच गया और उसको ज़खमी किया। मुरादबक्श हाथी पर सवार था, रामसिंह उसकी पेटी काट रहा था। उस समय मुराद ने एक तीर मार दिया जिसके आघात से रामसिंह भी मरगया। दारा शत्रुओं की बांधी जंज़ीर की रोक तोड़ कर औरंगज़ेब के निकट तक पहुंच गया— और थोड़ी देर के पीछे औरंगज़ेब को परास्त भी कर देता। उस समय औरंगज़ेब अपने सिपाहियों को हाथी पर बैठ कर ललकार रहा था और कहता था [1] "मरहबा दिलेरान् जंग! खुदा बहक़ अस्त दुश्मना रा तआक़ब कुनेद"। औरंगज़ेब के निकट केवल हज़ार पांचसौ आदमी रहगये थे और यही जान पड़ता था कि दारा की जय हुई। उस समय दक्षिण विभाग का नायक ख़लीलुल्ला ख़ां घोड़े पर सवार होकर दारा के पास आपहुंचा और बड़े ऊंचे स्वर से कहा "मुबारक, मुबारक, हज़रत ने फतह कर लिया, अब कुछ बाक़ी नहीं है। अब हाथी पर से उतर आइये और घोड़े पर सवार होजाइये और बाक़ी काम हम लोग करलेंगे"।

---

[1] "शाबाश योद्धाओ। ईश्वर अवश्य है। वैरियों का पीछा करो।"

जब तक युद्ध होरहा था, ख़लीलुल्ला ने कुछ काम नहीं किया और यही कहता था कि हमारा विभाग कोतल में है, जब काम पड़ेगा तब युद्ध में प्रवृत्त होंगे। ख़लीलुल्ला के सिपाहियों ने एक भी गोली नहीं चलाई। ख़लीलुल्ला से दारा की शत्रुता थी, दारा की आज्ञानुसार ख़लीलुल्ला एक समय पीटा गया था—वह क्रोध ख़लीलुल्ला के चित्त में भरा हुआ था और इस समय ख़लीलुल्ला ने विश्वासघात किया, युद्ध में योग नहीं दिया। प्राचीन युद्ध नियम के अनुसार सेनापति का सेना में होना आवश्यक होता था, उसने इस नियम के विरुद्ध आचरण के लिये दारा को प्रेरित किया और दारा भी उसके कहने से हाथी से उतर कर घोड़े पर सवार हुआ। जब सेना ने हाथी को ख़ाली देखा, तब समझ लिया कि दारा मारा गया अथवा क़ैद करलिया गया। सैन्य के बीच में एक हुल्लड़ मचगया। सब भाग निकले। सब जानते थे कि औरंगज़ेब के हाथ लगने से किसी का प्राण नहीं बचेगा। सब अपने अपने प्राण बचाकर भागे। दारा जो जीत पर था, हार गया, और औरंगज़ेब जो हार के निकट था सो जीता। भाग्य का पांसा कब कैसा गिरता है, सो जान नहीं पड़ता।

---

# तृतीय परिच्छेद

ख़लीलुल्ला खां औरंगज़ेब के पास जा पहुंचा और मुबारकबाद दिया और मुलाज़मी करने को तैयार हुआ। औरङ्गज़ेब ने ख़लीलुल्ला को मुरादबक्श के सुपुर्द किया और मुरादबख्श को बड़ी प्रशंसा की और ऐसा प्रकट किया कि मुरादबक्श अब बादशाह है और औरङ्गज़ेब उसके अधीन में एक कर्मचारी है। मुरादबक्श इन प्रलोभन की बातों मे भूला रहा, औरङ्गज़ेब ने शायस्ता खां को भी अपने सलाहकारों में कर लिया। शायस्ता खां दारा से असन्तुष्ट था। सल्तनत की लिखा पढ़ी में उस समय शायस्ता ख़ां एकही था, उस समय राजनीतिक विषय में वैसा कोई विद्वान् नहीं था।

लड़ाई के पीछे दारा भाग कर आगरा पहुंचा परन्तु डर के मारे शाहजहां से नहीं मिला। शाहजहां ने चलते समय दारा से कहा था कि हारकर फिर हम को मुंह न दिखाना। यह बात दारा के चित्त में खटकती रही और इसी कारण शाहजहां से मिलने की उसका साहस नहीं हुआ। परन्तु शाहजहां ने एक ख्वाजासरा को भेजकर दारा की कुशल वार्त्ता पूछी और यह कहला भेजा कि अभी निराश

होने का अवसर नहीं है। सुलेमान-शिकोह के साथ मज़बूत फ़ौज है, दारा देहली में जाकर ठहरे, वहां उसको रक्षा के लिये सवार और ख़र्चने के लिये धन मिल जायगा—और आगे दूर को न जाय और औरंगज़ेब से सावधान रहे। दारा का चित्त भय और चिन्ता से इतना घबड़ा गया था कि उसी रात को अपने परिवार को लेकर देहली को रवाना हो गया। उसके साथ केवल तीन चार सौ आदमी थे।

औरंगज़ेब ने सोचा कि सुलेमान-शिकोह के साथ फ़ौज है, उसको सहायता से वह अनिष्टसाधन कर सकता है, इस कारण औरंगज़ेब ने अप्रकाशित रूप से राजा जयसिंह और सरदार दलील खां को लिखा कि दारा की हार हो गई है और देहली की तरफ भाग गया है; परन्तु वह शीघ्र ही पकड़ा जायगा, शाहजहां पीड़ित है, आरोग्य होने की आशा नहीं है, अब सिवाय मेरे और कोई बादशाह होने के योग्य नहीं है। यहां सब उमरा और सैन्य हमारे अनुगत हैं, अब तुम भी समय विचार कर हमारे अनुगत होना स्वीकार करो और सुलेमान-शिकोह को गिरफतार करके हमारे पास लाओ। राजा जयसिंह इस आज्ञा को पाकर बहुत चिन्तित हुए। बादशाह शाहजहां के विपरीत कार्य करना सेवक का धर्म नहीं है। राजपुत्र को

गिरफ्तार करना उचित काम नहीं है। क्षत्रिय का यह धर्म्म नहीं है कि जिसका सहायक बन कर आया हूं और जो मेरे ऊपर विश्वास करता है उसे औरंगज़ेब को प्रसन्न करने के अभिप्राय से गिरफ्तार करूं। राजपुत्र भी बलिष्ठ है, सदा सावधान रहता है, उसको अनायास क़ैद भी नहीं करसक्ता हूं। दाराशिकोह हार गया है वह फिर भी ज़ोर कर सकता है; औरंगज़ेब के काम पर भी भरोसा नहीं है, राजसिंहासन पर बैठने के पहले इस प्रकार से आज्ञा देता है, इसके बाद न जाने क्या करेगा? इन सब बातों को विचार कर सरदार दलील खां से अपने मन की सब शंका प्रकट करदी और यह भी प्रकट किया कि राजपुत्र को गिरफ्तार करना राजधर्म्म के बिल्कुल विरुद्ध है। दलील खां ने भी राजा के वाक्यों को सत्यता मान ली और राजा से कहा कि तुम्हारे मत में जो उपाय अच्छा हो वह करना चाहिये।

राजा जयसिंह अकेला सुलेमान-शिकोह के शिविर में गया औरंगज़ेब का पत्र उसको दिखा दिया और कह दिया कि अपने साथ के दलील खां आदि किसी सेनापति पर अब विश्वास न करो, यहां से पार्व्वत प्रदेश श्रीनगर को भाग जाओ, वहां का राजा तुमको आश्रय देगा। फिर जब अवसर समझना देहली

और आगरे को लौटना, हम औरंगज़ेब से जिस प्रकार से हो सकेगा निपट लेंगे। सुलेमान-शिकोह ने इस सलाह को पसन्द किया और अपने परिवारवर्ग को लेकर श्रीनगर की ओर चला। इतिहास-लेखक लोग कहते हैं कि दलील खां और राजा की गुप्त आज्ञा के अनुसार सुलेमान-शिकोह को रास्ते में लोगों ने लूटा। परन्तु यह भ्रमयुक्त जान पड़ता है। जब राजा ने उस की रक्षा के लिये उसे भगा दिया और भागने का अवसर दिया तो रास्ते में उसको लुटवा लेना क्षत्रियचरित्र के अनुकूल नहीं जान पड़ता है। यह सम्भव है कि दिखलाने के लिये लोगों ने कुछ पीछा किया हो जिस में औरंगज़ेब से कहने को हो कि सुलेमान-शिकोह को रोकना चाहा परन्तु वह भाग गया। जो कुछ हो, सुलेमान-शिकोह श्रीनगर पहुंच गया और वहां के राजा ने उसको अपने स्थान में बहुत आदरपूर्व्वक रक्खा औरंगज़ेब ने आगरे में शाहजहां को क़ैद कर रक्खा और मथुरा में मुरादबख्श को भी क़ैद किया। यह बहुत विस्तृत कथा है, इसको फिर कभी कहेंगे। अब दारा की बातें सुनो।

औरंगज़ेब दारा के पीछे चला। दारा देहली में बैठने भी नहीं पाया था कि औरंगज़ेब के पीछा करने का ख़बर पाकर लाहौर की तरफ

भाग चला, औरंगज़ेब वहां पर भी पहुंचा और दारा भाग कर मुल्तान पहुंचा। औरंगज़ेब दारा के पकड़ने के निमित्त रात दिन कूच करता था, कभी २ ऐसा होता था कि सब सैन्यों से आगे अकेला औरंगज़ेब पहुंचता था और वृक्ष के नीचे एक टुकड़ा रोटी खाकर सिरहाने ढाल रखकर सो रहता था, कर्म्मचारी और सैन्य पीछे आकर पहुंचते थे। जब औरंगज़ेब इस प्रकार से मुल्तान के निकट पहुंचा तब दारा के मित्रों ने दारा से कहा कि काबुल की ओर जाना उचित है। वहां मोहब्बत ख़ां का मुल्क है—औरंगज़ेब का वह चित्त से शत्रु है, वहां जाने से वह दारा का सहायक होगा और वहां ईरान के बादशाह से सहायता मिलने की आशा है। परन्तु दारा ने, जिसके भाग्य में कष्ट बदा था, उन मित्रों की सलाह नहीं मानी। होनी को कोई मिटा नहीं सकता, परन्तु सच्चे चित्त से उपकार के लिये जो कोई उत्तम उपदेश देता हो उस पर विपदस्थ पुरुष को ध्यान देना उचित है—और जो अपने विचार में भूल हुई हो तो अपनी भूल को सुधारना चाहिये। परन्तु दारा में यही बड़ा दोष था, वह किसी के उपदेश को नहीं मानता था, अपनी बुद्धि से सब काम करता था और इसी से उसकी दुरवस्था होती थी। दारा ने सिन्ध देश के ताता

नगर के दुर्ग में जाकर आश्रय लेने का बिचार किया।

जब औरंगज़ेब ने देखा कि दारा सिंध की तरफ चला और काबुल को नहीं गया, तब उसके चित्त में धैर्य्य आया। क्योंकि वह जानता था कि काबुल जाने से दारा का पक्ष पुष्ट हो जाता और है उस अवस्था में उससे युद्ध करना कठिन कार्य्य होता। सिन्ध में दारा का कोई सहायक न होगा, यह औरंगज़ेब को निश्चय था। अब उसने मीर बाबा को ८००० सेना देकर दारा की खोज करने को नियुक्त किया और आप शीघ्रता से आगरा की तरफ़ लौटा। उसके चित्त में भय था कि राजा जयसिंह और राजा यशवन्तसिंह शाहजहां को क़ैद से छुड़ा न लें और सुलेमान-शिकोह श्रीनगर के राजा की सहायता पाकर आगरा व देहली पर चढ़ाई न करदे।

लाहौर से निकल आने के उपरान्त औरंगज़ेब को ख़बर हुई कि राजा जयसिंह राजपूत फ़ौज लेकर उससे मिलने को आते हैं। औरंगज़ेब के चित्त में संदेह उत्पन्न हुआ और उसने यह निश्चय जाना कि राजा साहब इच्छा करें तो हम को हरा सक्ते हैं, परन्तु उनको ऐसा अवसर न देना चाहिये कि वे शत्रुता करें। राजा साहब को दूर

ही से औरंगज़ेब ने "राजा साहब सलामत बाशद" "बाबा साहब सलामत बाशद" करके सलाम किया और निकट आकर अपने गले से मोती का माला उतार राजा साहब के गले में पहना दिया और कहा कि दारा बिल्कुल हार गया। वह अकेला भाग गया है, मीर बाबा उसके पकड़ने को गया है। तुम ने सुलेमान-शिकोह के गिरफ्तार करने में जो यत्न किया है उससे हम बहुत खुश हैं। दलील ख़ां के कारण उसको भागने का अवसर मिलगया है। तुम शीघ्रता से लाहौर जाओ, वहां इन्तिज़ाम करो, तुम को लाहौर का सूबेदार मुक़र्रर किया है। वहां की सेनापर निगरानी रखना, अब जल्द जाओ विलम्ब न करो। राजा औरंगज़ेब के व्यवहार से बहुत सन्तुष्ट होगये और लाहौर की यात्रा करने की तैयारी की।

दारा ताता नगर में जा पहुंचा, वहां का सूबेदार एक ख़्वाजासरा था। उस के अधीन में बहुत से पठान और सैयद नौकर थे। दारा के साथ बहुत से फरंगी गोलन्दाज़ थे। दारा ने उनको दिलासा दिया था कि जिस समय हम बादशाह होंगे सब को उमरा बनायेंगे। यहां पर दारा ने अपनी फौज के एक अंश और गोलन्दाजों

को छोड़ दिया और अपना ख़ज़ाना भी रख दिया और दो तीन हज़ार आदमी लेकर गुजरात के अहमदाबाद नगर को चला गया। उस समय शाहनिवाज़ खां (औरंगज़ेब का ससुर) उस स्थान का अधिकारी था। शाहनिवाज़ खां ने दारा का बहुत आदर किया और अपने स्थान में रख लिया और मित्र के समान आचरण करने लगा। दारा उसके व्यवहार से अपना कर्त्तव्य भूल गया और अपना उद्देश्य सब उससे कह दिया। राजा यशवन्तसिंह और और मित्रों के जो पत्र दारा के पास आये थे और जिन लोगों ने दारा का सहायक होना अंगीकार किया था, दारा ने सब शाहनिवाज़खां को दिखा दिये। दारा के अनुचरों ने दारा को चेताया कि शाह निवाज़खां की अभिसन्धि ठीक नहीं है, वह तुम को आफत में डाल देगा, परन्तु दारा ने उन लोगों की बात पर कान नहीं दिया।

दारा अहमदाबाद में सैन्य संग्रह करता रहा। यशवन्तसिंह ने दारा को लिखा कि सैन्य लेकर आगरा की तरफ आओ हम तुम्हारी सहायता करेंगे; और मित्रों ने भी दारा की मदद करने को कहा। दारा उन लोगों के साहस पर भरोसा करके आगरे को रवाना हुआ और अजमेर तक

पहुंचा। दारा के साथ शिक्षित सेना न थी। बाज़ारी लोगों को सिपाहियों में नौकर रखलिया था। उस समय यह प्रथा थी कि सब लोग शस्त्र चलाने का अभ्यास करते थे, ग्रामनिवासी सब शस्त्र चला सकते थे, परन्तु युद्ध के नियम से उनको शिक्षा नहीं होती थी। लूटपाट करने के निमित्त वे शस्त्र का व्यवहार कर सकते थे और जहां सम्मुख युद्ध का काम पड़ता था वहां उनके प्राण नष्ट होते थे अथवा भाग कर अपने प्राण बचा लेते थे। बड़े बड़े राजा और सर्दारों के साथ जो सिपाही होते थे वे नियमपूर्वक सिखाये जाते थे और युद्ध के उपयोगी होते थे। दारा केवल बाज़ारी लोगों को लेकर युद्ध के लिये चला।

राजा जयसिंह ने राजा यशवन्तसिंह को लिखा कि अब दारा का सहायक होना बुद्धि का कार्य्य नहीं है। दारा जिस प्रकार के लोगों को लेकर युद्ध करने की इच्छा करता है, उससे उसकी हार होगी और जिन लोगों की सहायता के भरोसे वह आता है उनमें से कोई उसका सहायक न होगा। हारने पर औरंगज़ेब सब का उच्छेद कर देगा। इन राजपूतों को बहुत कष्ट होगा और हारने के कारण सम्पूर्ण राजस्थान को लज्जा होगी, इसलिये तुम दारा

के सहायक बनकर न जाओ। तुम ने जो औरंगज़ेब का ख़ीमा लूट लिया है सो इस समय निरपेक्ष रहने से औरंगज़ेब इस प्राचीन बात को भूल जायगा और इस कारण तुम्हारे साथ शत्रुता न करेगा। राजा यशवन्तसिंह ने राजा जयसिंह का कहना मान लिया और दारा की सहायता को न गये। राजा जयसिंह ने यशवन्तसिंह और औरंगज़ेब से मिलाप करा दिया, गुजरात की सूबेदारी भी यशवन्तसिंह को दी जायगी, ऐसा स्थिर होगया।

अब दारा ने सोचा कि अहमदाबाद लौट जाना असम्भव है, और युद्ध करके जय लाभ करना भी सम्भव नहीं है—फिर क्या करना उचित है, बहुत चिन्ता करके युद्ध करने को तैयार हुआ। युद्ध का आरम्भ हुआ। वह युद्ध काहे को था एक खेल और तमाशा था, एक ओर शिक्षित सशस्त्र सैन्य और दूसरी तरफ़ बाज़ारू मजूर—तोप है तो गोला नहीं, मियान है तो तलवार नहीं, ज़ीन है तो घोड़ा नहीं। राजा जयसिंह युद्ध के प्रधान अधिनायक थे, उन्हों ने दारा से भाग जाने को कहा, और उस समय भी राज-भक्ति और दया का परिचय दिया। उस समय यदि राजा जयसिंह इच्छा करते तो दारा की सम्पूर्ण सेना का विध्वन्स

4

करके उसे क़ैद कर लेते। परन्तु उनके चित्त में सदा राजकुल के प्रति भक्ति थी और असमान युद्ध में शत्रु पर पीड़न करना क्षात्रधर्म के विरुद्ध है, इस पर दृढ़ विश्वास था। इस लिये दारा को भागने का अवसर दिया। दारा अपने परिवार और अनुचरवर्ग को लेकर समरक्षेत्र से भागा। इस युद्ध में शाहनिवाज़ ख़ां मारा गया था। परन्तु दारा ने बिचार किया कि भाग कर फिर अहमदाबाद में जाना चाहिये। दारा के संग केवल दो हज़ार आदमी रह गये थे। रास्ते में कोल और मौना जातियों ने दारा को बहुत कष्ट दिया। वे उसके द्रव्यों को लूटते थे, अनुचरों को मारते थे। किसी प्रकार से दारा अहमदाबाद के निकट पहुंचा। परन्तु वहां का अधिकारी औरंगज़ेब से मिलगया था, उसने दूर से ही दारा से कहला भेजा कि नगर के भीतर न आना और जो आने का यत्न करोगे तो युद्ध होगा। अब दारा को अहमदाबाद जाने की आशा छोड़नी पड़ी।

---

## चतुर्थ परिच्छेद

डाक्टर बर्नियर साहब से दारा की अहमदाबाद को सराय में मुलाक़ात होगई। दारा ने डाक्टर साहब को अपने साथ लेजाने का इरादा किया।

डाक्टर साहब को जाने की इच्छा नहीं थी, परन्तु दारा ने कहा कि हमारे साथ कोई चिकित्सक नहीं है तुम हमारे साथ चलो, तुम्हारी सब तरह से ख़ातिरदारी की जायगी। डाक्टर साहब को विश्वास तो नहीं हुआ, परन्तु उसकी दशा देखकर संग चलने को सहमत हुए।

उस समय दारा की यह अवस्था होगई थी कि संग में कोई ख़ीमा या नमगीरा नहीं था। प्रथम दिन जब वह डाक्टर साहब को अपनी बेगमकी चिकित्सा के लिये लेगया, उस समय बहल गाड़ी के एक तरफ एक कपड़े का पर्दा बांध दिया और उसकी ओट में बेगम साहब चिकित्सा के लिये बैठीं। दूसरे दिन जब अहमदाबाद के अधिनायक का हुक्म आया कि दारा अहमदाबाद ख़ाली करदे, तब दारा के अनुचरों और स्त्रियों में रोना पीटना मच गया। परन्तु क्या करें, भाग्य में जो है वह तो भोगनाही था—दारा टट्टा नगर की ओर चला। तीन दिन तक डाक्टर साहब भी उसके साथ चले। डाक्टर साहब की बहली के दो बैल मर गये और एक बिल्कुल थक गया, उसमें चलने की सामर्थ्य न थी। दारा ने डाक्टर साहब के लिये आपही बहुत यत्न किया, परन्तु कहीं से बैल, या ऊंट या कोई सवारी नहीं लासका, तब निराश

होकर डाक्टर साहब को वहीं पर छोड़ दिया और आप आगे बढ़ा। उस समय दारा के साथ केवल चार पांच सौ आदमी रह गये थे। डाक्टर साहब किसी प्रकार लूट मार से बचकर अहमदाबाद को वापस आये। दारा टट्टे के रास्ते में प्रथम राजा कच्छ के राज्य में पहुंचा।

राजा ने प्रथम तो कुछ ख़ातिर की, परन्तु कहते हैं कि राजा जयसिंह का पत्र राजा के पास पहुंचा और राजा कच्छ ने भी आंखें फेरलीं। दारा वहां से टट्टा की ओर चला। मीर बाबा टट्टा के क़िले को घेर कर पड़ा था। क़िले के अन्दर सेना बड़े ही कष्ट में पड़ी थी। दारा के आने का हाल पाकर वह सेना बहुत आनन्दयुक्त हुई और बल प्रकाश करने लगी। मीर बाबा की फौज में निराशा उत्पन्न हुई और वह भागने का यत्न करने लगा। यदि उस समय दारा क़िले पर धावा करता तो मीर बाबा की हार होजाती, क़िले के अन्दर से सेना निकलकर दारा की सहायता करती। परन्तु दारा का ऐसा भाग्य कब होता कि किसी समय भी वह शत्रु को जीतता। जहां जय का सम्भव था, वहां दारा का संकल्प विकल्प, और विचार का फल साधारण बुद्धि के विपरीत था। मीर बाबा के पक्ष में बहुत लोग ऐसे थे जो

दारा के सहायक होने के उद्योगी थे। परन्तु दारा ने सोचा कि हमारे पास फ़ौज बहुत कम है, इस के द्वारा मीर बाबा को हम नहीं जीत सकेंगे। दारा के बिचार में आया कि जीवनख़ां पठान यहीं कहीं निकट में रहता है। शाहजहां ने दो बार उसको मरवा डालने का हुक्म दिया था और मैंने उसका प्राण बचाया था, इस समय उसके पास जाने से वह अवश्यही हमारा सहायक होगा। उससे सहायता लेकर मीर बाबा को यहां से हटाना चाहिये और पीछे काबुल को जाऊंगा।

सिपरशिकोह (दारा का पुत्र) जिसकी अवस्था उस समय बहुत कम थी, परन्तु चैतन्य लड़का था, उसने दारा को सुझाया कि जीवनखां पर विश्वास करना उचित नहीं है। वह एक लुटेरा आदमी है। वह फ़रेबी है, आपद् में डाल देगा। यदि अकेले मीर बाबा से लड़ना न हो तो काबुल को जाना उचित है, मुहब्बतखां वहां का अधिनायक है, वह औरंगज़ेब का शत्रु है, और देश में उसका बड़ा नाम है, उसकी सेना भी दृढ़ है। काबुल का अधिकार पाने के समय दारा ने सहायता की थी—वह भी उसको याद है। उसके देश में जाने से अवश्यही अच्छा होगा। दारा को

बीबी और लड़की ने भी यही सलाह दी और समझाया कि यदि दारा काबुल की ओर यात्रा करे तो मीर बाबा टट्टा का क़िला छोड़ कर उसका पीछा नहीं करेगा, सब निर्विघ्न काबुल पहुंच जायंगे। यहां पर मीर बाबा से युद्ध करने की अभिलाषा परित्याग करना उचित है।

परन्तु दारा हित की बात कब सुननेवाला था, भगवान् उससे विमुख थे—उचित वाक्य उसको कठोर जान पड़ते थे। दूसरे की हितकामना उसको छलपूर्ण मालूम होती थी। उसने कहा कि काबुल का पहुंचना बहुत कठिन है। जीवनखां सज्जन मनुष्य है और जब हमने समय पर उसका उपकार किया है तब वह हमारा विरोधी न होगा। खल की प्रकृति इसके विपरीत होती है। खल कभी उपकार नहीं मानता, समय पाने पर खल बिना अनिष्ट किये नहीं रह सकता है। दारा के मन्द भाग्य ने उसको जीवनखां के घर पहुंचाया।

जीवन खां ने समझा था कि दारा के संग बहुत लोग हैं, इस लिये कई दिन दारा की ख़ातिरदारी की। परन्तु जब उसने देखा कि दारा के संग केवल दो तीन सौ आदमी हैं, और धन भी बहुत कम है तब एक दिन दारा के साथियों को मार कर जो कुछ

धन उसके पास था लूट लिया। यहां तक कि स्त्रियों के पास जो अलंकार थे, उन्हें भी छीन लिया और दारा और सिपरशिकोह को गिरफ्तार कर लिया, और उसको बांधकर एक हाथी पर बैठाल दिया। एक जल्लाद को उसके पीछे बैठाया और हुक्म दिया कि दारा यदि भागने की चेष्टा करे अथवा कोई व्यक्ति उसको छोड़ाना चाहे तो दारा का सिर उसी समय काट लेना। और इसी प्रकार से दारा को टट्टा में मीर बाबा के पास रवाना कर दिया।

मीर बाबा ने दारा को क़ैद किया और वहां से जीवनख़ां को साथ करके दारा को लाहौर रवाना कर दिया। औरंगज़ेब लाहौर में नहीं था, इस कारण दारा को क़ैद की हालत में देहली रवाना कर दिया। जब दारा को इस अवस्था से देहली को लाये तब औरंगज़ेब और उनके सलाहकारों में बड़ा आन्दोलन हुआ। कोई कहता था कि दारा ग्वालियर के क़िले में क़ैद रक्खा जाय और देहली में उसके आने का हाल न प्रकट किया जाय, और कोई कहता था कि देहली के शहर में दारा घुमाया जाय जिसमें दारा के मित्र और जो लोग यह समझते हैं कि दारा अब युद्ध करने की शक्ति रखता है निराश हो जांय और सब के चित्त में डर समा जाय।

फिर यही ठहरा कि दारा को बांध कर शहर में गश्त कराया जाय।"

(इसके पीछे औरंगज़ेब ने दारा और उसके बेटे सिपरशिकोह को जल्लादों के हाथों से मरवाडाला)।

---

## 4. LALA SITARAM, B.A.

### (ONE OF THE COMPILERS).

*Uttara-Rama-Charita-Bhasha* from which the accompanying extract is taken is the Hindi translation of the famous drama of that name by the great Sanskrit poet Bhavabhuti who flourished in the reign of Yashovarman of Kanauj who sent an embassy to China in 731 and nine or ten years later was dethroned by Lalitaditya Muktapida of Kashmir. It forms the second of a series of six Sanskrit plays which were translated into Hindi prose and verse about forty years ago, though published in 1898. The book was for a long time prescribed for the Matriculation Examination of the Calcutta University and for the Vernacular Teacher's Examination in the United Provinces.

The extract sums up the story of the Ramayana and describes the circumstances under which Sita was repudiated.

---

# उत्तररामचरितभाषा

## श्रीसीताजी का परित्याग

### पहिला अङ्क

[ पहिला स्थान—अयोध्या, राजमन्दिर, कनकभवन ]

(श्रीरामचन्द्र सीताजी समेत आसन पर बैठे हैं)

राम—रानी, इतना सोच न करो। यह नहीं हो सकता कि तुम्हारे पिता हम लोगों को छोड़ दें। पर क्या करें,

फंसे रहत जो नित करत यज्ञ होम के कर्म।
रोकत सकल स्वतंत्रता अग्निहोत्र गृहधर्म॥

सीता—आर्यपुत्र, मैं जानती हूं पर माता पिता के बिछुड़ने से दुख होता ही है।

राम—इसमें क्या सन्देह है। यही संसार के भाव हैं जिन से घबड़ा कर सब कामों को छोड़ कर विद्वान् लोग जंगल में जाकर रहते हैं।

( कंचुकी आता है )

कंचुकी—भैया रामचन्द्र (इतना कह के दांतों के तले जीभ दबा कर ) श्रीमहाराज!

राम—( मुसकरा के ) भाई, हमारे पिताजी के

नौकरों के मुंह से हमें भैया रामचन्द्र ही अच्छा लगता है सो जैसा तुम्हें अभ्यास है वैसा ही कहा करो।

कंचुकी—ऋष्यशृंगजी के आश्रम से अष्टावक्रजी आये हैं।

सीता—तो क्यों रोका है ?

राम—जल्दी भेजो।

(कंचुकी बाहर जाता है)

( अष्टावक्र आते हैं )

अष्टावक्र—स्वस्ति हो।

राम—प्रणाम, आइये।

सीता—प्रणाम, हमारी सास और शान्ता बीबी कुशल से हैं ?

राम—हमारे बहनोई ऋष्यशृंग और शान्ता बहिन अच्छी हैं ?

सीता—हम लोगों की कभी सुध करते हैं ?

अष्टावक्र—( बैठ के ) क्यों नहीं ? महारानी आपसे वसिष्ठजी ने यह कहला भेजा है—

सब जग पालि जियावत जोई।
जायो तुमहिं देवि महि सोई॥
भूप प्रजापति सरिस उदारा।
सीरध्वज नृप पिता तुम्हारा॥

भई बहु तिनके घर माहीं।
जहं हम अरु दिनपति गुरु आहीं॥

तो और तुम्हें क्या आसीस दें तुम्हारे बीर पुत्र हों।

राम—हम लोगों पर बड़ी कृपा हुई।

लौकिक सज्जन नित कहें बचन अर्थ अनुहार।
आदिऋषिन के बचन संग धावत अर्थ उदार॥

अष्टावक्र—भगवती अरुन्धती और देवियां और शान्ताजी ने बार बार कहा है कि जो आज कल सीताजी का जी किसी वस्तु पर चले तो उसको तुरन्त उपस्थित करना।

राम—यह जो कहती है सो किया हो जाता है।

अष्टावक्र—और महारानी के नन्दोई ऋष्यशृंगजी ने कहा है कि बहु तुम्हारे दिन पूरे होने को हैं इससे तुमको यहां नहीं बुलाया और तुम्हीं को बहलाने के लिये रामचन्द्र भी वहीं हैं सो अब हम तुम्हें लड़के से गोद भरी देखेंगे।

राम—(हर्ष और लाज से मुसकरा के) अच्छा हम को वसिष्ठजी ने कुछ आज्ञा नहीं दी?

अष्टावक्र—जी हां सुनिये—

हम दमाद के मख फंसे तुम बालक नव राज।
राखिय सदा प्रसन्न निज कर्मन प्रजा समाज॥

रघुवंशी महिपाल कहं, यहि सन जो जस होय।
जानिय निज सम्पति परम, मन बच सन तुम सोय॥

राम—गुरू जी ने बहुत ठीक कहा है।

नेह दया अरु देह सुख क मिथिलेश-कुमारि।
त्यागत मोह कुछ दुःख नहिं पुरजन-प्रीति विचारि।

सीता—ऐसी ही बातों से आर्यपुत्र रघुकुल के धुरंधर हैं।

राम—कौन आता है? अष्टावक्रजी बैठिये।

अष्टावक्र—( उठ कर घूम के ) कुमार लक्ष्मणजी आगये।

( अष्टावक्र बाहर जाता है, लक्ष्मणजी आते हैं। )

लक्ष्मण—दादा की जय हो। दादा, चितेरे ने हम लोगों के कहने से भीतियों पर आप का चरित उतारा है, उसे आप देख लीजिये।

राम—भैया, आज रानी का चित्त कुछ उदास है, सो तुमने उनके जी बहलाने का अच्छा उपाय किया। तो कब तक के चरित लिखे हैं?

लक्ष्मण—भाभी की आग में शुद्धि तक।

राम—ऐसी बात न कहो।

सहज पवित्र शरीर, पावन कर नहिं काज तेहि।
पावक, तीरथ-नीर, शुद्ध और से होत नहिं॥

रानी, यज्ञभूमि की बेटी तुम बुरा न मानना

यह तो तुम्हारे ऊपर जनम का कलंक लग चुका।

कुलजस राखत भूप लखि मानत नृप पुरलोग।
यहि हित जो कछु मैं कहा रहा न सो तब जोग॥
देत सुगन्ध सुभाव सन नित जो कुसुम सुहाय।
ताहि धारिये सीस पर नाहिं पारिये पाय॥

सीता—जाने दीजिये। आर्यपुत्र, आइए हम लोग आप का चरित देखें।

( सब उठकर बाहर जाते हैं)

[ दूसरा स्थान—राजमन्दिर, चित्रशाला ]

( सीता, राम और लछमण आते हैं )

लछमण—यही तो हैं चित्र।

सीता—( देख के ) अरे, यह कौन हैं जो ऊपर खड़े हुए आर्यपुत्र का गुन गा रहे हैं ?

लछमण—ये गुरुमंत्र सहित जृम्भक हथियार हैं, जिन्हें विश्व के मित्र विश्वामित्र ने अपने गुरु कृशाश्व से पाया था और उन्होंने दादा को ताड़का के मारने को दिया था।

राम—रानी, दिव्यास्त्रों के हाथ जोड़ो।

कीन्हो तप सत बरिस लौं ब्रह्मादिक इन हेत।
तब देखे ए अस्त्र जनु निज तप तेज समेत॥

सीता—इनको हाथ जोड़ती हूं।

राम—ये अब तुम्हारी संतान को मिलेंगी।

सीता—मुझ पर बड़ी कृपा हुई।

लछ्मण—यह मिथिला का हाल है।

सीता—अरे, यह तो जुल्फी धरे आर्यपुत्र बने हुए हैं, इन की देह की सुन्दरताई खिलते हुए नील कमल की नाईं कैसी सुन्दर झलक रही है और चाचा अचरज मान कर एक टक आप का रूप देख रहे हैं। यह देखो इन्होंने सहज ही महादेव जी का धनुष तोड़ डाला।

लछ्मण—भाभी, देखो—

शतानन्द कुल गुरुसहित यह पूजें तब तात।
गुरु वसिष्ठ आदिक सकल जिन सन जोरी नात॥

राम—यह तो देखने ही के जोग हैं।

जनक और रघुवंश कर नात सुहाय न काहि।
लेत देत दोउ ओर से कौशिक मुनि जेहि मांहि॥

सीता—यह देखिये यह चारों भाई ब्रह्मचर्य की समाप्ति पर मुंडन होने पर विवाह का कङ्गन पहिने खड़े हैं। इनको देखने से मुझे ऐसा सुख मिलता है मानो वही समय फिर आगया और हम लोग फिर वहीं बठे हैं।

राम—ठीक है,

समुझि परत मोहि सो समय जेहि अवसर सुकुमारि।
शतानन्द कर को दयो अपने कर में धारि॥

मंजुल कङ्कनयुत मनहुं जोउ उत्सव सुखकन्द ।
तव सुन्दर कर, मैं लख्यो, शशिमुखि, परम अनन्द ॥

लक्ष्मण—यह देखिये भाभो हैं, यह भाभी मांडवी हैं, और यह बहू श्रुतकीर्त्ति है ।

सीता—और भैया, यह चौथी कौन है, इसे काहे छोड़े जाते हो ?

लक्ष्मण—(लाज से मुसकरा के, अलग) अरे, भाभी उर्मिला को पूछती हैं ? अच्छा अब इन्हें अलग दिखाऊं । (प्रकाश्य) भाभी, देखो यह परशुराम जी हैं ।

सीता—( घबड़ा के ) अरे, मुझे बड़ा डर लगता है ।

लक्ष्मण—भाभीजी, यह देखो दादा ने ( इतना कहते ही )—

राम—(आक्षेप से ) अरे, अभी बहुत देखना है, और देखो ।

सीता—(स्नेह और आदर से देख के ) आर्यपुत्र का विनय कैसा अच्छा लगता है अपनी बड़ाई आप नहीं देखा चाहते ।

लक्ष्मण—यह देखो हम लोग अयोध्या पहुंच गये ।

राम—( आंखों में आंसू भर के ) मुझे याद है,
रहे जियत जब तात, भा सब कर नव व्याह जब ।
रहत व्यग्र सब मात, कहां गये अब सो दिवस ॥
और तब यह जानकी,

कछु छिटकी कछु मिली लटैं निज मुख पर डारत।
दशन कली से, भोली सी अति बाल निहारत॥
बने जोन्ह से अंग सहज ही करत विलासा।
भद्द मातन के हेत मनोहर मनहु तमासा॥

लक्ष्मण—यह मन्थरा है।

राम—( बिना उत्तर दिये अलग दिखाकर ) रानी,
शृंगवेरपुर में सोई, इंगुदि रूख सुहाय।
जहं निषादपति गुह मिल्यो बड़ी प्रीति सन आय॥

लक्ष्मण—( हंस के आपही आप ) अरे मझली मा का करतब सब छोड़ दिया।

सीता—अरे, यह देखो जटा बांधी जा रही है।

लक्ष्मण—सौंपि सुतन कहं राज जो वृद्ध भानुकुल भूप।
कियो सो कीन्हों बालपन प्रभु व्रत पुण्य अनूप॥

सीता—यह देखिए निर्मलजला गंगा जो बह रही हैं।

राम—श्रीरघुकुल की देवी, तुमको नमस्कार है।
सगरयज्ञ महं खोदत महि हय ढूंढ़न लागी।
कपिल शाप से भस्म भये पुरखे जो आगी॥
गनि न भगीरथ देह दुःख तप कीन्ह अपारा।
तेरे जल सों परसि कीन्ह सब कर उद्धारा॥
सो, हे माता, तुम अपनी बहू जानकी पर सदा कृपादृष्टि रखना।

लक्ष्मण—यह वह श्याम नाम बरगद का पेड़ है जो भरद्वाज के कहने से चित्रकूट जाते हुए राह में मिला था।

राम—(बड़े चाव से देखते हैं)

सीता—( अलग राम से ) आर्यपुत्र, आप को कुछ इस जगह की सुध है ?

राम—( अलग सीता से ) अरे कैसे भूल सकते हैं ?

थकी चलत मारग मुरझाए।
बार बार तव अङ्ग दबाए॥
दूबर जनु मीजि जलजाता।
सोयो धरि मो उर निज गाता॥

लक्ष्मण—यह विन्ध्याचल के जंगल के किनारे विराध के साथ लड़ाई हो रही है।

सीता—रहने दीजिये। यह देखिये आर्यपुत्र ताड़ के पत्तों का छाता लगाये हम लोगों के साथ दक्खिन देस जारहे हैं।

राम—झिरनन के तट पर लगी, यहि तपभूमि सुहाय।
वैखानस जहं तप करैं आश्रम तरुन बनाय॥
रहत शान्तचित करत नित अतिथिन कर सत्कार।
परे गृहस्थी में तऊ, नित पकाय नीवार॥

लक्ष्मण—जनस्थान के बीच यह प्रस्रवन नाम पहाड़ है, जिसका नीलारंग बादलों के बढ़ने से और भी मैला

हो गया है और जिसकी खोहांकि चारों ओर घने पेड़ां के अन्धेरे वन में गोदावरी के बहने से कैसा शोर होता है।

राम—सुमिरहु यदि गिरि महं, सुकुमारी।
लछिमन सेवा करत हमारी॥
वह गोदावरि निर्मल नीरा॥
वह बिहार ताके सुचि तीरा।

लक्ष्मण—यह पंचवटी में शूर्पणखा है।

सीता—हाय आर्यपुत्र, इसके आगे तुम्हारे दरसन न होंगे।

राम—अरे वियोग को क्यों इतना डरती हो, यह तो चित्र है।

सीता—अच्छा जो कुछ हो बुरे लोगां से दुख होता ही है।

राम—अरे, जनस्थान को बातं तो ऐसी जान पड़ती हैं मानो अभी हो रहीं हैं।

लक्ष्मण—बनि कपटमृग छलि हम सबन पापी निशाचर जो कियो।
सो यतन करि मेट्यो तऊ सुधी होत नित बेधत हियो॥]
सुनसान दण्डक मांहि तेहि छन कीन्ह आप बिलाप जो।
तब फट्यो वज्रहु को हियो सुनि रोए जड़ पाषान सो॥

सीता—(आंखों में आंसू भर के) महाराज रघुकुल को

तो तुम सुख देते हो और मेरे लिये इतने दुखी हो।

लक्ष्मण—(रामचन्द्र को देख कर) दादा, यह क्या है?

तव दृगजल जनु मोतिन माला।
फैलत टूटि धरनि तेहि काला॥
मन दृढ़ करि यद्यपि प्रभु रोका।
तेहि छन प्रबल क्रोध अरु सोका॥
फरकत नाक ओंठ यह जानो।
औरहु सके दुःख अनुमानो॥

राम—भया, तेहि छन सियवियोग दुखदाई।
सह्यो करत प्रतिकार उपाई॥
दुःख आगि अब फिर सो जागत।
हिय महं घाव करत सो लागत॥

सीता—हाय हाय, मेरी भी विपत्ति ऐसी बढ़ी है कि मैं अपने को बिना आर्यपुत्र के देखती हूं।

लक्ष्मण—(आपही आप) अच्छा तो इन्हें और कहीं दिखावें (चित्र को देख, प्रकाश्य) यह देखिये मन्वन्तर के पुराने गृध्रराज का बहादुरी दिखायी गयी है।

सीता—हा बाबा, तुमने लड़कों के साथ बड़ी प्रीति निवाही।

राम—हा, बाबा गिद्धराज, तुम्हारे ऐसे साधु फिर कहां मिलेंगे?

लछ्मण—यह चित्र देखिये यह कंजवान नाम दण्डक बन का खण्ड है जिसमें दनु और कबन्ध रहते थे, यह ऋष्यमूक परबत पर मतंग मुनि का आश्रम है यह श्रमणा नाम सिद्ध शबरी हैं और यह पम्पा ताल है।

सीता—अरे, यहां तो आर्यपुत्र मारे क्रोध और शोक के गला फाड़ के रोए थे।

राम—रानी, यह ताल बड़ा सुहावना है।

यहां हंस निज पंख डोलावत।
पुण्डरीक के दंड हिलावत॥
जब जब रुकी आंसु की धारा।
तब तब बिकसित भाग निहारा॥

लछ्मण—यह हनूमान जी हैं।

सीता—वाह हनूमान जी, तुम बड़भागी हो, तुम्हीं ने बहुत दिन से सोक में डूबे हुए लोगों को उबार के उपकार किया था।

राम—अतुल बीरता बुधि धरे सोई पवनकुमार।
भए कृतारथ जासु बल हम सब औ संसार॥

सीता—भैया, इस पहाड़ का क्या नाम है जिसके फूले कदम के पेड़ों पर मोर बैठे नाच रहे हैं, जहां पेड़ के तले रोते हुए आर्यपुत्र जो अपनी सुन्दरताई ही से पहिचाने जाते हैं बेसुध होकर गिरे थे और तुमने रोते हुए संभाल लिया था।

लक्ष्मण—

माल्यवान यह शैल जहां महकत अर्जुन बन।
लसत सिखा पर जासु नील रंग सुन्दरनवघन॥

राम—

छोड़ छोड़ यहि तात सकों अब सहि मैं नाहीं।
सिय बियोग को बात मनहुं फिर होत लखाहीं॥

लक्ष्मण—इसके आगे दादा के वह अद्भुत काम हैं जो राक्षसों और बन्दरों के साथ किये गये थे। पर मुझे जान पड़ता है कि भाभी थक गयी हैं अब आराम कर लीजिये।

सीता—आर्यपुत्र, चित्र देखने से मेरा मन एक बात चाहता है कहिये तो कहूं।

राम—ज़रूर कहो।

सीता—हो सके तो फिर उन घने और अच्छे वनों में फिरें और गोदावरी के ठंढे और पवित्र पानी में नहायं।

राम—भैया लक्ष्मण।

लक्ष्मण—जो आज्ञा।

राम—देखो, अभी बड़ों की आज्ञा मिली है कि जिस बात पर जी चले उसे तुरंत करना, सो तुम जाके

ऐसा रथ सजवाओ जो हलका जाय और झोंका न लगे।

सीता—आर्यपुत्र, तो आप को भी चलना होगा।

राम—अरी कैसी कठोर है! यह भी कहने की बात है?

सीता—बस, मैं यही चाहती हूं।

लक्ष्मण—जो दादा की आज्ञा।

( बाहर जाते हैं )

राम—प्रिया, आओ इस खिड़का के पास थोड़ी देर बैठं।

सीता—पर हम तो थक गये हैं, हमें नींद आ रही है।

राम—आओ, फिर मेरे पास आके सोओ।

परत इन्दुकर चन्द्रमणिहार सरिस दोउ चारु।
लसत स्वेदकन बाहु निज मेरे गर महं डारु।
(पास बैठा के आनन्द से) प्रिया यह क्या है!
समुझि परै कछु नाहिं, दुख कै सुख कै नीदं यह।
फैलत है तन मांहिं, विष सम मद सम मोह सम॥
परसत ही तव अंग, सिथिल होत इन्द्रिय सकल।
होत मनहुं मति भंग, भूलत सब सुधि देह की॥

सीता—(मुसकरा के) तुम्हारी दया है और क्या है, हम तो कुछ नहीं हैं।

राम—मुरझाने जिय फूल खिलावत।

मद समान अंग अंग पर छावत॥

करत तृप्त सुन्दरि की बानी।

अमिय रसायन महं जनु सानी॥

सीता—प्यारे, अब हम सोवेंगे (सोने के लिये इधर उधर देखती है)

राम—क्या ढूंढ़ती हो?

व्याहघरी ते बालपन, जोबन घर वन मांह।

रही उसीसे तेरेही सदा राम की बांह॥

सीता—(आंखें बन्द किये नींद में) जी हां।

राम—क्या प्रिया सो गयी? (स्नेह से देख के)

घर की लछिमी नैनन की जनु अमिय सलाई।

परसत यह तन ठंढ करत चन्दन की नाई॥

परी कंठ में बांह लगी जनु मोतिन माला।

यहि कर का न पियार, दुसह बिछुड़न का ज्वाला॥

(प्रतिहारी आती है)

प्रतिहारी—महाराज, वह आ गया।

राम—अरी कौन?

प्रतिहारी—महाराज का भेदिया दुर्मुख जो सदा महाराज के साथ रहता है।

राम—(आपही आप) दुर्मुख तो रनिवास का नौकर है, उसे हमने नगर के लोगों का भेद लेने भेजा था। (प्रकाश) आवै।

( दुर्मुख आता है )

दुमुख—( आप ही आप ) हाय मैं कब जानता था कि सोता महारानी को ऐसी बात सुनूंगा! हाय मैं महाराज से इसे कैसे कहूं? क्या करूं मुझ अभागी का यही काम है।

सीता—(सपने में बोलती है) हाय आर्यपुत्र कहां हो?

राम—अरे चित्र देखने से रानी को वियोग की सुधि सोने नहीं देती। ( स्नेह से अङ्ग छूकर )

साथ दिये सुख में दुख में जो रहै
सब बात में एकहि ढंगा।
चित्त लहै बिसराम जहां रस
वृढ़ भए बदलै नहि रंगा॥
छूटत लाज सकोच सबै जो
बढ़ावत है नित प्रेम अभंगा।
एकहु ऐसे सुमानुष को जग माहिं
मिलै बड़ी भाग से संगा।

दुर्मुख—( आगे बढ़ के ) श्रीमहाराज की जय हो।

राम—कहो क्या सुना?

दुर्मुख—सारे नगर में लोग महाराज की बड़ाई कर रहे हैं, और कहते हैं कि हम लोग इनके राज में महाराज दशरथ को भूल गये।

राम—यह तो प्रशंसा हुई। दोष कहो तो उसका उपाय किया जाय।

दुर्मुख—(आंसू भर के) सुनिये श्रीमहाराज। (कान में कहता है)

राम—हाय! कैसी वज्र ऐसी बात कही है। (बेसुध हो कर गिर पड़ते हैं)

दुर्मुख—श्रीमहाराज, होश में आओ।

राम—(होश में आके) हाय!

सियकर परघर-रहन-चवाऊ।
यदपि किये बहु मिटन उपाऊ॥
फैलत फिरि पुरजन महं कैसे।
दबो देह कूकुर विष जैसे॥

हाय! तो अब मैं क्या करूं? (सोच के करुणा से) और क्या कर सकते हैं?

राखत लोग प्रसन्न नित सज्जन करि सब काम।
पठे जासु हित पुत्र बन तात गये सुर धाम॥

और अभी वसिष्ठ जी ने भी कहला भेजा है,

जग प्रसिद्ध रविकुल के भूपा।
राख्यो जो जस विमल अनूपा॥

तहां मैल मो मन अब लागा।
अधम कौन मो सरिस अभागा॥

हाय! देवी यज्ञभूमि की बेटी! हाय तुम्हारे जन्म से तो पृथिवी पवित्र हुई। हाय! जनकों के वंश को आनन्द देनेवाली! तुम्हारे शील की बड़ाई तो पावक, वसिष्ठजी और अरुन्धती ने की थी। हाय! तू तो राम को अपना प्राण समझती है। हाय! बनवास की प्यारी संगिनि! हाय तेरी बोली कैसी प्यारी लगती है! हाय! तू क्या थी और तेरा कैसा परिणाम हो गया!

जग-पावन तोहि मन कहैं, तोहि अपावन बात।
सब लोगन की नाथ तू, तू अनाथ अब जात॥

(दुर्मुख से) दुर्मुख, लक्ष्मण से जाके कहो कि तुम्हारे नये राजा रामचन्द्र यह तुम को आज्ञा देते हैं। (कान में कहते हैं)

दुर्मुख—यह आपने क्या पाजियों के कहने से ठान लिया, महारानी की तो आग में शुद्धि हो गयी है, आजकल तो उनके पेट में रघुकुल की शुद्ध संतान है।

राम—अरे चुप, नगर की प्रजा कैसे पाजी हो सकती है?

प्रजहिं पियार भानुकुल रहेऊ।
यह कलंक सो बिधि बस लहेऊ॥

दूर जो भई शुद्ध की रीती।
काहि तासु इहं होइ प्रतीती॥

दुर्मुख—हा महारानी! (बाहर जाता है)

राम—हाय हाय, मैं भी कैसा कठोर हो गया! हाय मेरी इस चाल को लोग बुरा कहैंगे।

बालपने सन पोषी प्यारी।
जानी कबहुं न हिय सां न्यारी॥
मना सम तेहि बिन अपराधा।
सौंपत मृत्यु हाथ जिमि व्याधा॥

हाय! पापी मैं अब रानी को क्यों छुऊं (सीता का सिर उठा के अपना हाथ खींच के)

ए भोरी मोहि छोड़ि दे, मैं पापी चंडाल।
चन्दन के धोखे लसी, तू बिषतरु की डाल॥

(उठकर) हाय! संसार उलट गया, हाय! आज मेरे जीवन का कुछ काम न रहा, हाय! आज संसार सूना उजाड़ जंगल सा हो गया। मैं तो समझता हूं कि

मिली चेतना राम को दुख भोगन के काज।
वज्रकील सन जनु जड़े निसरत प्रान न आज॥

हाय! माता अरुन्धती! हाय! महात्मा वसिष्ठ विश्वामित्र! हाय! अग्नि देवता! हाय! धरती देवी! हाय! जनक जी! हाय पिता! हाय माता! हाय

प्यारे मित्र महाराज सुग्रीव! हाय हनुमान जी! हाय परम उपकार करने वाले लंका के राजा विभीषण! हाय सखी त्रिजटा! आज राम पापी ने तुम सब का अनादर किया, आज सब को राम ने धोखा दिया। हाय! मैं उनका अब कैसे नाम लूं?

ते सज्जन गुन धाम, उन कहं लगि है दोष जो।
तिन सब के सुभ नाम, मैं कृतघ्न पापी लिए॥

हा बेचारे इन्हें इस का कभी ध्यान भी न होगा।

सोई बांह सीस निज धारी।
सोभा निज घर का प्रिय नारी॥
बाढ़ी गर्भ होत दिन पूरा।
देहुं पशुन तेहि बलि मैं क्रूरा॥

(रोते हैं) (परदे के पीछे) धर्म का नास हो रहा है!

राम—(चौंक कर) देखो तो क्या है।

(फिर परदे के पीछे)

करत कठिन तप जो रहे मुनि यमुना के तीर।
आये डर से लवन के शरण तेरी, रघुबीर॥

राम—(चौंक कर) अरे! अब भी राक्षसों का डर है। अच्छा तो इस पापी कुम्भीनसी के लड़के को जड़ से उखाड़ने को शत्रुघ्न को भेजूं। (कुछ चलकर ठहर के) हाय रानी तुम कैसे अकेली रहोगी? धरती

माता ! तुम अपनी बेटी जानकी को देखे रहना तुम को सौंपता हूं ।

जाई शील सनेह युत, देवयज्ञ तुम जोय ।
जोयो मंगल गांठि है, जिन रघुनिमिकुल दोय ॥

( बाहर जाते हैं )

सीता—( जग कर ) हाय ! प्यारे आर्यपुत्र कहां हो ? ( जलदी से उठ के ) हाय ! हाय ! मैं बुरा सपना देख के दुख पाके आर्यपुत्र को पुकार रही हूं । हाय हाय ! मुझे अकेली सोयी छोड़ कर आर्यपुत्र चले गये ! अच्छा, जो उनको देखने पर मेरा मन मेरे बस में रहेगा तो रिस करूंगी । कोई है बाहर ?

( दुर्मुख आता है )

दुर्मुख—श्रीमहारानी, कुमार लक्ष्मण जी ने हाथ जोड़ के कहला भेजा है कि, रथ तैय्यार है, आइए सवार हो जाइए ।

सीता—बहुत अच्छा ; ( उठ कर चल कर ) मेरा पेट डोलता है, तो धीरे धीरे चलूं ।

दुर्मुख—इधर इधर श्रीमहारानी ।

सीता—तपसियों को प्रणाम, रघुकुल के देवताओं को प्रणाम, आर्यपुत्र के चरणों को प्रणाम, सब सासुओं को प्रणाम । ( दोनों बाहर जाते हैं )

---

## 5. NALINIMOHAN SANYAL

(ONE OF THE COMPILERS.)

Babu Nalinimohan Sanyal, M.A., Bhāshā-tatwaratna is one of the few Bengali gentlemen who have made a special study of Hindi language and literature and writes Hindi with an accuracy uncommon to men of his province. He has made a mark by his careful researches and his articles in the *Saraswati* on *Śabdavijñān* display his deep knowledge of the subject.

He was born in Śāntipur, Nadia, the birthplace of the great Bengali saint Adwaita, a disciple of Chaitanya, in the year 1918 V.E. He is a Varendra Bengali Brahmin and is thirty-third in descent from Dharadhar, brother of Chhandaḍ and son of Sudhānidhi, one of the five Brahmins invited from Kanauj to settle down in Bengal. His grandfather was a Persian and Arabic scholar.

Nalinimohan received his elementary education in Aligarh, Delhi and Agra, where

his brothers were employed. He passed his M.A. Examination from the Metropolitan Institution, Calcutta, in Botany and entered service in the Education Department in 1886. He served in various capacities as Headmaster, Assistant Inspector and finally as Inspector of Schools and retired in 1918. When Hindi was recognised as a subject for the M.A. Examination of the Calcutta University in 1921, Babu Nalinimohan Sanyal offered himself as a candidate and passed with credit.

He has during the past few years written various articles for the *Saraswatī* and the *Mādhurī*. It is from one of these that the accompanying extract is taken. The story of the great saint Mira Bai as described here differs considerably from ascertained facts, which have been described in Rai Bahadur Lala Sita Ram's Selections from Hindi Literature, Book IV, pages 144-48, but Mr. Sanyal writes that he has given the story as current in Bengal.

---

# मीरा बाई

मेड़तेके ठाकुर द्वारे में आज प्रातःकाल से ही बड़ी भीड़ लगी है। मेड़ता ग्राम राजस्थान में है। मेड़ते के राठौर सरदार के घर में गोविन्दजी प्रतिष्ठित हैं। सरदार विष्णुभक्त हैं।

वसन्त का प्रभात था। गोविन्दजी के आंगन में एक किशोरी अपनी सहेलियों के साथ गा रही थी—

बसो मेरे नैनन में नन्दलाल।
मोहनी मूरति सांवरी सूरति नैना बने विसाल॥
अधर सुधारस मुरली राजित उर बैजन्ती माल।
छुद्र घंटिका कटितटि सोभित नुपुर सव्द रसाल।
'मीरा' प्रभु सन्तन सुखदाई भक्त वछल गोपाल॥

जिसने यह भजन सुना वही मोहित हो गया। भाव के आवेश से उसी के नेत्रों से आंसू की झरी लग गयी।

किशोरी अनुपम सुन्दरी थी—वैसी सुन्दरी उस प्रान्त में किसी ने कभी नहीं देखी थी। उसके उस सुन्दर मुख से भक्ति की ज्योति निकल रही थी। सुन्दरी के सुर की झंकार की तुलना नहीं हो सकती थी—उस

स्वर में प्राणों की व्याकुलता मूर्तिमती हो रही थी। स्थान, काल, गायिका का रूप, उसका वेदनामय स्वर —इन सबों ने मिल कर एक अपूर्व भाव का संचार किया था। विपुल जनसंघ उस भाव के आवेश से स्तब्ध और तन्मय हो गया था।

मीरा नित्य गोविन्दजी को भजन सुनाया करती थी, उसने आज भी सुनाया। निर्दिष्ट काल व्यतीत होने पर गाना बन्द हो गया। अब जन-मंडली को चैतन्य हुआ। सब लोग अपने अपने स्थान को चले गये, परन्तु एक युवक नहीं गया। वह जैसा था तैसा ही खड़ा रहा और अतृप्त नयनों से गायिका को एक टक देखता रहा।

गाने के समय मीरा गोविन्दजी के मुख पर अपनी दृष्टि लगाये हुए थी। उनको अपने हृदय की बातें सुना रही थी। उसको सुध नहीं थी कि कोई उसका गाना सुन रहा है या नहीं, या कौन किस स्थान पर खड़ा क्या कर रहा है? मीरा अब तक मानों पृथ्वी पर ही नहीं थी, गोविन्दजी के साथ भावराज्य में विचर रही थी। वहां केवल गोविन्दजी और मीरा, मीरा और गोविन्दजी थे—दूसरा कोई न था।

भजन के बन्द होते ही भाव का राज्य टूट गया।

मीरा फिर मर्त्यलोक में आयी, लज्जा, भय, क्रोध, विराग इत्यादि देह-धर्म सब लौट आये ; इसके पहिले मीरा देवी थी, पर अब वह मानवी हो गयी, मेड़ते के राज्य की राजनन्दिनी हो गयी।

मीरा ने दाहिनी ओर मुंह फेरा, देखा कि एक राजपुत्र युवक उसे अनिमेष नेत्रों से देख रहा है। मन्मथ के सदृश उसका गौर स्वरूप, प्रशस्त ललाट, उज्ज्वल आंखे थीं। उसने मन हो मन विधाता की कारीगरी की प्रशंसा की। पर लज्जा से उसके नेत्र झुक गये, दूसरी बार मुंह फेर कर फिर उधर नहीं देख सकी।

गोविन्दजी के द्वार के अतिथि-सत्कार का भार मीरा पर ही था। जो साधु सन्त आते थे, राजनन्दिनी स्वयं उपस्थित रह कर उनके भोजन और सेवा का प्रबन्ध करती थी ; स्वयं उनका आदर और स्वागत करती थी। पर इस युवक अतिथि से वह कुछ न कह सकी। उसकी ओर देखने तक में उसे संकोच होने लगा।

मीरा ने एक सखी से कहा—जा उस युवक से कह आ कि, यदि आप यहां का आतिथ्यग्रहण करने की कृपा करें तो हम धन्य होंगी। मालूम होता है कि, वह युवक कोई साधारण व्यक्ति नहीं है—कोई राजपुत्र है—छद्मवेश से यहां आया है। अनुरोध

न करने से वह यहां क्यों ठहरने लगा? फिर अतिथि-सत्कार तो हमारा काम ही है।

सखी बोली—ठीक है, पर राजा हो, चाहे भिखारी, हमारी दृष्टि में सब समान हैं, सभी नरनारायण हैं; आज तुम में यह भेदबुद्धि कैसी? युवक कौन है?

मीरा—मैं नहीं जानती।

सखी—नहीं जानती तो फिर लज्जा क्यों?

मीरा—(कुछ कह नहीं सकती। लज्जा आपसे आप आ रही है, उसकी ओर देख नहीं सकती।) तू जा।

सखी उठकर चली गयी। युवक के निकट जाकर बोली—श्रीमान्, हमारी राजकुमारी आपसे यहां आतिथ्य ग्रहण करने का अनुरोध करती हैं; यदि स्वीकार करने की कृपा हो तो वे अपने को धन्य समझेंगी।

युवक ने कहा,—भद्रे, राजनन्दिनी का अनुरोध उनके ही मुख से सुनने की कामना है।

अब कोई उपाय न रहा। लज्जारक्तमुंह से मीरा ने युवक के सामने आकर आतिथ्य ग्रहण करने का अनुरोध किया।

युवक भी यही चाहता था। मीरा का गाना सुनने के लिये अपना भेस बदल कर वह बहुत दूर से

आया था। एक ही वार सुनकर उसकी तृप्ति नहीं हुई थी, बरन उसकी आकांक्षा और भी बढ़ गयी थी। गाना सुनते सुनते वह मीरा के रूप के मोह में भी फंस गया था।

युवक अतिथि बना।

२

सन्ध्या के समय गोविन्दजी की आरती हुई। आरती के बाद गोविन्दजी के सामने बैठकर मीरा गाने लगी। उसका गाना सुनकर वृद्ध रोने लगे, युवक स्तब्ध हो गये।

मूढ़ मानव दुर्लभ जीवन का आधा समय सो कर बिता देता है; जीवन का जितना अवशिष्ट रहता है, उसका अधिकांश शैशव और जरा की अवस्थाएं है। जितना बचता है उसमें भगवान का भजन हो सकता है, परन्तु वह यौवनकाल के क्षुद्र आनन्द और प्रौढ़ावस्था के विषय-भोग में डूबा रहता है, भगवान को समर्पण नहीं करता। हाय! मनुष्य का कैसा दुर्भाग्य है—यह सोच कर सुननेवाले रोने लगे। गायिका के भी आंसू गिरने लगे। युवक ने भी भजन सुना। वह मुग्ध हो गया, उसने सोचा—ऐसी बातें तो नित्य सुनने को नहीं मिलतीं, अहो मेरा

दुर्भाग्य! एक दिन के सुनने से तो तृप्ति नहीं होती, इस देवी को न पाने से मेरा जोवन ही निष्फल है।

गाना समाप्त हुआ, सुननेवाले चले गये। अतिथि-अभ्यागतों का भोजन समाप्त हुआ। राजनन्दिनी घर लौटने को थी कि युवक उसके सामने आकर बोला—राजकुमारी, आपका अनुरोध मैं ने स्वीकार किया, मेरा भी एक अनुरोध आपको स्वीकार करना उचित है। यह कह कर युवक ने एक अंगूठी राज-कन्या के हाथ में देकर कहा—इसे आप ग्रहण करें, यह क्षुद्र भेंट एक दिन के इस अतिथि का आपको स्मरण करावेगी, यह सोच कर इसे आपको देता हूं; स्वीकृत होने से मैं कृतार्थ हो जाऊंगा। रात्रि शेष होने के पहिले ही मैं चला जाऊंगा, आपसे भेंट होने की सम्भावना नहीं है, अपनी इस धृष्टता के लिये आपका यह अतिथि क्षमा मांगता है।

मीरा ने एक मुहूर्त के लिये युवक की ओर देखा, कुछ कहने की इच्छा थी, पर बोल न सकी। युवक चला गया।

मेड़ते के राठौर सरदार की कन्या मीरा का नाम राजस्थानके हर गांव और हर नगर के लोग जानते थे, उसके रूप की राजपूताने में बड़ी प्रसिद्धि थी।

मेवाड़ की राजधानी चित्तौड़ के घर घर में मीरा के रूप की चर्चा होती थी। प्रदोष और उषा-काल में, दिन तथा रात्रि में चित्तौड़ की गलियां में लोग गाते थे—

"मीरा कहे बिन प्रेम के नांहि मिलत नन्दलाला।"

उस समय महाराना कुम्भ चित्तौड़ के अधिपति थे। वे कुमार थे। वीरत्व-प्रदर्शन और कविता-रचना में उनके दिन व्यतीत होते थे। कुम्भ की वासना थी कि जिसके हृदय में प्रीति का झरना है, जो फूल की नाईं पवित्र है, जो स्फटिक के सदृश निर्मल है, उसी को राजमहिषी बनावेंगे।

एक दिन उन्हो ने सुना—

"मीरा कहे बिन प्रेम के नांहि मिलत नन्दलाला।"

उन्हो ने और भी सुना कि जो इस प्रेम की व्याख्या करती है, वह अनिन्द्य सुन्दरी है—राजपूताने में वैसा रूप किसी का नहीं। कुम्भ मीरा को देखने के लिये आतुर हो उठे ; पर मेड़ते का राठौर सरदार मारवाड़ का एक छोटा सामंत था, उसके घर मेवाड़ के महाराना का जाना—एक किशोरी को देखने के लिये, केवल गाना सुनने के लिये—पदमर्यादा के विरुद्ध था। लोग क्या कहेंगे यह सोच कर जाने की प्रबल इच्छा होते हुए भी महाराना नहीं जा सके।

पर मन भी तो नहीं मानता था। चारों ओर "मीरा कहै" "मीरा कहै" की ध्वनि उन्हें और भी उद्विग्न कर रही थी। जब मीरा की बात ही प्राणों के भीतर आ पहुंचती है, एकाएक मर्मस्थल को आघात करती है, तब भला उसे देखे बिना कैसे रहा जा सकता है? महाराना के लोकमर्यादा के सब बन्धन टूट गये। छद्मवेश धारण करके मेड़ते गये, भजन सुना, अंगूठी दी, और अंगूठी के साथ अपने प्राणों को भी मीरा पर न्योछावर कर; चित्तौड़ को लौटे केवल देह लेकर।

प्रभात में पक्षी कलध्वनि करते हैं, महाराना समझते हैं कि मीरा गा रही है। सरोवर में पद्म खिलते हैं, तो वे देखते हैं कि मीरा हंस रही है। वायु से लताएं हिलती हैं, तो उनको बोध होता है कि मीरा उन्हे भुजाएं उठा कर बुला रही है। राना अब सिंहासन पर नहीं बैठते, दरबार में नहीं जाते, जिस ओर कोई गा रहा है "मीरा कहै......" उसी ओर कान लगाये रहते हैं। उनके मन की बात गुप्त न रह सकी, मन्त्रियों ने सुना, राजमाता ने भी सुना। विवश होकर राजमाता ने मीरा को चित्तौड़ की राजमहिषी बनाने के अभिप्राय से मेड़ते को दूत भेजे।

मेड़ते के राठौर सरदार ने दूतों के मुंह से यह सम्वाद सुनकर अपना सौभाग्य माना। गोविन्दजी के मन्दिर में उस दिन महोत्सव हुआ।

३

दूत विवाह का लग्न और मुहूर्त्त पक्काकर चित्तौड़ लौट गये। पर जिसका विवाह होनेवाला है उसे आनन्द नहीं, इस समाचार से वह प्रसन्न नहीं।

दूसरे दिन प्रातःकाल पूर्व्वोक्त अंगूठी को देखते ही मीरा जान गयी थी कि युवक कौन है; सहेलियां भी जान गयी थीं। अंगूठी को लौटा देने के लिये मीरा ने उसे बड़े यत्न से रक्खा। सन्ध्या के समय मीरा गोविन्दजी के मन्दिर में आ बैठी; राजनन्दिनी के सौभाग्य से हर्षित होकर सहेलियां हास परिहास करने लगीं। एक ने कहा—मैं तभी जान गयी थी।

मीरा—कब?

सखी—जब उस युवक को देखकर तुम्हारा मुख लाल हो गया था।

मीरा—न मालूम उसे देखकर क्यों लज्जा आगयी थी; पर सच कहती हूं सखी, चित्तौड़ की राजमहिषी होने का न मुझे आग्रह है, न उसमें आनन्द ही

है। गृहस्थी तक तो मुझे पसन्द नहीं, फिर रानीहोना।

सखी—क्यों? क्षत्रियकन्या इससे अधिक और कौन से सौभाग्य की कामना कर सकती है?

मीरा—मैं यह सौभाग्य नहीं चाहती।

सखी—क्यों?

मीरा—महाराना मुझे लेकर सुखी नहीं हो सकेंगे; मैं तो अपना मन गोविन्दजी को दे चुकी हूं, उसे लौटा नहीं सकती। केवल देह लेकर महाराना क्या करेंगे?

सखी—वाह, यह क्या कहती हो? महाराना का तुम पर बहुत अनुराग हो गया है, दिनरात उनके मुंह में केवल "मीरा कहे"—

मीरा—अनुराग नहीं, उनको मोह हो गया है—रूप का मोह, स्वर का मोह। हां, इन सब मोहों से अन्त में अनुराग आता है, परन्तु—

सखी—परन्तु क्या?

मीरा—चाहे मोह हो, चाहे अनुराग हो, महाराना सुखी न हो सकेंगे, यह बात उन्हे पहिले ही मालूम हो जानी चाहिये। मेरा मन मेरा नहीं है, उसे गोविन्दजी को दे चुकी हूं। एकबार फिर भेंट होने से अच्छा होता, मैं स्वयं ही उनसे यह बात कह देती।

४

वह सुयोग मिल गया। विवाह का समय दूरवर्ती था, अतएव कुम्भ मीरा को देखे बिना न रह सके, छिप कर मेड़ता आये। किसी ने नहीं जाना, किन्तु जिसे देखने वे आये थे उसने जान-लिया। मीरा ने एक सखी से कहा—सब के पीछे महाराना छिपे खड़े हैं, उनसे कहो कि मैं एकान्त में भेंट करना चाहती हूं। कुम्भ नहीं चाहते थे कि उनका इस प्रकार आना किसी को मालूम हो जाय। सोचा था कि गुप्त रीति से आये हैं, एकबार मीरा को देख उसी प्रकार लौट जायंगे; पर यह नहीं हुआ, कुम्भ लज्जित हुए।

आरती के पीछे यथानियम भजन हुआ, सब चले गये; एक वृक्ष के नीचे एकान्त में मीरा राना से मिली, संग में एक विश्वस्त सखी थी।

पहिले मीरा ही बोली। उस दिन उसको लज्जा नहीं थी, प्राणों की तन्त्री किसी उच्च ग्राम से बंधी हुई थी। मीरा ने कहा—महाराना, दासी का अपराध क्षमा हो; चित्तौड़ की राजमहिषी होने की अपेक्षा कोई भी क्षत्रियकन्या इन्द्राणी होना न स्वीकार करेगी, किन्तु महाराना, इस दीन को लेकर आप सुखी न हो सकेंगे।

राना—क्यों मीरा, ऐसी निष्ठुर बात क्यों कह रही हो? तुम्हें लेकर मैं ने चित्तौड़ की मिट्टी से स्वर्ग बनाने की कल्पना की है।

मीरा—मेरा मन मेरा नहीं; वह गोविन्दजी को अर्पित हो चुका है, लौटा लाने का कोई उपाय भी नहीं है। मन के बिना केवल देह से पति की सेवा नहीं हो सकती, मैं अपराधिनी हूंगी।

राना—अपराधिनी होगी यह क्या कहती हो, मीरा? तुम जिस दिन चित्तौड़ का सिंहासन अलंकृत करोगी, वह दिन कैसा सुखदायक होगा! ऐसा रूप राजपूताना में नहीं है, इतने गुण भारत में नहीं हैं। मीरा, विधाता ने ही तुम्हें रूप गुणों की रानी बनाकर धरातल मे भेजा है।

मीरा—महाराना, इस तुच्छ देहका उल्लेख कर दासी को अपराधिनी कर रहे हैं। रानीपन इस हतभागिनी का काम नहीं है। गोविन्दजी की सेवा छोड़कर मीरा के प्राण और कुछ नहीं चाहते। मेवाड़ाधीश, इस हतभागिनी को ग्रहण कर आप सुखी न होंगे।

राना—नहीं; नहीं मीरा, ऐसा न कहो। तुम्हारे दर्शन से सुख, तुम्हारे भजन सुनने से सुख, इससे अधिक मैं कुछ नहीं चाहता।

कुम्भ बिदा होकर चले गये, मीरा घर लौटी। बिषाद के साथ मीरा ने सखी से कहा—सखी, महाराना भ्रम में पड़े हैं।

मीरा का अदृष्टलिपि फलीभूत होने को तैयार हुई, और महाराना कुम्भ के साथ उसका विवाह हो गया।

---

## 6. BALMUKUND GUPTA

Balmukund Gupta is known to us as one of the chastest Hindi writers of the modern times. He wrote both prose and verse and did his best to advance the cause of Hindi.

He was an Agarwal Vaishya of the Punjab and was born in Guryani in Rohtak district on Kartik Shukla 4, 1922 V.E. He seems to have received his education almost entirely at home and had a fair knowledge of Persian. He commenced his literary career at the age of twenty-two as the editor of *Akhbar-i-Chunar*, but after a year went over to Lahore and joined the editorial staff of *Koh-e-Nur*. He was, however, persuaded to learn Hindi and in 1946 V.E. he became editor of *Hindosthan* jointly with Pandit Madan Mohan Malviya and Pandit Pratap Narain Misra. He next went over to Calcutta and was an assistant editor of the *Hindi Bangabasi* for five years. In 1955 V.E. he was appointed editor of the *Bharat Mitra*. Under his editorship

*Bharat Mitra* became the leading Hindi paper of India. Babu Balmukund Gupta was one of the esteemed friends of the senior compiler of these selections and it was at his request that his Hindi version of the first half of *Gulistan* was distributed free of cost to the subscribers of his paper. He was a great admirer of classical writers and could not bear any sinister remarks against them. He was a terror to the self-constituted authorities in Hindi and mercilessly exposed their shortcomings. As a critic he had hardly a rival. His principal works are *Shiva Shambhu kē Chitthē*, *Hari Das* and *Ratnavali* (Hindi). He died at an early age universally regretted by a very large circle of friends and admirers.

---

# गुप्त-निबंधावली

## हिन्दोस्थान

### १

हिन्दी के दो तीन पुराने साप्ताहिक पत्र हैं, जिनको बात कहकर हमें आगे बढ़ना चाहिये था, पर उनकी बात हम पीछे कहेंगे। आज हिन्दी के दैनिक पत्रों का कुछ वर्णन करते हैं। इस समय हिन्दी में केवल दो दैनिक पत्र हैं, उनमें प्रथम अवध कालाकांकर का "हिन्दोस्थान" है। इसके मालिक श्रीयुक्त राजा रामपाल-सिंहजी एक प्रतिष्ठित तालुकेदार हैं। उन्हों ने उक्त पत्र का जन्म इंगलैण्ड में कराया। अगस्त, सन् १८८३ ईस्वी से जुलाई, सन् १८८५ ईस्वी तक उक्त पत्र इंगलैण्ड में ही प्रकाशित होता रहा। राजा रामपालसिंहजी उस समय इंगलैण्ड ही में थे। कुछ दिन तक उनका पत्र अंगरेजी हिन्दी दो भाषाओं में निकला, पीछे अंगरेजी, हिन्दी और उर्दू तीन भाषाओं में निकलता रहा, तब उक्त पत्र मासिक था। हिन्दी उर्दू के लेख उसमें स्वयं राजा साहब लिखते थे, और अंगरेज़ी के मि० जार्ज टेम्पल। टेम्पल साहब को राजा साहब पीछे हिन्दुस्थान लाये थे, और कालाकांकर में उनसे

अंगरेजी हिन्दोस्थान का सम्पादन करते थे। सन् १८८४ ईस्वी के नवम्बर मास से विलायत ही में उक्त पत्र साप्ताहिक हुआ। तब खाली अंगरेजी में निकलता था, उर्दू हिन्दी उठ गयी थी। यह दशा जुलाई, सन् १८८५ ईस्वी तक रही। राजा साहब के भारतवर्ष में लौट आने पर पहली नवम्बर, सन् १८८५ ईस्वी से उक्त पत्र कालाकांकर से हिन्दी में दैनिक निकलने लगा, तब से अब तक बराबर दैनिक निकलता है। इसका आकार एक शीट रायल के दो पन्ने हैं, और मूल्य डाकमहसूल सहित १०) साल। जनवरी, सन् १८८१ ईस्वी से प्रति रविवार को उक्त पत्र का एक नम्बर अंगरेजी में छपने लगा। आगे प्रति सप्ताह दो नम्बर अंगरेजी में, और चार हिन्दी में निकलने लगे। अब कई साल से अंगरेजी हिन्दोस्थान सप्ताह में तीनबार अलग निकलता है, जिसका मूल्य ६) साल है, और हिन्दी का हिन्दोस्थान दैनिक अलग निकलता है।

हिन्दी हिन्दोस्थान के सम्पादक राजा रामपालसिंहजी स्वयं हैं। यह पद उन्हों ने अपने ही लिये रक्खा है। जितने लोग सम्पादक हुए वह सब सहकारी सम्पादक कहलाये, केवल पण्डित मदन मोहन मालवीय ही एक ऐसे सम्पादक हुए हैं, जिन के समय

में राजा साहब अपना नाम सम्पादकों में नहीं लिखाते थे। वह समय कोई दो तीन साल तक था। पण्डितजी के अलग होते ही राजा साहब का नाम सम्पादक और मनेजर की जगह लिखा जाने लगा जो आजतक बराबर लिखा जाता है। जिन लोगों ने हिन्दोस्थान पत्रके एडिटोरियल स्टाफ में काम किया है उन में हम निम्नलिखित सज्जनों के नाम जानते हैं—पण्डित अमृतलाल चक्रवर्त्ती, बाबू लालबहादुर, बी. ए., पण्डित मदनमोहन मालवीय, बी. ए., बाबू शशिभूषण चटर्जी, बी. ए., बालमुकुन्द गुप्त, पण्डित प्रतापनारायण मिश्र, बाबू गोपालराम गहमरनिवासी, पण्डित गुलालचन्द चौबे। पण्डित रामलाल मिश्र इसके मनेजर थे जो बहुत दिन तक मनेजरी का काम करते रहे। अजकल राजा रामपालसिंह हिन्दोस्थान पत्रके मनेजर और एडिटर हैं, पण्डित शीतलप्रसाद उपाध्याय ज्वाइण्ट एडिटर, और ठाकुर रामप्रसादसिंह और बाबू शिवनारायणसिंह असिस्टेण्ट एडिटर।

हिन्दोस्थान की पालिसी में दो तीन बार फेर बदल हुआ है। एक बात में वह अपनी पुरानी चाल पर निस्सन्देह बराबर चल रहा है अर्थात् उसके स्वामी राजा रामपालसिंहजी हिन्दी भाषा और देवनागरी अक्षरों के प्रेमी जैसे आदि में थे वैसे ही

अब भी हैं। किन्तु दूसरी बात है, इस पत्र की चाल सदा एक नहीं रही। राजनीति में इस पत्र की जो चाल अब है यदि आदि में यही होती तो शायद इसका विलायत में जन्म ही न होता। जिस मतलब के लिये कांग्रसवालोंका "इण्डिया" पत्र इस समय लण्डन से निकलता है लगभग वही मतलब लण्डन में हिन्दोस्थान के जारी होने का था। उस समय इस में हिन्दुस्थान का हिमायत के लेख निकलते थे चाहे वह बहुत जबरदस्त न हों। हिन्दुस्थान में आकर उक्त पत्र पूर्ण राजनीतिक बना। इधर यह जारी हुआ उधर कांग्रस जारी हुई। दो तीन साल में कांग्रस का इससे और इसका कांग्रससे पूरा परिचय हो गया। सन् १८८८ ईस्वी से लेकर चार पांच साल तक यह कांग्रस का वड़ा तरफदार रहा। इसके मालिक राजा रामपालसिंहजी पश्चिमोत्तर प्रदेश में कांग्रस के एक प्रधान पुरुष समझे जाते थे। कांग्रस को उन्हों ने अच्छा चन्दा दिया था और उसके वार्षिकोत्सवों में जाया करते थे। उन दिनों हिन्दी समाचारपत्रों में कांग्रस का प्रधान तरफदार यही पत्र था, इसी का जोर भी उन दिनों अधिक था। सरकारी अफसरों की बेजा काररवाइयों का इसमें खूब तीव्र आलोचना होती थी। राजनीतिसम्बन्धी गद्य ही में नहीं पद्य

में भी इसमें अच्छे अच्छे लेख निकलते थे। उनमें से पण्डित प्रतापनारायण मिश्र के पद्य-लेख बहुत सुन्दर होते थे। सन् १८८८ ईस्वी में मि० ब्राडला बम्बई की पांचवीं कांग्रस में आये थे। पण्डित प्रतापनारायणजी ने पद्य में ब्राडला का स्वागत लिखा था जिसमें इस देश की दशा की तसवीर खींच दी थी। विलायत में मि० फ्रेडरिक पिनकाटने उस कविता को इतना पसन्द किया था कि उसका अङ्गरेजी अनुवाद करके इण्डिया पत्र में छपवाया था। सारांश यह कि धन से वक्तृता से और लेखों से राजा रामपालसिंह कांग्रस की तरफदारी करते थे। अब कई वर्ष से उनकी वह पालिसी बदल गयी है। अब वह कांग्रसके तरफदार नहीं हैं, अब उसकी बात तक हिन्दोस्थान में नहीं उठती है। राजनीतिक चर्चा भी अब प्रायः नहीं होती। राजनीति-सम्बन्धी आन्दोलन में अब हिन्दोस्थान अपने पत्रों का साथ नहीं देता। कभी कभी देता भी है तो प्रतिकूल, यहांतक कि अब कभी उसके लेखों का ढङ्ग इस देश के बाज़ एंग्लोइण्डियन अखबारों से मिल जाता है।

राजनीति की भांति समाजनीति तथा और कई बातों में हिन्दोस्थान की राय इस देशवालों की राय से नहीं मिलती। वह सुधारकपत्र है और सुधार

ठीक अङ्गरेजी ढङ्ग पर चाहता है। अङ्गरेजी चाल उसे बहुतही पसन्द है, अङ्गरेजी अनुकरण बहुत पसन्द है। उसके सम्पादक और मालिक राजा साहब अङ्गरेजी पोशाक पहनते हैं, अङ्गरेजी ढङ्ग पर रहते हैं और अङ्गरेजीही ढङ्ग से भोजन करते हैं। मांस आदि के बड़े तरफदार हैं, यहां तक कि कुत्ते भी श्रीमान् को अङ्गरेजी ही पसन्द हैं। क्योंकि हिन्दुस्थानी कुत्तोंको आप के पत्र में नामर्द और लंडी कहकर एकाध बार गाली दी गयी है।

कालाकांकर एक छोटा सा गांव है, इतना छोटा कि उसकी जनसंख्या एक हज़ार के लगभग है। परन्तु रमणीय और सुखप्रद इतना है कि उसका वर्णन हमें एक अलग लेख में करना होगा। तथापि एक दैनिक पत्र के योग्य वह गांव किसी प्रकार नहीं है। यद्यपि राजा साहब ने वहां तार लगवा दिया है और और भी बहुतसे प्रबन्ध किये हैं तौभी बस्ती को क्या करें? पढ़े लिखे वहां राजा साहब के कर्म्मचारियों के सिवा दस पांच आदमी भी कठिनाई से मिलेंगे। वहांके निवासियों में धनी और ऊंची जाति के लोग बहुही कम हैं। बाहर के दो चार महाजन दुकानदार हैं उन्हीं को जो चाहो समझ लो। ऐसे स्थान मे दैनिक पत्र क्या साप्ताहिक पत्र

भी चलना कठिन है। किन्तु राजा साहब को कालाकांकर बहुत प्यारा है इसी से बहुत रुपये खर्च कर जोर से कागज को चलाते हैं। इसी कारण दैनिक पत्रों में जो बातें होनी चाहियें वह इस कागज़ में कम होती हैं। इसका फल यही होता है कि पत्र का सारा बोझ राजा साहब पर है। किसी अच्छे शहर से यह निकलता तो अपना बहुतसा बोझ आप सम्हाल लेने के योग्य हो जाता, और जो बातें दैनिक समाचार-पत्रों में होनी चाहियें वह होतीं। हम यह भली भांति जानते हैं कि इन बातों में किसी प्रकार का हेर फेर नहीं हो सकता है। तथापि जब अखबारों की अलोचना करने बैठे हैं तो हमें अपनी राय जो कुछ हो प्रकाश कर डालना चाहिये। विशेष कर जब हमारा इस पत्र से दो वर्ष तक बहुत गहरा सम्बन्ध रह चुका है ऐसी दशा में हमें उक्त पत्र के सम्बन्ध में अपने मन का कोई भाव छिपा नहीं रखना चाहिये। दूसरे लेख में वह सब बातें हम कहेंगे।

२

पहले लेख में कहा जा चुका है कि कालाकांकर के दैनिक हिन्दी पत्र "हिन्दोस्थान" से कोई दो वर्ष हमारा भी सम्बन्ध था। उसका कारण था पण्डित श्रीमदनमोहन मालवीयजी की कृपा। सन्

१८८८ ई० के आरम्भ में पण्डित दीनदयालुजी शर्मा के उद्योग से श्रीभारतधर्म्ममहामण्डल का दूसरा महाधिवेशन श्रीवृन्दावनधाम में हुआ था। उस समय शीतकाल था। मालवीयजी महोदय उन दिनों "हिन्दोस्थान" के सम्पादक थे। आप भी महामण्डल में पधारें थे। हमारा सम्बन्ध उस समय लाहोर के पुराने उर्दू पत्र "कोहेनूर" से था। लाहोर से हम भी मण्डल में शरीक हुए थे। मालवीयजी से साक्षात होने पर उन्हों ने आज्ञा की कि, आपको हिन्दोस्थान पत्र में हमारे साथ काम करना चाहिये; कानपुर से पण्डित प्रतापनारायणजी मिश्र को भी हम बुलाते हैं। उनसे विनय की गयी कि यहां हिन्दी ही नहीं आती आपके साथ काम कैसे करेंगे? उन्हों ने कहा—कुछ परवा नहीं, आप शामिल तो हूजिये।

अन्त को उनका अनुरोध पालन करना पड़ा,—उसी बर्ष के अन्तिम भाग में उक्त पत्र के स्टाफ में शामिल हुए। पण्डित प्रतापनारायणजी कुछ पहले आ चुके थे। उस समय वर्षाकाल का आरम्भ था।

"हिन्दोस्थान" के स्टाफ में उस समय अच्छे अच्छे लोग एकत्र हो गये थे, वैसा जमाव आज तक किसी हिन्दीपत्रके स्टाफ में नहीं हुआ। मालवीयजी सम्पादक थे। बाब शशिभूषण चटर्जी, बी. ए., पण्डित

प्रतापनारायण मिश्र, बालमुकुन्द गुप्त, तथा दो तीन और भी लोग उक्त पत्र की सम्पादक-मण्डली में शामिल थे। मालवीयजी के जी में पत्र की उन्नति के विषय में बड़े बड़े ऊंचे विचार थे, पर कुछ दिन पीछे वह वकालत की परीक्षा की तय्यारी करने लगे। जल्द ही वह "हिन्दोस्थान" से सम्बन्ध छोड़ने पर विवश हुए। उनके अलग होने पर बाबू शशिभूषणजी पत्र के सम्पादन में अधिक परिश्रम करने लगे। कोई एक साल तक उनका साथ रहा, पीछे वह भी अलग हो गये। कुछ दिन पीछे पण्डित प्रतापनारायण मिश्र भी अलग हो गये, तब पण्डित शीतलप्रसादजी बुलाये गये थे। दो साल से कमके भीतर ही यह सब उलट पलट होगया। अन्त में पण्डित शीतलप्रसादजी को छोड़कर हमें भी अलग होना पड़ा। उक्त पण्डितजी अबतक बने हुए हैं। सच तो यह है कि उनकी भांति "हिन्दोस्थान" आफिस में जमकर रहने का सौभाग्य और किसी को प्राप्त नहीं हुआ।

कालाकांकर रहने के योग्य स्थान है। जो लोग वहां रहते हैं, और वहांके रहने के आनन्द को समझ सकते हैं, वह सचमुच भाग्यवान हैं।

कालाकांकर एक बहुत ही छोटा सा गांव है; उसकी जनसंख्या एक हज़ार से भी कम है। प्रयाग से १५ कोस पच्छिम की तरफ़ गङ्गातट पर है।

ईष्ट इण्डियन रेलवे के सिराथू ष्टेशन से वह कोई पांच कोस है। मार्ग में कच्ची सड़क है, उसपर इक्का चल सकता है। उक्त स्थान गङ्गाजी के इस पार है, इस से जाते और आते नाव द्वारा गङ्गा से पार होना पड़ता है। गंगा इस गांव को प्रायः तीन तरफ़ से घेरे हुए है। गांव के चारों ओर कई कोस का बन है। उस में ढाक और कई प्रकार के जंगली पेड़ ही अधिक हैं तथापि बड़ा रमणीय है। गांव के आस पास एक नहर है जो बन में से होकर निकली है। उसके किनारे खूब ऊंचे हैं। उन पर बेर आदि के जंगली पेड़ खड़े हैं। बरसात में जब गङ्गाजी का जल खब बढ़ता है तो यह नहर भर जाती है। उस समय कालाकांकर की शोभा देखनेके योग्य होती है। वह गंगा और नहरके बीच में एक छोटा सा टापू बन जाता है। बन में रास्तों पर इस नहर के कई एक छोटे छोटे पुल हैं। एक छोटा सा नाला इस नहरमें से निकल कर कालाकांकर से बाहर कई मील जंगल में बहा चलाजाता है। नहर भर जाने पर दो दिन तक यह नाला खूब जोर से बहता है। नहर का पानी पांच चार दिन ही में सूख जाता है। क्योंकि कालाकांकर की भूमि गङ्गातट की ओर एक दम रेतीली और बाकी भूड़ मटियाली है। पानी गिरते

ही पी जाती है। कितने ही जोर की वर्षा क्यों न हो वहां कीचड़ नहीं होता। इधर वर्षा थमी, और उधर भूमि ने सब जल सोखा। इसी से वहां वर्षाकाल में भी मच्छर आदि बहुत कम होते हैं। वर्षा वहां बहुत ही सुखकर प्रतीत होती हैं। मट्टी नर्म होने के कारण कालाकांकर के आसपास की भूमि में नाले भी बहुत हैं, यह बरसाती पानी से कट कर बन जाते हैं। वर्षाऋतु में इनमें थोड़ा थोड़ा जल बहता रहता है, और जल सूख जाने के बाद उनमें जंगली झाड़ियां और छोटे छोटे पेड़ खूब फैल जाते हैं।

गांव में सब घर कच्चे मट्टी के हैं, खपरैलों से छाये हुए हैं। पक्की एक श्रीमान् राजा रामपालसिंह महोदय की बारहदरी है। हिन्दोस्थानप्रेस का भी कुछ अंश पक्का है, जो गांव के दक्षिणी द्वार के सहारे बना हुआ है। इसी प्रकार पुरानी गढ़ी का कुछ अंश पक्का है जिसे वहां का राजभवन या किला कह सकते हैं। इन दो तीन मकानों के सिवा सब मकान कच्चे हैं। वर्षा ऋतु और शीतकाल में कालाकांकर का रहना बहुत ही भला जान पड़ता है। जेठ की धूप के समय अवश्य वहां दिन में जी घबराता है, और आंधी चलने से रेत उड़ उड़ कर मजा किरकिरा करती रहती है। फिर जब तेज आंधियां चलती हैं, तो

खपरैलें हिल ने लगती हैं और बहुत से मकानों के भीतर भी रेत गिरने लगती है। तो भी गर्मी की रातें अच्छी होती हैं, और सवेरे उठकर बन की हवा और गंगाजी का स्नान तो उन दिनों बड़ा सुखकारी होता है।

कालाकांकर का जलवायु बड़ा ही स्वास्थ्यप्रद है। अन्न वहां इतना पचता है कि खराक दूनी हो जाती है। चीजें सब अच्छी और सस्ती मिलती हैं। अन्न अच्छा मिलता है, घी शुद्ध साफ मिलता है, दूध अच्छा मिलता है, एक आने का एक एक सेर दूध हमारे जमाने में मिलता था। उस समय वहां ४५ सेर का एक मन था। इस से दूध सेर की जगह कोई सवा सेर मिलता था, बाजार के दिन कई प्रकार के शाक पात आते थे, जो सस्ते ही मिलते थे। आमों का तो उक्त स्थान जङ्गल है, उसके आस पास के गांवों में कोसों तक आमों के बाग हैं। सन् १८९० ईस्वी में इतने आम हुए थे कि, दो पैसे सैकड़े तक बिकते थे। आमों की गिनती भी यहां बिचित्र देखने में आयी थी, सौ की जगह एक सौ सताइस गिने जाते थे। और भी कितने ही तरह के फल वहां मिलते हैं। यह सब बहुत बढ़िया नहीं होते; तोभी खासे होते हैं।

गंगास्नान का जैसा सुख वहां है, वैसा अन्यत्र कम देखने में आया। अकेली गंगा है वहांतक उसमें

यमुना भी नहीं मिली है। जल खूब स्वच्छ है; पक्के घाट का नाम नहीं, कच्चे किनारों पर जहां चाहो स्नान करो। एक जगह घाटिये ने एक तख्तों का घाट भी बना रखा है, उसी को वहां का प्रधान घाट समझना चाहिये। स्नान संध्या का वहां खूबही आराम है। वहां का जल खूब मीठा और पाचक है। पर गंगाजल पीने का वहां इतना अभ्यास हो जाता है कि, उसके सामने कोई जल अच्छा नहीं मालूम होता। दों साल में दो एक बारही शायद कूपजल पीने की नौबत आयी हो, वह भी गांव में नहीं बन में।

उस समय "हिन्दोस्थान" पत्र का कोई आफिस न था; प्रेस में छापने के सिवा और किसी काम के लिये स्थान न था। वहां कभी कभी प्रूफ देखने के लिये जाना पड़ता था। एडिटर लोग अपने रहने के स्थानों हो में अलग अलग लिखते रहते थे। पण्डित मदनमोहनजी अपनी कोठी के आगे एक उसारे में बैठकर लिखते थे। हम लोग भी कभी कभी वहीं पहुंच जाते थे। हम लोग अपने अपने ठिकाने पर लिखते थे। मदनमोहनजी के काम छोड़ देने पर शशी बाबू, पण्डित प्रतापनारायण, और हम, बहुधा हमारे ही स्थान पर एकत्र होकर लिखते थे। यह मेल बहुत दिन तक रहा। आरम्भ में कुछ दिन राजा

साहब की बारहदरी के ऊपरके मकान में लिखने का स्थान बनाया गया था। बड़ा अच्छा समय था। बड़े अच्छे दिन थे। बड़ी स्वाधीनता और बड़ी बेफिकरी थी। स्वप्न की भांति वह पन्द्रह सोलह साल का बीता हुआ जमाना याद आता है। वहां न मीलों लम्बी सड़कें थीं, न आकाश से बातें करने-वाली ऊंची ऊंची इमारतें थीं; न घोड़ागाड़ियों और ट्रामगाड़ियों की भड़भड़ थी, न मार्ग चलते भीड़ में रुकने का झञ्झट, और न गाड़ियों की फैट में आकर दब मरने का भय था। न वहां कदम कदम पर मनलुभानेवाली या तबीयत बिगाड़नेवाली चीजें थीं। न रोशनी थी, न कल-कारखाने और न चिमनियों का दम-घोटनेवाला कड़वा धुआं था, न सड़कों पर कूड़े कचरे के ढेर थे। न गलियां बदबू से सड़ती थीं। राजा साहब की आलमारी के सिवा वहां शराब की कहीं एक बोतल तक न दिखायी देती थी, बाजारी स्त्रियां और बदचलन पुरुषों से वह भूमि एकदम पाक थी। लम्बी चौड़ी वासनाओं का निवास उस स्थान में नहीं। आकाश पातालों को एक करनेवाले विचारों का प्रवेश वहां नहीं होता। बड़ाही शान्तिमय एकान्त स्थान है। सीधी सादी रीति से जीवन बिताने के लिये उससे अच्छा और कोई स्थान

नहीं हो सकता। कभी वह गंगा के किनारे किनारे पण्डित प्रतापनारायणजी और दूसरे सज्जनों के साथ धीरे धीरे टहलना, कभी मालवीयजीके साथ चांदनी में रेती पर फिरना और कितनी ही तरह की अच्छी बातें करना स्मरण आता है। कालाकांकर भूलने की वस्तु नहीं है, वह छोटा सा रम्य स्थान, सचमुच स्वर्ग का टुकड़ा था। उसमें रहने का समय भूस्वर्ग में रहने के समय की भांति था। चिन्ता बहुत कम थी, वासनाएं भी इतनी न थीं, बिचार भी सीमाबद्ध स्थान में विचरण करता था। पर हाय! उस समय उस स्थान का हृदय में इतना आदर न था, स्वर्ग में रहकर कोई स्वर्ग का आदर ठीक नहीं कर सकता है। कालाकांकर में रहकर कालाकांकर की ठीक कदर आदमी नहीं कर सकता। आज कलकत्ते में वह सब बातें एक एक करके याद आती हैं, पर क्या वह सब फिर मिल सकती हैं? सब कुछ मिले तो वह बेफिकरी कहां, वह उमर कहां? एक स्वप्न था कि जो जागते जागते देखा—

"अफ़सानये ख़वाब ख़ुदारा न पूछिये।
देखा है जागते में जिसे यह वह ख़्वाब था॥"

---

## 7. KISHORILAL GOSWAMI

Pandit Kishorilal Goswami is one of the few Hindus who have devoted themselves whole-heartedly to the service of their country's literature. He has written at least one hundred books besides contributing to various Hindi papers and magazines and has persistently refused any public recognition of his literary services.

His family belongs to the Nimbarka Sampradaya of Vaishnavas and his ancestors were great Sanskrit scholars. He is the eldest son of Sri Vasudeva Saran Devacharya. He was born in Brindaban on Magh Amavasyā, 1922 V.E., and received his education at Benares. His father was at Arrah and here he stayed for a long time and established a Hindi library which gave great impetus to the study of Hindi in that city. He was a great friend of Babu Harishchandra and at his request composed the *Parvati-parinaya*. He was for sometime one of the editors of the *Saraswati*, and his

contributions throw a flood of light on the literary activities of the principal Hindi writers. He is now leading a sort of a retired life devoting all his time to literary pursuits. He writes both prose and verse.

The accompanying extract is taken from his historical novel the *Lal Kuar*. Lal Kuar was mistress and afterwards queen of Jahandar Shah, an account of whose defeat by his nephew Farrukhsiyar is given in Rai Bahadur Lala Sitaram's paper on the Struggle between Farrukhsiyar and Jahandar Shah. The extract describes the miserable plight of the Empress Salima whom Lal Kuar had superseded in the affections of Jahandar Shah.

---

# ईद में मुहर्रम

"हम तुझसे किस हवस की फ़लक जुस्तजू करें।
दिलही नहीं रहा है जो कुछ आरज़ू करें॥"

(दर्द)

इस वक्त, हम अपने पाठकों को शाही महलसरा के अंदर ले चलते हैं, और इस 'ईद' में 'मुहर्रम' का एक सीन दिखलाते हैं।

इस वक्त, हम अपने पाठकों के साथ आठ हाथ ऊंची चहारदीवारी से घिरे हुए एक बेरौनक़ नज़र-बाग़ में खड़े हुए हैं, और यह देख रहे हैं कि, किसी वक्त, इस बाग़ के तैयार कराने में करोड़ों रुपए बर्बाद हो गए होंगे; लेकिन अब—इस वक्त, उसकी हालत कौड़ी की तीन हो रही है! संगमर्मर और स्याहमूसे की सड़कें, जो उस बाग़ में बनी हुई थीं, जगह जगह से टूट गयी हैं और उन पर मनों गर्द-गुबार जमे हुए हैं; बाग़ के बीचों बीच जो निहायत नफ़ीस और बेशक़ीमत फ़व्वारा था, वह टूट फूट गया है; बेश-क़ीमत संगमर्मर के चबूतरे वो बारहदरी एक तरह से ढह गयी हैं; संगमर्मर की नहरों और हौज़ों का

भो वही हाल है, और वे भो अपनी गर्दिश के हालात दिखलाकर देखनेवालों को आखें नम किये देते हैं; जहां पर खुशनुमा रौसपट्टी और क्यारी-पाँचे बने हुए थे, और जिनमें दुनिया भर के अनूठे, रंगतदार खुशबूदार और तरहदार गुलबूटे, वो पेड़ पत्ते आरास्ता थे, वहां पर अब बजाय उनके आक, धतूर, जंगली और कंटीले पौधों ने अपना दख़ल जमा लिया, और इस बात को साबित कर दिया है कि, जहां पर खुशनुमा बाग़ हो, क्या समय के फेर से वहां पर जंगल तेयार नहीं हो सकता! क़ीमती क़ीमती मेवेदार दरख़्त कुछ तो सूख गये हैं, कुछ सूखने के क़रीब पहुंच गये हैं और कुछ जड़ से उखड़ गये हैं, और उनकी जगह पर बर, पीपर, पाकर, नीम, झरबेर, बबूल वगैरह ने अपना अपना पूरा पूरा फैलाव फैला रक्खा है! सचमुच महलसरा के इस बेरौनक नज़रबाग़ की यह ख़राबी देखकर जी में तरस और आंखों में आंसू आता है! ख़ैर—

गो, उस बाग़ के चारो ओर ही खूबसूरत इमारतें बनी हुई थीं, जो अब बेमरम्मत और बेरौनक हो रही हैं; लेकिन इन सब इमारतों में से पूरब तरफ़वाली इमारत की तरफ़, जो बड़ी आलीशान और भड़कीली बनी हुई थी, हम अपने पाठकों को ले चलते हैं।

लेकिन, हाय! करोड़ों की लागत की शाही इमारत की यह अबतर हालत! अफ़सोस, वह लासानी और क़ाबिलदीद इमारत भी बिल्कुल बेमरम्मत, बेरौनक़ और बदसूरत हो रही है! जाबजा उसके चूने और मसाले गिर गये हैं, और काई जमने से सारी रौनक़ धूल में मिल गयी है!

लेकिन, बड़े ताज्जुब की बात है कि आज ईद का दिन, और इस शाही रंगमहल के बाग़ या इमारत की यह हालत; और कहीं—रोशनी तो दूर रहे, एक चिराग़ का भी नाम नहीं!

ख़ैर, पाठक! चलिए और देखिए कि इस इमारत के अन्दर क्या है?

गो, इस इमारत के अंदर बीसों आलीशान कमरे करोड़ों की आराइश से आरास्ता थे, लेकिन उनकी ऐसी ख़राब हालत हो रही है कि, गोया एक मुद्दत से उनमें सफ़ाई की ही न गयी हो! और दर-असल बात भी ऐसी ही है कि, बहुत दिनों से उनमें झार-बुहार बिल्कुल नहीं हुई है!

शीशों, दीवारों, खिलौनों, आईनों, झाड़ों, फानूसों, डेस्क, मेज़, कुर्सी, तिपाई, चौकी, पलंग और मूढ़ों, और ताकों पर मनों गर्द-गुबार जमे हुए हैं, और मकड़ियों के जालों और चिमगादड़ों वो जंगली कबूतरों

की बौटां से वे कमरे इस क़ाबिल न रह गये हैं कि, वहां पर कोई शख़्स रह सके !

लेकिन, उन्हीं कमरों में के एक कमरे में, जो और कमरों के बनिस्बत कुछ साफ था, एक महज़ पुरानी आरामकुर्सी पर, जिसकी मख़मली गद्दी बिल्कुल फट गयी है, एक निहायत हसीन नाज़नीं, जिसके खूबसूरत तन को एक फटी, पुरानी और मैली साड़ी ढांपे हुए है, दाहिने हाथ की हथेली पर अपना गाल रक्खे हुए बैठी है, और रह रहकर ठंढी ठंढी सांसें खैंचती, और अपनी आंखों से बहते हुए आंसुओं को कभी कभी अपने तर और मैले आंचल के छोर से पोंछती जाती है।

गो, यह नाज़नी इतनी हसीन, नाजुकतन, गुलबदन और गोरे तन की है कि इसे गहने कपड़े की ज़रूरत ही क्या है! बल्कि इसे कपड़े गहने से सजाना, गोया इसकी ख़ुदादाद खबसूरती में बट्टा लगाना या चांद में गहने लगाना है; पर फिर भी इसे बग़ौर देखने से यही जान पड़ता है कि, इसने जान बूझकर एक मुद्दत से कोई ज़ेवर नहीं छुए हैं, और नये कपड़े से भी इसके तनोबदन की मुलाक़ात हुए बहुत रोज़ गुज़र गये हैं! गो, इसका गोरा और सुडोल सांचे में ढला हुआ बदन ऐसा खूबसूरत और मुलायम है कि,

अगर इसे देख पाये तो चांद लजा जाये ; पर फिर भी इसके कुम्हलाये हुए ज़र्द चेहरे, मुर्झायी हुई सूजी हुई, और डबडबायी हुई सुर्ख आंखें, और खुलकर चारों ओर फैली हुई, मैली और लटें बंधी हुई घूंघरवाली अलकें, इस बात का पता दे रही हैं कि, यह नौजवान और हसीन औरत "परित्यक्त-पतिका" अर्थात् अपने शौहर से त्यागी हुई है, और इस समय इसकी वैसीही दशा हो रही है जैसी की दुष्यन्त के त्यागने पर शकुन्तला की हुई थी !

सचमुच, इस वियोगिनी बाला ने एक मुद्दत से न गहनों को छुआ है, न कपड़ों को ; और न बालों को साफ़ किया है, न उनमें फुलेल डालकर कंघी ही फेरी है ! बस, ज़िन्दगी बसर करने के लिए यह रंजीदा औरत जब भूख लगती, तब बुरा भला कुछ खा लेती ; जब प्यास लगती, तब पानी पी लेती ; और जब एक साड़ी मैली होकर फट जाती, तब दूसरी का नाम लेती थी ।

क्या, पाठकों ने इस 'विषादप्रतिमा' या ग़म की मूरत को पहचाना ! यह वही बदबख़्त औरत है, जिसका नाम सलीमा है, और जो नाक़दरे, शराबी, ऐयाश, और हिए माथे के अंधे शाहज़ादे मुईजुद्दीन की बड़ी बेगम है !

इसकी उम्र इस वक़्त चौबीस बरस की है, और जवानी की पूरी चढ़ाई में यह बर्साती नदी की तरह हर जगह से लबालब है। गो, इसके जोड़ की दूसरी हसीन औरत शाही रंगमहल में एक भी नहीं है, लेकिन यह बड़े ताज्जुब और अफ़सोस का मुक़ाम है कि नाक़दरे, हियमाथे के पूरे अंधे और उजड्ड शाहज़ादे ने इसे आज पांच बरसों से—यानी तबसे छोड़ रक्खा है,—जबसे हमीदा के मुबारक क़दम रंगमहल के अंदर आये हैं! लेकिन हमीदा की भी अब वह क़दर जाती रही; जिसकी उसे कुछ भी पर्वा नहीं है; इसका हाल आगे चलकर लिखा जायगा, और उसके बाद ही यह भी बतलाया जायगा कि, अब वह तीसरी नाज़नी कौन है, जिसकी क़िस्मत खुलनेवाली है!

गो, आज ईद है, लेकिन बेचारी सलीमा के महल में न सफाई है, न रौशनी है, और न किसी तरह की सजावट या खुशी है; बरन उस कमरे में, जिसमें इस वक़्त सलीमा बैठी हुई है, सिर्फ़ एक ही चिराग़ जल रहा है, जिसकी हलकी रौशनी उस आलीशान कमरे में जुगन की सी जान पड़ती है!

गो, यह सब है, लेकिन ग़रीबों और मोहताजों की सच्ची मां सलीमा ने आज दिल खोल कर गरीबों और

मोहताजों को बखूबी खाने और कपड़े बांटे हैं, और ख़ैरात करने में ज़रा कसर नहीं की है। मज़हब की यह इतनी पाबंद है कि नमाज़ और रोज़े से कभी गफ़लत नहीं करती; और पढ़ी लिखी भी इतनी है कि, कुरान अच्छी तरह पढ़ लेती है। यह शरा की इतनी पाबंद है कि, शराब को कभी हाथ से भी नहीं छूती; और रहमदिल इस क़दर है कि, जहां तक इसका बस चलता, अकसर शाहज़ादे के ज़ुल्म से लोगों को जानें बचा देती, और कैदियों को भगा दिया करती है। अकसर इसने गौवों को भी मुसलमानों की तलवार से बचा दिया है, और अभी—आज ईद के दिन भी—इसने हज़ारों गौवों की जान बचायी है। क्या जगदीश्वर इस सती यवन-बाला—वियोगिनी बाला—पर कभी दयादृष्टि न करेगा, और इसके पुण्य से इसका अयोग्य और अभागा पति कभी ठीक रास्ते पर न आवेगा!

आ पांच बरस हुए, जब हमीदा के सब्ज़-क़दम महल में आये, तभीसे शाहज़ादा मुईज़ुद्दीन बिगड़ने लगा था। गो, वह पहिले ही से ऐसा आवारा हो रहा था कि, खुद उसका बाप उससे सख़ नाराज़ था, और उसके दरबारी और मुसाहब भी उससे तंग आ गये थे, पर सलीमा ने अपनी अक़लमंदी से धीरे

धीरे उसे बहुत कुछ सुधार लिया, और शराब तो उसको मुतलक़ छुड़ा दी थी; मगर हमीदा के आते ही शाहज़ादा फिर इस क़दर बिगड़ा, और ऐसा शराबी होगया कि, जिसका कुछ ठिकाना न रहा! यह हाल ईद की मजलिस में पाठक देखही चुके हैं, और यह भी जान चुके हैं कि, उसने अपने दरबारी अमीरों और मुसाहबों को भी अपने साथ ही साथ शराब के दरिया में डुबा डाला था।

सो, जब शाहज़ादे मुईज़ुद्दीन ने हमीदा के आतेही फिर शराबखोरी पर कमर बांधी, तो सलीमा ने उसे बहुत समझाया, और इस फ़ेल से बाज़ रहने के लिए बड़ी नसीहतें की; लेकिन उन नसीहतों का यह नतीजा हुआ कि उसी तारीख़ से उसने सलीमा का मुंह देखना छोड़ दिया, और आज पांच बरसों से उन दोनों में चौनज़रे नहीं हुए।

ग़रज़, देर तक सलीमा हथेली पर गाल रक्खे हुए ठंढी ठंढी सांसे भरती और आंसू गिराती रही; इतनेही में गुस्से में भरी हुई शोरीं वहां आ पहुंची, और आतेही उसने चट अपने आंचल से सलीमा की आंखें पोंछ दी, फिर कुछ रुखाई के साथ कहा, "हज़रत! अगर आप इस क़दर ग़मग़ीन रहेंगी तो मैं ज़हर खाकर अपनी जान देदूंगी।"

सलीमा—( उसकी तरफ़ देख और सूखीसी हंसी हंसकर ) "तब तो गोया तू मुझपर बड़ा रहम करेगी और मरी को दुबारा हलाल करेगी; क्योंकि इस मुसीबत में एक तूही ऐसी है कि जो मेरे दुख-सुख की संगिन है, लेकिन जब तूभी न होगी तो गोया मुझे ज़िन्दा-दरगोर होना पड़ेगा।"

शीरीं—"ख़ैर, तो उठिए, और कुछ खाना खाइये; क्योंकि आज सुबह से आपके मुंह में एक क़तरा पानी भी नहीं गया है! अफ़सोस, इसे ईद कहूं या रमज़ान।"

सलीमा—"आख़िर, तूने भी तो आज दाना-पानी नहीं छुआ है!"

शीरीं—"मैं जब आपके मारे छूने पाऊं, तब न!"

सलीमा—"लेकिन, शीरीं! तू कुछ खा पी ले, और मुझे आज मुआफ़ कर।"

शीरीं—"ख़ैर, अच्छी बात है! आज इतने ग़रीबों और मोहताजों को खाना खिलाकर आप मुझी बदनसीब को फ़ाका करा रही हैं, यह अच्छाही कर रही हैं।"

सलीमा—"आह, शीरीं! तू मुझे इस क़दर चाहती है! अच्छा, चल! मैं तो यह शुरूही से समझे हुए थी कि, तू मुझे बग़ैर खिलाये कभी न

खायगी ; और यह तो रोज़मर्रा का क़िस्सा है कि, जब तक मैं न खालूं तू किसी तरह खाती ही नहीं। ख़ैर, आ और आज ईद का खाना हम तुम दोनों मिलकर एक साथ खायं।"

जब से शाहज़ादे के साथ सलीमा की तक़रार हुई थी, उसने अपने कुल लौंडी-ग़ुलामों को बरतरफ़ कर दिया था, और अपना कुल काम धंधा या खाना पकाना—या तो वह आप करती या शीरीं करती थी; बल्कि सच तो यह है कि, उसके कुल काम का अंजाम खुद शीरीं करती थी, खाना भी वही बनाती थी, और अपने भरसक सलीमा को एक सींक भी नहीं हिलाने देती थी।

पस, शीरीं ने मामूली खाने एक मैले फ़र्श पर चुन दिये, और दोनोंने एक साथ बैठकर खाना खाया। यह आज एक नयी बात थी कि, सलीमा ने उसे भी अपने साथ खाना खिलाया था। गो, ऐसा करने से शीरीं ने बहुत कुछ इन्कार किया, पर सलीमा ने उसकी एक न सुनी, और आज अपने साथही उसे भी खाना खिलाया।

खाना खाते खाते उन दोनों में यों बात चीत होने लगी—

सलीमा—"क्यों तूने मेरा कहना न माना, और

ज़िद में आकर तू चलीही गयी; आख़िर, तेरी इस बेवक़ूफ़ी का नतीजा क्या निकला ?"

शीरीं—"आपके लिए तो कुछ नहीं, लेकिन मेरे लिए इस जाने में बहुत बड़ा नतीजा निकला।"

सलीमा—(ताज्जुब से) "वह क्या ?"

इस पर शीरीं ने उससे कोई पोशीदा बात कही, जिसे सुनकर पहिले तो सलीमा बहुतही घबरायी, पर जब शीरीं ने उसे दिलासा दिया, तो वह चुप होगयी।

शीरीं कहने लगी—"और इसका खुलासा हाल मैं फिर बतलाऊंगी, क्योंकि आज मुझे कई काम करने हैं, इसलिए मैं रुख़सत होती हूं; मुमकिन है कि शायद मुझे आज रात भर इधरही उधर रहना पड़े, इसलिए मैं खोजे रुस्तम को यहां भेज दूं ?"

सलीमा—"नहीं, मुझे किसी की भी ज़रूरत नहीं है।"

शीरीं—"आप अकेली रहेंगी ?"

सलीमा—"तो मुझे खाये कौन जाता है!"

शीरीं—"तो मुझे इजाज़त है न ?"

सलीमा—"लेकिन, तू यह भी तो सोच ले कि, तेरे इस लड़कपन का नतीजा तेरे लिए कहीं कोई ख़तरा न पैदा करे।"

शोरीं—"आख़िर, मेरे मरने पर मुझे रोनेवाला हो कौन है ?"

सलीमा—(मुस्कुराकर) "क्यों, मैं हूं, या नहीं ?"

शोरीं—"तब आप इत्मीनान रक्खें कि मुझ नाचीज़ के लिए आपकी आंखें कभी आंसू न बहाएंगी।"

यों कह शोरीं ने खाने से हाथ खेंच हाथ मुंह धोया, और एक छोटी सी गठरी उठा, और बेगम को सलाम कर वह कमरे से बाहर निकल गयी।

सलीमा ने सब सिंगार पटार के साथही साथ पान खाना भी छोड़ दिया था, इसलिए शोरीं भी बग़ैर पान खायेही चली गयी, और उसके जाने के थोड़ी ही देर बाद खोजा रुस्तम उस कमरे में दाख़िल हुआ, और बेगम को सलाम कर दस्तबस्ता सामने खड़ा रहा।

कुछ देर बाद बेगम सलीमा ने सिर उठाकर उसकी तरफ़ देखा और कहा—"क्यों, क्या है ?"

ख़ोजा रुस्तम—"जी हुज़ूर! शोरीं बेगम ने मुझे आज रात भर यहां मौजूद रहने की इजाज़त दी है।"

सलीमा—"लेकिन, मैं इसकी कोई ज़रूरत नहीं समझती।"

रुस्तम—"मगर वह मुझे सख़्त ताकीद कर गयी हैं कि मेरे हुक्म की पूरी पूरी तामील की जाय।"

सलीमा—(मुस्कुराकर) "ख़ैर, तो उसके हुक्म में मैं दस्तंदाज़ी नहीं किया चाहती।"

रुस्तम—(सलाम करके) "बेहतर, तो मैं बाहर पहरे पर मुस्तैद हूं।"

यों कहकर रुस्तम कमरे के बाहर चला गया, और सलीमा के मुंह से आपही आप यह निकल गया कि—"आह, वफ़ादार लड़की!"

यह बात हम कह आये हैं कि गो, सलीमा ने अपने कुल लौंडी-गुलामों को बरतरफ़ कर दिया था, मगर ख़ोरीं ने उनमें से चुनकर कई लौंडी-गुलामों को अपने तहत में रख लिया था। वे लौंडी-गुलाम सलीमा के महल के भीतर तो नहीं रहने पाते थे, पर जब ख़ोरीं को उनकी ज़रूरत पड़ती थी, तब वे फ़ौरन हाज़िर हो जाते थे; यानी वे लौंडी-गुलाम उसी महलसरा के बाहरी हिस्से में रहते थे, और ज़रूरत पड़ने पर काम आते थे; उनमें दो तो लौंडियां थीं, और छः खोजे गुलाम थे।

अब पाठक, आप यहांसे चलिये, और बदबख़्त सलीमा की अब्तर हालत पर अफ़सोस करिए; और साथ ही यह भी याद रखिए कि, इसीका नाम है—"ईद में मुहर्रम!"

---

## 8. THAKUR GADADHAR SINGH

Thakur Gadadhar Singh is one of the few Indians who had been soldiers with a literary turn of mind. While in military service he served in the Chinese and Burmese wars and attended the Coronation of Edward VII on invitation.

His principal works are *Chin men Terah Mas* (Thirteen Months in China), *Rus Japan Yuddh* (The Russo-Japanese war) and *My Coronation Visit to England*; an abstract from the last of which appears in these Selections.

He was a writer of simple Hindi and had a genuine love for his mother country. He was born in Benares in 1926 V.E. though his family belonged to Sachendi in Cawnpore district, and died only a few years ago.

---

# हमारी एडवर्ड-तिलक-यात्रा

## यज्ञ-मण्डप

प्राचीन काल में इंगलिस्तान के राजाओं का अभिषेक सरे नामक प्रान्त के किंगस्टन स्थान में (जो हमारे हैम्पटेन कोर्ट के पड़ोस में है) हुआ करता था।

परन्तु अब बहुत दिनों से 'वेस्टमिन्स्टर एबी' नामक गिरजे में हुआ करता है।

यह 'सन्त पितर' का गिरजा-घर कहलाता है। और इतना बड़ा है कि, तीन पादरी तीन वेदियों परसे सहस्रों जनसमूहों को एक साथही उपदेश कर सकते हैं और एक दूसरे को किसी प्रकार की बाधा नहीं हो सकती। इसमें बहुतेरी स्मारक मूर्तियां और तसवीरें बनी हुई हैं—खिड़कियों की शोभा और उपयोगिता निराली ही है, जोकि सूर्य के प्रकाशके समय में शीशों के द्वारा भीतर रंग बिरंगे दृश्य उपस्थित कर देती है।

वह स्फटिक-शिला, जिस पर इंगलिस्तान के राजाओं का मुकुट-धारण होता है, इसी गिरजा-घर में स्थापित है।

कहते हैं कि हजरत याकूब ने एक बेर इसी पत्थर को सिरहाना बनाकर उसपर शयन किया था, और सोते समय स्वप्न देखा था कि, स्वर्गीय अप्सराओं ने एक स्वर्णसोपान लगाया है, और वे उसपर से स्वर्ग-मर्त्यका आवागमन करती हैं। प्रातःकाल जब वह उठे तब उस पत्थर को बड़ी प्रतिष्ठा की और उसपर तेल चढ़ाया।

और यह भी कहते हैं कि, जब मूसा की महामारी देश में फैल रही थी, और लोग त्राहि त्राहि कर रहे थे, तब एक ग्रीक (यूनानी), जो कि इस पत्थर की पूजा किया करता था, इसको लेकर स्पेन देश को भाग गया। क्योंकि उसने कहा कि ऐसे देश में रहना उचित नहीं है, जहां इतने अधिक पाप और सन्ताप नित होते हों। वह जब जाकर स्पेन में एक नवीन बस्ती बनाकर रहने लगा, तब और भी बहुतसे आदमी वहां जाकर बसने लगे, और इस ग्रीकको अपना न्यायाधीश नियत किया।

यह अपने उसी याकूब के पत्थर पर बैठकर लोगों का न्याय किया करता था। उसी पर बैठकर उसने बहुत से सर्वोपयोगी नियम निर्माण किये।

पाठक! उन दिनों की महामारी का नाम मूसा का प्लेग था, और आजकलके हमारे देशव्यापी

प्लेग का नाम? यह भी अवश्यही मूसे का प्लेग है, क्योंकि मूस पर तो सवार होकर यह आताही है। कसर वा अन्तर अभी केवल इतनाही है कि मूसाई प्लेग के पश्चात् उस देश के लोग बड़ेही स्वच्छ और कर्मण्य बन गये थे और तब से निरन्तर शारीरिक, आत्मिक, सामाजिक, और राजनीतिक उन्नति में आगेही बढ़ते रहे। परंतु यहां प्लेग तो वर्तमान है, तथापि परिणाम में सर्व साधारण की कर्मण्यता अभी भविष्यत् की ओट में है। भगवान जाने इस वर्तमान मूसा की महामारी से भारतवासियों की किस भांति की सफाई अभीष्ट है। संसार से उनके नाम—निशान की सफाई अथवा मुर्दादिली की सफाई? सचमुच मुर्दादिली क्या जिन्दगी कहला सक्ती है?

जिन्दगी जिन्दादिली का है नाम।

मुर्दादिल खाक जिया करते हैं।

लगभग तीन हज़ार वर्ष हुए स्पेन से यह पत्थर एकराजा आयरलैंड ले गये थे। कुछ दिनों पीछे वहां से भी स्काटलैंड के एक राजा उसे ले गये।

स्काटलैंड के राजाओं का तिलक इस पत्थर पर बैठकर किये जाने की प्रथा चली थी।

इंगलिस्तान के राजा एडवर्ड प्रथम ने जब स्काटलैंड पर चढ़ाई कर विजय प्राप्त की थी, तब यह

पत्थर भी अपने साथ लाकर सुविशाल मन्दिर 'वेस्टमिन्स्टर ऐबी' में स्थापित किया था। तबसे यह बराबर उसी ठौर पर विराज रहा है। यहां पर देवदार के बने हुए चार सिंहों पर यह पत्थर प्रतिष्ठित है और उसके ऊपर एक सिंहासन बना हुआ है।

इंगलिस्तान के राजाओं का अभिषेक तब से बराबर इसी सिंहासन पर होता आता है।

इंगलिस्तान में अन्ध-परम्परा की एक जनश्रुति प्रचलित है कि जब राजा मुकुट-धारणकर इस सिंहासन पर विराजता है तब तत्रस्थ पत्थर में से भीने भीने मन्द स्वर का कुछ गायन सुनायी देने लगता है; परंतु यदि कोई बनावटी पुरुष राजा के बदले उसपर बैठ जाय तो गाना नहीं सुन पड़ता। कहावत में यह बात अबभी वैसेही चली आती है, परंतु आजकल इसपर किसी का विश्वास नहीं है। इसी से वह गायन हम हिंदुस्तानियों को भी सुनायी नहीं पड़ता। परंतु वह पत्थर और कहावत यदि हिंदुस्तान में होती तो वह मन्द गायन हमलोग अवश्यमेव सुनते। क्योंकि, भाई, विश्वास ही तो फलता है।

प्राचीनकाल में यह प्रथा थी कि राजतिलक के दिन मंत्री, मुसाहेब आदिकों के सहित राजा अश्वारोहण

करके टावर से 'वेस्टमिन्स्टर ऐबी' को सम्पूर्ण नगर का भ्रमण करते हुए जलूस के साथ जाते, और सब प्रजावर्ग हर्ष-प्रकटद्वारा स्वीकृति प्रदर्शित करते थे। अब भी जलूस निकलता है, परन्तु आज के जलूस में महाराज अश्वारूढ़ नहीं, किन्तु रथ पर महाराणी सहित विराजमान होते हैं।

आज 'वेस्टमिन्स्टर ऐबी' जाज्वल्यमान प्रकाश धारण किये है। वहीं जहां अनेकों राजपुत्रों ने मुकुट धारण किये और अन्त में वहीं पर अनन्तशय्या-शायी भी हुए, आज वहीं पुनरपि नवीन राजा के अभिषेकहेतु मनुष्य-शक्तिसाध्य शृंगारों से विभूषित होकर सभी फिर उपस्थित हैं।

बड़े बड़े राज्य-कर्मचारी, राजप्रतिनिधि स्त्रीपुरुष आदि सब यथास्थान विराज चुके हैं ; इतने में महाराज के पधारने का समय भी प्राप्त हुआ।

एक पार्श्व में बैठे हुए विंडसर के 'चैपेल रायल' (गिरजा स्कूल) और 'वेस्टमिनस्टर स्कूल' के भजन-चतुर बालकगण तत्काल उठकर ऊंचे स्वर से कहते हैं—

"राजा चिरजीवी हों !
रानी चिरजीवी हों !
हां, इंगलिस्तान के राजा रानी !"

इसी के साथ साथ ही मीठे मन्दस्वर से बाजा बजने लगता है। और सब उपस्थित समूह का हृदय पूर्णचन्द्र-दर्शन से समुद्र की भांति हिलोरें लेने लगता है। और आचार्य्य-पुरोहितगण यह भजन आरंभ करते हैं—

"आज सब मिल गीत गावो,
उस प्रभू के धन्यवाद !"

महाराज और महाराणी जब तक अपने शृंगार-भवन में जाकर राजपट धारण करते हैं, तबतक यहां सिंहासनयात्रा का जलूस सजता है। इसमें सर्वाग्र राजदूतगण, जिनके स्वर्णमय वस्त्रालंकारों की चमक से चकाचौंध हो रही थी, खड़े हुए वस्त्रों पर सोनहरे काम के बने हुए सिंह, गैंड़ा, वीणा आदि के चित्र भी हमारे पूर्वीय दर्शकों के चित्त पर कुछ पुरानी चालों का भाव उत्पन्न कराते थे। इसके बाद पुरोहितगण, लार्ड लोग, प्रधान न्यायाधीश, प्रधान भंडारी और कोषाध्यक्ष आदि थे।

मुख्य चारण राजपुरोहित इंगलैंड, आयरलैंड और स्काटलैंड के ध्वजाधारी लार्ड लोग और प्रधान कार्य्याध्यक्ष उनके पीछे सजे थे। हर एक महाशय के साथ एक बालक छोटी सी चमकीली गद्दी पर ताज रक्खे हुए साथ था। राजसी अलंकारों में तीन

राजकिरीट सर्वोपरि प्रकाशमान गद्दियां पर धरे हुये बालकों (राजपुत्रों) के हाथां में शोभा दे रहे थे। इन राजमुकुटों की बनावट का वर्णन हम क्या करें। लक्ष्मी जिसकी चरणाश्रिता सी हो रही है, उसके मुकुट की शोभा हमारे शब्दां में नहीं समा सकती। महाराणी जी के सुन्दर सुहावने किरीट में अनेकां महारत्नों के बीच सर्वाधिक प्रकाशमान हमारा सत्राजित-मणि [कोहनूर] हीरा ऐसी प्रखर ज्योति से किरण विस्तार कर रहा था कि उसने तत्क्षणात् हृदय में घुमकर अपनी प्राचीन जीवनी की स्मृति को जाग्रत कर दिया। राजतिलक के स्मारक-स्वरूप अलंकारों में राज्यचक्र की चमचमाहट भी वैसीही थी, जैसी कि राजा एडवर्ड के राज्य पर सूर्यप्रकाश।

राजदंड के मणिरत्नां की आभा-प्रभा के ऊपर मसीही क्रास का चिन्ह सांसारिक विभव के ऊपर धर्मार्थ बलिदान की कैसी उत्कृष्ट दीक्षा दे रहा था कि सहृदय दर्शक उस हृदयग्राही दृश्य को क्या कभी भूल सकता है। महाराणी का स्वर्णमय सुन्दर राजदंड जिसके ऊपर कपोत की एक मूर्ति बनी है, वह भी बहुत ही मनोहर है।

यज्ञीय सामग्रियों में तीन तलवारं भी हैं, जिनको न्याय, दया और राज्य के कृपाण कहते हैं

दो संयुक्त तलवारें हैं; जिनमें एक की धार तीव्र, और दूसरे की कुंठित है। इसी को न्याय-खड्ग कहते हैं, यह ऐहिक और पारमार्थिक खड्ग भी कहलाती है; दया की तलवार बिलकुल बेधार की है; और राज्यखड्ग साधारण सुन्दर तलवार है। इन चिन्हों को प्राचीन-परम्परा से जैसा लोग मानते आये हैं, वैसाही आज भी मानते हैं।

वेदी पर अभिषेक-सामग्री प्रस्तुत है, जिसमें एक स्वर्णरचित उत्क्रोंच पक्षी पर फैलाये बठा हुआ मानो उड़ाही चाहता है। इसके पक्ष में अभिषेक का पवित्र तेल भरा हुआ है; पक्षी के चंचु में एक छोटा सा छिद्र है, जिसके द्वारा तेल निकालकर स्रुवा से अभिषेक करते हैं। अभिषेक-मुद्रिका जो इस अवसर पर महाराज की कनिष्ठिका को सुशोभित करती है, वह भी एक प्राचीन स्मारक है। इसपर जो मणि जटित है, उसपर सन्त जार्ज का क्रास खुदा हुआ है। प्रत्येक राजा के अभिषेक पर इसको नवीन सोने से संस्कृत करते हैं जिसमें राजा की अंगुली में ठीक पहिनी जा सके।

अभिषेक

जलूस तैय्यार हुआ। प्रथम श्री महाराणी जी एक परम सुंदर चंदोवा के नीचे जिसको आठ राजमान्य लार्ड लोग उठाये हुये थे पधारीं।

श्रीमती की पोशाक लाल मखमली और बहुत ही बढ़िया सोने के काम की थी। लटकती हुई साड़ी जिसको ट्रेन कहते हैं उसकी लंबाई कोई दस गज होगी; उसको आठ सेवक चार चार दोनों पार्श्वों से उठाये हुए थे। सिर पर केवल एक रत्न-जटित सोने की सरपेच, और गले में कई राजसी चिन्हों के अलंकार सुशोभित थे। महाराणी के साथ की सहेलियों की छटा निराली ही थी। इनमें कई विवाहिता और कई कुमारियां थीं।

महाराणी जी मन्द चाल से सब उपस्थित लोगों की अभ्यर्थना के उत्तर में दोनों ओर की झुकती हुई पधारीं, और वेदी तथा राजगद्दी को झुककर प्रणाम किया, और पार्श्व में उपस्थित अपने सिंहासन पर बिराज गयीं।

अंग-सहायक दो पादरीलोग भी श्रीमती के दोनों ओर बैठ गये। ट्रेन उठानेवाले लोग अपने अपने निर्दिष्ट स्थानों को चले गये, और सहेलियां ने भी यथास्थान आसन लिया।

अब महाराज का जुलूस आया, राज्य के बड़े बड़े कर्मचारी, राजपुरुष, राजकुमारगण तथा आचार्य्यलोग अभिषेक-सामग्री लिये हुए साथ ही लिये। सोलह लार्ड लोगों ने मानो षोडशोपचार वा सोलहों कलाओं

सहित सोनहरे चंदोवे को उठाया, जिसके नीचे महाराजाधिराज एडवर्ड सप्तम सिंहासन पर पधारे।

महाराज के ट्रेन को छः शाहज़ादों ने उठाया। महाराणी के पार्श्वही में महाराज ने भी आसन ग्रहण किया। राजा रानी के विराज चुकने पर सम्पूर्ण मंडली ने यथास्थान अपने अपने आसन लिये, और सब के सावधान हो जाने पर महाराज अपने स्थान पर खड़े हुए। और प्रधान आचार्य्य ने पुकार कर सब लोगों से कहा—

'महाशयो! आज इस समय राजा एडवर्ड सप्तम आपके सम्मुख उपस्थित हैं। यही इस देश के निश्चित राजा हैं। आप महाशयगण जो यहां पर अपनी स्वीकृति प्रगट करने को पधारे हैं, सो कहिये कि आपलोग राजा एडवर्ड को स्वीकार करते हैं।'

इस अवसर पर महाराज चारों दिशाओं को निरीक्षण करते हैं, और मनोहारी संगीत वाद्य में "रच्छहु ईश नरेशहिं" का स्वर उठता है। साथ ही साथ शंखध्वनि आरम्भ हो जाती है। इसके पश्चात् पुरोहितों सहित महाराज एक सूक्ष्म ईश्वरप्रार्थना करते हैं, जिसमें सम्पूर्ण उपस्थितसमूह योग देता है।

फिर राजकीय शपथ का समय है। महाराज के

आसन के सम्मुख खड़े होकर प्रधान राजपुरोहित ने श्रीमान् से इस प्रकार प्रश्नोत्तर किये—

राजपुरोहित—क्या आप गम्भीरतापूर्वक निबंध करेंगे और शपथ लेंगे कि, आप इस ग्रेट ब्रिटेन और आयरलैंड के युक्तप्रदेश और उसके आधीन राज्यों के वासियों को पार्लिमेंट-स्वीकृत नियमों और प्रत्येक की रीति तथा शास्त्रानुसार शासित करेंगे ?

राजा—मैं गम्भीरता से ऐसा करने को वाध्य हूं।

राजपुरोहित—क्या अपने भरसक अपने समस्त निर्णयों में आप कानून और दयायुक्त न्याय का व्यवहार करेंगे ?

राजा—मैं करूंगा।

राजपुरोहित—क्या आप अपनी शक्ति की पराकाष्ठा पर्य्यन्त ईश्वर के नियमों, धर्मग्रन्थ के सत्य-स्वीकार और संशोभित शास्त्र-संस्थापित मत को स्थिर रक्खेंगे। और क्या आप इंगलिस्तानी गिरजा की दानलब्ध सम्पत्ति, और उसकी मत पूजन-नियम-बाध्यता, और राज्यप्रणाली को जो बिधि द्वारा इंगलैंड में संस्थापित है, स्थिर और अबाध्य रक्खेंगे ? और क्या आप इंगिलिस्तान के पुरोहितों और धर्मोपदेशकों के और उनके अधिकृत गिरिजाघरों के ऐसे समस्त

दायगण और अंशों को कानून द्वारा, जो उनको अथवा उनमें से किसी को मिले हैं या मिलेंगे, संरक्षित रक्खेंगे ?

राजा—यह सब करने को मैं प्रतिज्ञा करता हूं ।

जिस समय यह शपथ-कार्य्यावली हो रही थी, उस समय सम्पूर्ण मन्दिर में बिलकुल निस्तब्धता विराजमान थी। सभी लोगों को महाराज के वचन सुनने की उत्कण्ठा थी। सो समस्त सभा मानो राजामय हो गयी थी। महाराज के वचन बहुत स्पष्ट और ऊंचे स्वर के थे, सो प्रायः सब लोगों ने श्रवण किये। तिस पीछे राजा साहब वेदी के निकट पधारे और मेखलाओं पर घुटने टेक कर शपथ के लिये प्रस्तुत हुए। पुरोहित ने धर्मग्रन्थ बाइबिल महाराज के सम्मुख किया, और श्रीमान ने उस पर हाथ रखकर शपथपूर्वक कहा कि, जो वाचाएं मैंने अभी सबके सम्मुख दी हैं, उन्हें मैं पूर्ण करूंगा और उनकी रक्षा करूंगा। यह कहकर श्रीमान ने बाइबिल का चुम्बन किया। इतने में लार्ड कारिंगटन ने शपथपत्र हस्ताक्षर के लिये प्रस्तुत किया, जिसपर महाराज ने तत्काल हस्ताक्षर कर दिये।

अब अभिषेक का समय आया। सिंहासन पर संत एडवर्ड का सुनहरा चन्दोवा ताना

और प्रधान आचार्य्य ने यज्ञतैल से निम्नलिखित मन्त्रों द्वारा महाराज को अभिषिक्त किया।

तैलसंयुक्त स्वर्णस्रुवा को महाराज के सिर पर ले जाकर 'ओम् भूः पुनातु शिरसि' न कहकर पुरोहित ने आशीष दी कि, हे राजा! तेरा सिर भी वैसी ही पवित्रता लाभ करे, जैसी कि राजाओं, ऋषियों और प्रेरितों को लब्ध हुई।'

इसी भांति राजा के हृदय पर तैल स्पर्श करके उसने 'ओम्' पढ़ा। तब दोनों हथेलियों पर स्रुवा स्पर्श करा के 'ओम् करतल-करपृष्ठे पुनातु सर्वस्य' मन्त्र पाठ किया; और सूक्ष्मतः, ईश्वर प्रार्थना की—

'हे धर्मनिष्ठों के रक्षक ईश्वर! हमलोग आपसे प्रार्थना करते हैं कि, हमारे राजा अपने इस भृत्य एडवर्ड को वर दीजिए और पवित्र कीजिये।

'जैसे आप आज उसके सिर पर शुद्ध स्वर्णमुकुट रखते हैं, वैसेही उसके राजकीय हृदय को अपनी महान करुणा से सुशोभित कीजिये। और हमारे प्रभु यशस्वी कृष्ण (जीसस क्राइष्ट) के द्वारा उसके हृदय में सम्पूर्ण राजकीय गुण प्रदान कीजिये, एवमस्तु।'

तब अभिषेक-कार्य्य शेष हुआ। तत्काल एक आचार्य्य ने नरम रुमाल से महाराज के अंगों को पोंछ-कर वस्त्रादि यथास्थान कर दिये। तब महाराज खड़े

हुए, और प्रधान आचार्य्य ने यथारीति उपवीत तथा दुपट्टा भेंट किया। तत्पश्चात् प्राचीन रीत्यनुसार लार्ड ग्रेट चैम्बरलेन ने सोने के काँटों से महाराज के पैर छूए, और न्यायखड्ग को श्रीमान की कमर से बांध दिया।

तब महाराज फिर वेदी के समीप गये, और तलवार को खोलकर वेदी के समर्पण कर दिया। तात्पर्य्य—ईश्वरार्पण से यही है कि, राजा निष्काम भाव से सम्पूर्ण राज्यकार्य्य करता है, उसका स्वत्व कुछ भी नहीं, सबकुछ ईश्वराज्ञा पर ही निर्भर है।

प्रधान आचार्य्य पुनरपि उस तलवार को भंडारी के हाथ में महाराज के लिये फेर देता है, और भंडारी आचार्य्य को एक सौ शिलिंग दक्षिणा देकर तलवार ले लेता है। यह सब कृत्य हो चुकने पर अब राजकिरीट धारण करके सिंहासनारूढ़ होने का समय आया। यथारीति महाराज की अंगुली में प्रजा की ओर से अंगुठी पहिनायी गयी। यह वही मुद्रिका है, जिस पर संत जार्ज का क्रासचिन्ह अंकित है, और तब से अबतक निरंतर राजतिलक के अवसरों पर राजा की अंगुली को विभूषित करती आयी है।

इंगिलिस्तान के कार्य्यालयों की ओर से भेंटस्वरूप-दस्ताने पहिनाये गये, और हाथों में राजदंड धारण

कराये गये। अब राजमुकुट की बारी आयी। एक पुरोहित ने वेदी पर से उठाकर उसे आचार्य्य के हाथों में दिया। प्रधान आचार्य्य ने उसे लेकर बड़ी सावधानी के साथ महाराज के सिर पर धारण कराया।

अबतक सर्वत्र निस्तब्धता विराज रही थी। महाराज के मुकुटधारण करतेही तत्काल शंखध्वनि और जय-जयकार से भवन गूंज उठा। चारों ओर मोतियों की झालर की भांति लगीं हुई वैद्युत दीपावली अकस्मात् जगमगा उठी, और आलोक से सम्पूर्ण मंदिर प्रज्वलित हो उठा। सब उपस्थित मान्यवरों ने अपने अपने ताज सिरों पर धारण कर लिये।

वाद्य, संगीत, "रच्छहु ईश नरेशहिं", जयजयकार और बाहर तोपों की सलामियों के मध्य गद्दा को उठाकर राजा ने राजगद्दी पर आरोहण किया और वहीं विराजते रहे। इतने में श्रीमहाराणीजी का अभिषेककार्य्य ऊपर वर्णन की हुई रीति सेही सम्पन्न हुआ—मुकुट, राजदंड आदि सब महाराज की भांतिही श्रीमतीजी को भी धारण कराये गये। तब उपस्थित महिलागणों ने भी अपने अपने ताज धारण कर लिये। और उच्चस्वर से जयजयकार हुई। इस अवसर पर न केवल राजा रानीही, वरन् सम्पूर्ण मंदिर में उपस्थित जन-समूहमात्र, मुकुट धारण किये हुये दीख पड़ते थे।

राजा प्रजा सभी समान, सभों की इच्छाएं परिपूर्ण परस्पर प्रेम-पुलकित सभी आनन्द में मग्न थे।

इस समय के आनन्द—परमानन्दमय दृश्य का वर्णन हम क्यों कर करें? सचमुच "अनयन गिरा नयन बिनु बाणी" का कविवचन हमें प्रत्यक्ष अनुभूत होता है।

जबहिं चमत्कृत मुकुट, राजमस्तक पर धार्‌यो।
हारन सों जगमगत, सबहिं बर प्रभा पसार्‌यो॥
नचत भानु कर पराचीन, वहि आश्रम माहीं।
मुकुट-सूर-कर जोति, पाय भीतें चमकाहीं॥
स्वर्ण बिगुल पुनि बजैं, पुनः सब जन मिलि गावैं।
सुखद तीव्र स्वर माहिं, "ईश भूपाल बचावैं।"
"रच्छहिं प्रभु मम नाथ, नृपहिं" इमि सकल मनावैं॥
गुरु भुशुंडिगण इतै, बज्र सम गढ़ पै गाजैं।
करत प्रगट एहि समय, भूप सिंहासन राजैं॥

महाराज के राजगद्दी पर विराजने उपरान्त प्रधान आचार्य्य एक धर्मपुस्तक (बाइबिल) भेंट करते हुए आशीर्वाद देते हैं, और पुरोहित आचार्य्य तथा बड़े बड़े राजकर्मचारीलोग सिंहासन के निकट तलवारें लिये हुये उपस्थित हो जाते हैं। तब अधीनता स्वीकृति का कृत्य आरम्भ हुआ।

सर्वप्रथम युवराज कुंवर प्रिंस आफ़ वेल्स ने

सिंहासन-समीप जाकर वन्दना की और झुक कर इस भांति स्वीकृति प्रगट की—

'मैं युवराज जार्ज अपने जीवन, तन और भौतिक विश्वास से आपका दास होता हूं। और मैं सत्य और धर्म से आपकी सेवा में प्रस्तुत रहूंगा। एवं सब प्रकार के मनुष्यों के प्रतिकूल आपका जीवन मृत्यु का सहकारी रहूंगा। इन प्रतिज्ञाओं के दृढ़ रखने में परमेश्वर मेरी सहायता करे।'

महाराज को चुम्बन करके ज्योंहीं कंवर साहब उठने लगे त्योंहीं महाराज ने बड़े प्रेमपूर्वक अपना हाथ उनके कंधे पर रखकर चुम्बन किया। तब युवराज कंवर अपने स्थान को वापिस गये।

इसी भांति राजपरिवार के सब राजकुमारों ने अपनी अपनी स्वीकृति महाराज के सम्मुख प्रगट की। तथा अन्यान्य प्रतिनिधिगणों ने भी उसी भांति रीतियों को पूरा किया।

यह कार्य्य समाप्त हो चुकने पर फिर ईश्वरप्रार्थना आरम्भ हुई, जिसमें महाराज और महाराणी ने भी सिंहासनों से उतर घुटने टेक कर योग दिया। प्रार्थना समाप्त हो चुकने पर महाराज ने प्रधान आचार्य्य को रोटी और मद्य भेंट की। यह पदार्थ थाली और प्याली में धरकर एक पुरोहित ने राजा

के हाथ में दिये थे। इन्हं ग्रहण करके आचार्य्य ने वेदी पर रखकर नैवेद्य लगाया।

दक्षिणा में महाराज ने आध सेर सोना और सोने के काम का वस्त्र पुरोहित को भेंट किया। महाराणी ने भी इसी प्रकार भेंटें दीं।

इस अवसर में परममनोहर नये नये राग-वाद्य संयुक्त-गायन होते रहते हैं, जिनके मनोमोहन स्वर अपना अपूर्व प्रभाव सब पर डाले बिना रह ही नहीं सकते। सब कार्य्य शेष हो चुकने पर राजारानी उठकर एक अंतःपुर में जाते हैं और वहां भारी वस्त्रालंकारों को उतारकर तनिक विश्राम लेते हैं।

राजतिलक का महायज्ञ, जिसके देखने की लालसा, न केवल इंगलिस्तान की प्रजा को बरन सारे संसार कोथी इस भांति भगवान की कृपा से सम्पूर्ण आनन्द मंगल के साथ आज समाप्त हुआ।

---

## 9. BRAJNANDAN SAHAYA (BRAJ)

Brajnandan Sahaya is the worthy son of a worthy father Babu Shivanandan Sahaya who appears at no. 9 of Intermediate Hindi Selections, and some account of his family is given in the note on that veteran Hindi writer. Babu Brajnandan Sahaya was born on Bhadra Shukla 8, 1931 V.E. After receiving his elementary education in the Society School of his native village Akhtiarpur, he joined the Patna Collegiate School; but shortly afterwards he went to Gaya and passed the Entrance Examination of the Calcutta University from the Zila School there. After studying for some years in the Behar National College, he qualified himself for the legal profession and now practises as a pleader in Arrah.

His second language was Persian but he studied Hindi at home and like his father learnt the art of poetry from Baba Sumer Singh Mahant of the Har Mandir, Patna. He began his literary career by making *Samasyapurtis* which were very much appreciated. He was for sometime the Secretary of the Arrah Sahitya Pracharini

Sabha and edited the *Sahitya Patrika*, the organ of the Sabha. He is the first Behari writer who collected the poems of the great Vidyapati and edited the collection under the title of *Maithila Kokila* with copious explanatory notes. It is from this book that extracts have been taken for Rai Bahadur Lala Sita Ram's Selections from Hindi Literature in seven volumes published by the Calcutta University. His principal works are the *Saundaryopasak*, a novel in Hindi which is prescribed for various examinations and which attracted the attention of His Highness the Maharaja of Chhattarpur by whom he was received with due honours. His *Lalchin* is also greatly admired and has been translated into the Marathi and Gujerati languages. Hisnovels, the *Adbhuta Prayaschitta*, the *Radhakanta* and the *Aranyabala* have also gone through two editions. His dramas *Uddhava Natak*, and *Ushangini* are also valuable contributions to Hindi literature and it is from the latter that the accompanying extract has been taken with his kind permission.

He has also translated several books from Bengali.

---

# उषाङ्गिनी

## द्वितीय अंक

## द्वितीय दृश्य

( स्थान—वनाच्छादित पर्वत-प्रान्त में दस्युओं का अड्डा
समय—रातका पहला पहर । )

( गुफा के मुंह पर आग जल रही है और उसके चारों ओर दस्युओं की मंडली बैठी हुई है । )

१ दस्यु—कहो भाई ! भला यह कौन सा न्याय है कि एक के धन में काई लगे और दूसरा भूखों मरे । यहां तो देखते हैं कि,

"मेह कहीं दौलत का है बरसता ।
है कोई पानी तक को तरसता ॥"

२ दस्यु—सब की आर्थिक अवस्था एक सी कैसे हो सकती है ? एक परिश्रम कर धन इकट्ठा करता है । दूसरा आलसी आलस्य में पड़ा पड़ा अपना समय नष्ट करता है ।

१ दस्यु—यह तुम्हारी भूल है । सब के सब क्या हड्डी तोड़ ही कर धनसञ्चय करते हैं ? एक धनी मानी राजा नवाब के घर पैदा हुआ, कञ्चन का

कौर खिलाया गया, चांदी के हिंडोलों में झुलाया गया। दूसरा एक दरिद्र भिखारी की झोपड़ी में जन्म लेकर दाने दाने को तरसने लगा, चीथड़ा लपेटने लगा।

३ दस्यु—मैं भी यही कहता हूं कि जब एक ही भगवान के सब हैं तब किसी को कम और किसी को अधिक क्यों रहेगा? भगवान ने तो पेटही में धन देकर किसी को नहीं भेजा है। सबके सब तो नङ्गे आये हैं और नङ्गे जायंगे। जेठ छेठ तो बीच का मन माना गढ़न्त है। जिसके हाथ में प्रबन्ध दिया गया वही माल मार कर बैठ गया। जिनके पास धन है वे सब के सब चोर-डाकू हैं। कोई आप है और किसी के बाप-दादा हुए।

४ दस्यु—ठीक है। इसी लिये तो हमलोग धनियों से छीन कर दरिद्रों को देते हैं। एक को हरते हैं एक को भरते हैं। देखो न केवल इसी बड़ी कुटिया की बात लो। महन्थ जो महाराज कैसी मौज उड़ा रहे हैं। कहलाने को तो साधु और भोग राजसी, आज कितने दिनों से वह मेरी आंखों पर चढ़े हुए हैं।

२ दस्यु—ऐसा न कहो। देवता का स्थान पवित्र होता है। उसपर डीठ न लगानी चाहिये।

४ दस्यु—पर इन साधुओं ने तो उसे अपवित्र बना रक्खा है। भाई, यदि हमलोग कोई बुरा काम करें, तो उसमें उतनी हानि नहीं। क्योंकि सभी जानते हैं कि हमलोग चोर डकैत हैं। गृहस्थ यदि कोई पाप करे तो उसको माफी हो सकती है। क्योंकि वह अपने पेट के लिये अपने बालबच्चों के लिये अधर्म करता है किन्तु धर्मध्वजाधारी बाबाजी का क्या अधिकार है कि बुरे मार्ग पर चलें, जो नहीं करने को वही करैं, मठ की सम्पत्ति को बुरे काम में लावें। पुण्य कमाने के लिये लोग इन स्थानों में अपना धन भेंट करते हैं; कुछ पाप कमाने के लिये नहीं। मैं तो कहता हूं कि इन लोगों को देख कर नरक भी नाक सिकोड़ेगा।

३ दस्यु—इसी से तो कहता हूं कि एक दिन हमलोग चलकर महन्थजी की पूजा प्रतिष्ठा करें।

४ दस्यु—तब एक दिन क्यों? आज ही क्यों नहीं?

३ दस्यु—किसी को पहले भेद लेने के लिये भेजा जाय। दो चार दिन के बाद हमलोग धावा करैं।

१ दस्यु—जो काम करना है उसे करही डालना चाहिये।

२ दस्यु—किसी काम में जल्दी करना अच्छा नहीं है। कुटिया पर चढ़ाई करने से हम लोगों को

बड़ी निन्दा होगी, और हो सकता हैं कि हमलोग पकड़े भी जायँ।

३ दस्यु—जब यही काम करना है तब धर-पकड़ का क्या भय है? रही निन्दाबदनामी की बात, तो क्या तुम समझते हो कि आज तक हम लोगों की बड़ी नेकनामी है?

४ दस्यु—हां जी। दस आदमीयोंके लूटने से कहीं अच्छा है कि एक को लूटा जाय। पूरा माल मिलेगा। कितने दीन दुखी दरिद्र हैं उनको हम लोग पूरी सहायता कर सकेंगे।

३ दस्य—ठीक है।

१ दस्य—तब चलो, तैयारी की जाय।

२ दस्यु—मेरी राय नहीं है।

१ दस्यु—तब क्या तुम नहीं चलते हो?

२ दस्य—जो उचित समझा कह दिया। किन्तु मण्डली की राय हो गयी, तब मैं तो कुछ बाहर नहीं हूं।

४ दस्यु—'तब विलम्ब केहि काज।'

सब—जय मा काली।

(गाते है)

(राग जंगला—ताल दादरा)

चलो यार अब धूम मचावैं लेवैं मठको लूट।
करैं घात हिलमिलकर, हम सब कभी न होव फूट॥

भेदभाव मन में नहि आवे, प्रगट न होवे भेद।
गुप्त बात जाने नहिं कोई, प्राण जायं बरु छूट॥
स्वारथ परमारथ में देखो, धरमहिं अधरम बीच।
हित बैरी अपने अपने सब, यह सिद्धान्त अटूट॥
राजा प्रजा रंक धनपति कहं, करके एक समान।
एक नियम एक प्रथा चलाओ, अमी चाओ घूंट॥
धन धनिओंसे छीनछोरकर, दुखियोंको दे दान।
सदा मस्त रहते व्रजवल्लभ, अजब हमारा कूट॥

(सब का प्रस्थान।)

## चतुर्थ दृश्य

(स्थान—अभयानन्दन की कुटी, समय—निशा काल)

(दो सन्यासी—अभयानन्द और विजयानन्द आते हैं।)

विजयानन्द—तब तो आप के कहने का तात्पर्य्य यह हुआ कि सब मत एक ही से हैं। किसी को जेठ, और किसी को हेठ कहना अन्याय है।

अभया०—हां, सब धर्म, सब मत, सब सम्प्रदाय का मूलमन्त्र जब प्रेमही है, तब उत्तम और नीच का बिचार ही क्या?

विजया०—किन्तु इस प्रेम का यथार्थ रूप ज्ञात होना तो सहज नहीं है। क्योंकि इसी संज्ञा से इन्द्रियजनित, कलुषित बासना भी प्रख्यात है।

अभया०—जोंक और कमल एक साथ रहते हैं,

कपूर और कपास का एक रङ्ग होता है, तब क्या एक दूसरे से पृथक् नहीं किया जा सकता ?

विजया०—क्यों नहीं ?

अभया०—विचारशील सहज में खोटे खरे की पहचान कर लेते हैं। एक में स्वार्थ है, दूसरा स्वार्थ से कोसों दूर। एक का उद्रेक वासना है और दूसरा वासनारहित।

विजया०—किन्तु धर्म का आधार प्रेम का होना भी तो सबलोग स्वीकार नहीं करेंगे।

अभया०—वत्स, विचारने पर ज्ञात होता है कि जिस एक ईश्वर, एक शास्त्र, एक तत्त्व, और अत्यन्त दूरवर्ती एक ईश्वरोपलक्ष्य की ओर यह समग्र सृष्टि जो मधुर, मन्द, अदृश्य गति तथा अज्ञातरूपसे चलायमान है, वह प्रेम छोड़ कर दूसरा क्या हो सकता है? क्यों कि प्रेम से मधुरतर कोई दूसरा पदार्थ नहीं है। इससे बलवान, उच्चतर कुछ नहीं है। इससे बढ़कर विस्तीर्ण, इससे अधिक सुखप्रद, शान्तिप्रद, इसके समान पूर्ण, उत्तम, उत्कृष्ट, मुग्धकर, आनन्दप्रद स्वर्ग या पृथिवी में दूसरा क्या है ?

विजया०—धन्य ! धन्य !

अभया०—सब साधनाओं की सिद्धि यही है। इसी से हर काल में, हर युग में, हर अवस्था में,

अदमनीय तेज से यह प्रज्वलित रहता है। इसकी अखण्ड ज्योति सदा जागती रहती है। इसी से लोग दिगन्तव्यापी प्रेम को परमेश्वर कहते हैं! मा शङ्करी! तेरी माया अपार है।

विजया०—इसका साधन तो सहज नहीं है।

अभया०। कहत कठिन समझ अपार। इसी से तो करुणामयी शंकरी ने वृन्दावन में प्रेमपुञ्ज कृष्ण का रूपधारण कर इस पवित्र प्रेम की ज्वलन्त शिखा दी है और उज्ज्वल आदर्श छोड़ा है। प्रेममयी मा, तू धन्य है!

( गाता है )

( विहाग—चौताला )

प्रेम धन मिले और धन धूर।
प्रेमसुधा से हृदयसरोवर सदा भरो भरपूर।
प्रणय पयोनिधि में गोता दे करो स्वच्छ मन प्राण।
प्रेमरत्न संयम से संचय करो बनो मत क्रूर॥
पर हित हेत समर्पण करना अपना जीवनसार।
स्वारथ के वशीभूत न होना परमारथ से दूर॥
है अनुराग सार साधन का वृथा कठिन तप त्याग।
जब तक हृदय विमल नहीं होता आता है नहिं नूर॥

दिव्य दृष्टि नहिं तब तक होती निर्मल ज्ञानविकाश ।
व्रजवल्लभ सिद्धान्त अटल है प्रणय सात्त्विकी भूर ॥

( नेपथ्य में—डाकू ! डाकू ! दौड़ो ! दौड़ो ! )

अभया०—( अकचका कर ) यह क्या ? यह कोलाहल कैसा ? किसने पुकारा ? विजयानन्द, जाकर देखो क्या है ?

विजया०—जो आज्ञा । (जाना चाहता है)

(दौड़ता हांफता हुआ ज्ञानानन्द का प्रवेश,
विजयानन्द का रुक जाना)

ज्ञाना०—सब गया ! सब गया ! सत्यानास हुआ ! हत्या घोर अत्याचार ! अंधेर ! अंधेर ! कुटी दहन ! हाय ! हाय ! क्या करूं ? कहां जाऊं ? प्रभो ! रक्षा ! रक्षा करो ! मैं मरा ! गुरुजी मरे ! मैं गया । दौड़ते दौड़ते पांव टूट गये । बापरे बाप ! चाण्डाल ! घातक ! हत्यारे ! पिशाच !

अभया०—(चकित हो कर) कहो तो, क्या हुआ ? तुम ऐसे अधीर क्यों हो रहे हो ? शान्त हो ! शान्त हो ! सब कुशल तो है ?

ज्ञाना०—कुशल का नाम न लीजिये । सब नष्ट हो गया ! सब लुट गया ! गुरुजी को डाकुओंने मार डाला ! बड़ी कुटिया में आग लगा दी ! सब कुछ लेकर चले गये !

विजया०—देवस्थान में डकैती ! हत्या !

अभया०—कौन ऐसी जगह है जो देवता की नहीं है, धैर्य धरो, स्पष्ट कहो—क्या हुआ है, ज्ञानानन्द ?

ज्ञाना०—छ:घड़ी रात बीतते बीतते डाकुओं ने आकर बड़ी कुटिया को लूटलिया, गुरुजी की हत्या की, सब कुछ लेगये, स्थान में आग लगादी।

अभया०—क्या कोई पकड़ा नहीं गया ?

ज्ञाना०—नहीं। कोई नहीं, हम लोग भयभीत होकर इधर उधर भाग गये। आपसे पूछने आया हूं, अब क्या किया जाय ?

अभया०—धनके साथ ही संकट है। सम्पत्ति विपत्ति का मूल है। धर्म-धनका निरादर कर पार्थिव-धनके सञ्चय करने का यही परिणाम होता है। मैं तो उसी दिन से डर रहा था कि, कुछ न कुछ अनिष्ट अवश्य होगा। मा शङ्करी जो करती है हम लोगोंके भले की करती है। तुम विश्राम करो, मैं जाकर देख आता हूं वहां की क्या अवस्था है।

विजया०—गुरुदेव, अकेले जायंगे ?

अभया०—(मुस्कुरा कर) माके रहते भय क्या है ? उस की आज्ञा विना पत्ता तक तो नहीं डोलता।

"हुकमें अन्दर सब कोय,<br>
बाहर हुकम न कोय।

नानक हुकमै जे बुझै,
ताहउमैं कहै न कोय ॥"

मा शंकरी !

( प्रस्थान )

ज्ञाना०—तुम्हारे बाबा तो विचित्र हैं। ऐसी दुर्घटना हो गयी और इन्हें तनिक भी चिन्ता नहीं है।

विजया०—आप कभी विवश हो कर विचलित नहीं होते। चलो कुटिया में चल कर विश्राम करो।

ज्ञाना०—अब मुझे विश्राम कहां हाय! कैसा भयानक दृश्य मेरी आंखों में नाच रहा है? गुरुजी का वह आर्त्तनाद अभी तक मेरे कानों में गूंज रहा है। अग्नि का अदमनीय प्रकोप इस समय भी देह को झुलस रहा है। उन चाण्डालों का, नरपिशाचों का हिंसक, निन्दनीय आचरण, वह भीषण हत्या-काण्ड, क्या इस जन्म में भुलाये भी भूल सकता है? अभी तक कलेजा थर थर कांप रहा है। जान पड़ता है, संसार में अब धर्म नहीं है, कर्म नहीं है। भगवान नहीं हैं। नहीं तो ऐसे पापसे यह धरा रसातल में धसजाती। हाय, हाय, इन जैसे निर्दोषियों की यह दशा और बापरे बाप इसका कोई उपचार नहीं?

विजया०—बनवासी होकर लोग धन क्यों सञ्चय करते हैं? अरक्षित उजाड़ कानन तो धन-सम्पत्ति

रखने की जगह नहीं है। जो जान बूझकर अपने माथेपर अधिक बोझ लादता है वह उसके नीचे दबकर अवश्य मरता है। जब घर छोड़ दिया, तब इतना झंझटझमेला बढ़ाने का काम क्या ?

ज्ञाना०—तुम गुरुजी की निन्दा करते हो ?

विजया०—शान्त हो। सत्य कहना क्या निन्दा है ? इस समय तुम्हारी ऐसी अवस्था नहीं है कि तुमसे तर्क किया जाय और न मुझ में इतनी शक्ति है कि तुमको सान्त्वना देसकूं, अतएव उचित है कि तुम इस समय चलकर विश्राम करो।

ज्ञाना०—भाई, जो कहो। फिसली पर धक्का देना यही है। मरे पर क्या "कोदो दरने लगे।"

विजया०—क्षमा करो! तुम को व्यर्थ दुखी किया। भाई, 'मन के हारे हार है मन के जीते जीत।'

( लापरवाही दिखाकर गाता है )

( राग—झंझोटी। ताल—तिताला। )

मेरो अब ताप हरैं मोरमुकुटवारे।
जासु स्वास चार वेद गीता कर गूढ़ भेद,
सगुन निगुन रूप धरत नन्द के दुलारे॥
जब जब जग गाढ परत खलगन उतपात करत,
धारन कर बिबिध देह दास को उबारे।

सुन्दरवर नील बरन अरुन जलज युगल चरन,
कमल अङ्ग कञ्ज बदन लोचन रतनारे ॥
माया विस्तार करत लोक लोकपाल रचत,
ब्रह्मा शिव विष्णु धर्मराज को संवारे ॥
प्रेम रूप आदिशक्ति करतल गति मुक्ति भक्ति,
कृपा कोर वल्लभ व्रज पातकी उधारे ॥

( प्रस्थान )

---

## 1. GOSWAMI TULASI DAS.

The following summary of the life of this great poet, social reformer and in fact the saviour of Upper India, has been gathered from a mass of legend which has accumulated round him. According to recent researches, he was born in Tari, a village in Banda district about 15 miles to the east of Rajapur, in 1589 V. E. and having lost his parents in his infancy, he spent his childhood in the town of Rajapur, living by begging and receiving his elementary education under the local pandits, a practice in vogue even in modern times. It is said that he was married to Ratnawali, daughter of Dina Bandhu Pathak, a resident of Mahewa on the north bank of the Jumna. He was fondly attached to his wife and one day when she went over to her father's place in his absence and without his permission, he followed her but only to be rebuked by her. This rebuke was a turning point in his life and had the effect of changing the earthly matrimonial love into divine love, and Tulasi Das became one of the greatest

votaries of the Lord. He seems to have gone over to Paska (not Soron), the Sukarkhet of the Ramayana, on the banks of the Saraju, where he became the disciple of Baba Narahari Das who initiated him in the principles of the Rama cult. From Paska he went over to Ayodhya and fixed his residence in the place since called Tulasi Chaura where a raised platform commemorates the sojourn of the great master. Here in the year 1631 V. E. he composed the immortal *Ramacharita Manasa* which to-day is the Bible of the hundred millions of the people in Northern India. He travelled far and wide, making long stays in Lucknow, Malihabad, Sitapur, and went as far as Brindaban to the west and Raghunathpur in Behar to the east. He seems to have gone over when very old, to Benares, where death, according to the popular belief which he shared, insures salvation. Here he commenced his last work, the *Vinaya Patrika* in a place on the back of the Gopal Mandir. His place of residence in Benares is, however, still marked by a temple at the confluence of the

Assi and the Ganges at the north-west end of the town. Here he died in 1680 V. E.

'The importance of Tulasi Das in the history of India cannot be overrated.' 'As a poet he is admittedly the greatest star in the firmament of "mediæval Indian poetry."' 'As a religious reformer he undoubtedly took up the doctrines of Ramananda, though he developed them in a way peculiarly his own.' 'His great claim to attention is that while other Indian reformers have taught elevated doctrines, he not only taught them but succeeded in getting his teaching accepted by the nationalities which he addressed. We judge of a prophet by his fruits, and I give much less than the usual estimate when I say that fully ninety millions of people base their theories of moral and religious conduct upon his writings. If we take the influence exercised by him at the present time as our test, he is one of the three or four great writers of Asia.'*

Of all the chapters of the *Ramacharita Manasa*, *Sundara Kanda* is the most popular and an extract from this chapter is given here.

---

* Grierson's *Tulasidas, Poet and Religious Reformer.*

# सुन्दर काण्ड

जामवन्त के बचन सुहाये।
सुनि हनुमान हृदय अति भाये॥
तब लगि मोहि परखियहु भाई।
सहि दुख कन्द मूल फल खाई॥
जबलगि आवहुं सीतहिं देखी।
होइ काज मन हर्ष बिसेखी॥
अस कहि नाइ सबनि कहं माथा।
चले हरषि हिय धरि रघुनाथा॥
सिन्धुतीर एक सुन्दर भूधर।
कौतुक कूदि चढ़ेउ तेहि ऊपर॥
बार बार रघुबीर संभारी।
तरकेउ पवनतनय बलभारी॥
जेहि गिरि चरण देइ हनुमन्ता।
सो चलि गयउ पताल तुरन्ता॥
जिमि अमोघ रघुपतिके बाना।
ताही भांति चला हनुमाना॥]
जलनिधि रघुपतिदूत बिचारो।'
कह मैनाक होहु श्रमहारी॥

सो॰—सिन्धु बचन सुनि कान, तुरत उठेउ मैनाक तब।
कपि कहं कीन्ह प्रणाम, पुलकित तन कर जोरि करि॥

दो॰—कह हनुमत मैनाक सुनु करहु तोहि परनाम।
राम काज कीन्हें बिना, मोहि कहां विश्राम॥१॥

जात पवनसुत देवन देखा।
जाना चह बल बुद्धि बिसेखा॥
सुरसा नाम अहिनकी माता।
पठई सुरन कही तेइ बाता॥
आज सुरन मोहिं दीन्ह अहारा।
सुनि हंसि बोला पवनकुमारा॥
रामकाज करि फिरि मैं आवौं।
सीताकी सुधि प्रभुहिं सुनावौं॥
तब तुअ बदन पैठिहौं आई।
सत्य कहौं मोहि जान दे माई॥
कवनेहु यत्न देहि नहिं जाना।
ग्रससि न मोहिं कहा हनुमाना॥
योजन भरि तेहि बदन पसारा।
कपि तनु कीन्ह दुगुन विस्तारा॥
सोरह योजन मुख तेइ ठयऊ।
तुरत पवनसुत बत्तिस भयऊ॥

जस जस सुरसा बदन बढ़ावा ।
तासु दुगुन कपि रूप दिखावा ॥
सतयोजन तेंहि आनन कीन्हा ।
अतिलघुरूप पवनसुत लीन्हा ॥
बदन पैठि पुनि बाहर आवा ।
मांगी बिदा ताहि सिर नावा ॥
मोहि सुरन जेंहि लागि पठावा ।
बुधि बल मर्म तोर मैं पावा ॥

दो०—रामकाज करिहहु सकल तुम बलबुद्धिनिधान ।
आसिस दे सुरसा चली, हर्षि चले हनुमान ॥२॥

निसिचर एक सिंधुमहं रहई ।
करि माया नभके खग गहई ॥
जीव जन्तु जे गगन उड़ाहीं ।
जल बिलोकि तिनकी परिछाहीं ॥
गहै छांह सक सो न उड़ाई ।
यहिविधि सदा गगनचर खाई ॥
सोइ छल हनूमान ते कीन्हा ।
तासु कपट कपि तुरतहिं चीन्हा ॥
ताहि मारि मारुतसुत बीरा ।
बारिधिपार गयउ मति धीरा ॥

तहां जाइ देखी बनसोभा।
गुंजत चंचरीक मधुलोभा॥
नाना तरु फल फूल सुहाए।
खग-मृगवृन्द देखि मन भाए॥
सैल बिसाल देखि इक आगे।
ता पर कूदि चढ़ेउ भयत्यागे॥
उमा न कछु कपि की अधिकाई।
प्रभुप्रताप जो कालहि खाई॥
गिरि पर चढ़ि लंका तेहि देखी।
कहि न जाइ अति दुर्ग बिसेखी॥
अतिउतंग जलनिधि चहुं पासा।
कनककोट कर परम प्रकासा॥

छं—कनककोट विचित्र मनिकृत सुन्दरायतना घना।
चौहट्ट हाट सुबाट बीथी चारु पुर बहुबिधि बना॥
गज बाजि खच्चर निकर पदचर रथ बरूथन को गनै।
बहुरूप निसिचर जूथ अतिबल सेन बरनत नहिं बनै॥
बन बाग उपबन वाटिका सर कूप बापी सोहहीं।
नर नाग सुर गंधर्व कन्या रूप मुनिमन मोहहीं॥
कहुं मल्ल देह बिसाल सैलसमान अतिबल गर्जहीं।
नाना अखारन्ह भिरहिं बहुबिधि एक एकन्ह तर्जहीं॥
करि जतन भट कोटिन विकट तन नगर चहुदिसि रच्छहीं।
कहुं महिष मानुष धेनु खर अज खल निसाचर भच्छहीं॥

एहि लागि तुलसी दास इनको कथा संक्षेपहि कहो ।
रघुबीर सर-तीरथ-सरित तनु त्यागि गति पइहहिं महो ॥

दो०—पुर-रखवारे देखि बहु, कपि मन कीन्ह बिचार ।
अति लघूरूप धरौं निसि, नगर करौं पैसार ॥३॥

मसक समान रूप कपि धरी ।
लंका चले सुमिरि नरहरी ॥
नाम लंकिनी एक निशिचरी ।
सो कह चलेसि मोहि निन्दरी ॥
जानेसि नाहिं मरम शठ मोरा ।
मोर अहार लंक कर चोरा ॥
मुष्टिक एक ताहि कपि हनी ।
रुधिर बमत धरनी ढनमनी ॥
पुनि संभारि उठी सो लंका ।
जोरि पानि कर बिनय सशंका ॥
जब रावनहिं ब्रह्म वर दीन्हा ।
चलत बिरंचि कहा मोहिं चीन्हा ॥
बिकल होसि जब कपिके मारे ।
तब जानेसि निसिचर संहारे ॥
तात मोर अति पुन्य बहूता ।
देखेउं नयन राम कर दूता ॥

दो०—तात स्वर्ग अपवर्ग सुख, धरिय तुला एक अङ्ग ।
तुले न ताहि सकलमिलि, जो सुख लव सतसङ्ग ॥

प्रविसि नगर कीजै सब काजा ।
हृदय राखि कोसलपुरराजा ॥
गरल सुधा रिपु करै मिताई ।
गोपद सिंधु अनल सितलाई ॥
गरुअ सुमेर रेनु सम ताही ।
राम कृपा करि चितवहिं जाही ॥
अति लघुरूप धरेउ हनुमाना ।
पैठे नगर सुमिरि भगवाना ॥
मंदिर मंदिर प्रति करि सोधा ।
देखे जहं तहं अगनित योधा ॥
गयउ दसानन मंदिर माहीं ।
अतिबिचित्र कहिजात सो नाहीं ॥
सयन किये देखा कपि तेही ।
मंदिर महं न दीख बैदेही ॥
भवन एक पुनि दीख सुहावा ।
हरिमंदिर तहं भिन्न बनावा ॥
राम-नाम-अंकित गृह सोहा ।
बरनि न जाइ देखि मन मोहा ।

दो०—रामनाम अङ्कित गृह, सोभा बरनि न जाइ ।
नव तुलसी के वृन्द तहं, देखि हर्ष कपिराइ ॥

लंका निसिचर-निकर-निवासा ।
इहां कहां सज्जन कर बासा ॥
मन महं तर्क करन कपि लागे ।
ताही समय बिभीषन जागे ॥
राम राम तेहि सुमिरन कीन्हा ।
हृदयहरष कपि सज्जन चीन्हा ॥
यहि सन हठि करिहौं पहिचानी ।
साधु ते होइ न कारजहानी ॥
विप्ररूप धरि बचन सुनावा ।
सुनत बिभीषन उठि तहं आवा ॥
करि प्रनाम पूछी कुसलाई ।
विप्र कहहु निज कथा बुझाई ॥
की तुम हरिदासन महं कोई ।
मोरे हृदय प्रीति अति होई ॥
की तुम दीनबन्धु अनुरागी ।
आयहु मोहिं करन बड़भागी ॥

दो॰—तब हनुमन्त कही सब, रामकथा निज नाम ।
सुनत जुगल-तन पुलक मन, मगन सुमिरि गुनग्राम ॥

सुनहु पवनसुत रहनि हमारी ।
जिमि दसनन महं जीभि बिचारी ॥

तात कबहुं मोहिं जानि अनाथा ।
करिहहिं कृपा भानुकुलनाथा ॥
तामसतनु कछु साधन नाहीं ।
प्रीति न पदसरोज मनमाहीं ॥
अब मोहिं भा भरोस हनुमन्ता ।
बिनु हरिकृपा मिलहिं नहिं संता ॥
जो रघुबीर अनुग्रह कीन्हा ।
तौ तुम मोहि दरश हठि दीन्हा ॥
सुनहु बिभीषन प्रभुकै रीती ।
करहिं सदा सेवक पर प्रीती ॥
कहहु कवन मैं परम कुलीना ।
कपि चंचल सबही बिधिहीना ॥
प्रात लेइ जो नाम हमारा ।
तादिन ताहि न मिलहि अहारा ॥

दो०—अस मैं अधम सखा सुनु, मोहू पर रघुबीर ।
कीन्ही कृपा सुमिरि गुन, भरे बिलोचन नीर ॥

जानतहू अस स्वामि बिसारी ।
फिरि ते काहे न होहिं दुखारी ॥
इहि बिधि कहत रामगुनग्रामा ।
पावा सुखद अवन विश्रामा ॥

पुनि सब कथा विभीषन कही ।
जेहि बिधि जनकसुता जहं रही ॥
तब हनुमंत कहा सुनु भ्राता ।
देखा चहौं जानकी माता ॥
युक्ति बिभीषन सकल सुनाई ।
चलेउ पवनसुत बिदा कराई ॥
करि सोइ रूप गयउ पुनि तहवां ।
बन अशोक सीता रह जहवां ॥
देखि मनहिं मन कीन्ह प्रनामा ।
बैठे बीति गई निसि यामा ॥
कृसतन सीस जटा इक बेनी ।
जपति हृदय रघुपति-गुनश्रेनी ॥

दो॰—निजपद लोचन दिए मन, रामचरन महं लीन ।
परम दुखी भा पवनसुत, देखि जानकी दीन ॥

तरु पल्लव महं रहा लुकाई ।
करै बिचार करौं का भाई ॥
तेहि अवसर रावन तहं आवा ।
संग नारि बहु किये बनावा ॥
बहु बिधि खल सीतहिं समुझावा ।
साम दाम भय भेद दिखावा ॥

कह रावन सुनु सुमुखि सयानी ।
मन्दोदरी आदि सब रानी ॥
तव अनुचरी करौं पन मोरा ।
एकबार बिलोकु मम ओरा ॥
तृन धरि ओट कहत बैदेही ।
सुमिरि अवधपति परमसनेही ॥
सुनु दशमुख खद्योत-प्रकासा ।
कबहुं कि नलिनी करइ बिकासा ॥
अस मन समुझु न कहति जानकी ।
खल सुधि नहिं रघुबीरबान की ॥
सठ सूने हरि आनेसि मोही ।
अधम निलज्ज लाज नहिं तोही ॥

दो॰—आपुहिं सुनि खद्योतसम, रामहिं भानुसमान ।
परुषबचन सुनि काढि असि, बोला अति खिसियान ॥

सीता तैं मम कृत अपमाना ।
काटौं तव सिर कठिन कृपाना ॥
नाहिंत सपदि मानु मम बानी ।
सुमुखि होत नतु जीवनहानी ॥
श्याम सरोज-दामसम सुन्दर ।
प्रभुभुज करिकर सम दशकंधर ॥

सोइ भुज कंठ कि तव असि घोरा ।
सुनु सठ अस प्रमान पन मोरा ॥
चन्द्रहास हरु मम परितापा ।
रघुपति-बिरह अनल-संतापा ॥
सीतल निशिथ बहसि बरधारा ।
कह सीता हरु मम दुखभारा ॥
सुनत बचन पुनि मारन धावा ।
मयतनया कहि नीति बुझावा ॥
कहेसि सकल निसिचरिन्ह बुलाई ।
सीतहिं बहुबिधि त्रासहु जाई ॥
मास दिवसमहं कहा न माना ।
तो मैं मारब कठिन कृपाना ॥

दो॰—भवन गयउ दशकंध तब, इहां निशाचरिबृन्द ।
सीतहिं त्रास देखावहीं, धरहिं रूप बहु मंद ॥

त्रिजटा नाम राच्छसी एका ।
रामचरन-रति निपुन बिबेका ॥
सबहिं बुलाइ सुनायसि सपना ।
सीतहिं सेइ करहु हित अपना ॥
सपने बानर लंका जारी ।
जातुधान-सेना सब मारी ॥

खर आरूढ नगन दससीसा।
मुंडित सिर खंडित भुजबीसा॥
एहि बिधि सो दच्छिन दिसि जाई।
लंका मनहु बिभीषन पाई॥
नगर फिरी रघुबीर दोहाई।
तब सीताप्रभु बोलि पठाई॥
यह सपना मैं कहौं बिचारी।
होइहिं सत्य गये दिनचारी॥
तासु बचन सुनि ते सब डरीं।
जनकसुता के चरनन परीं॥

दो०—जहं तहं गईं सब निसिचरी, सीता के मन सोच।
मास दिवस बीते मोहिं, मारिहि निसिचर पोच॥

त्रिजटा सन बोली कर जोरी।
मातु बिपति-संगिनि तैं मोरी॥
तजौं देह करु बेगि उपाई।
दुसह बिरह अब सहा न जाई॥
आनि काठ रचि चिता बनाई।
मातु अनल तुम देहु लगाई॥
सत्य करहु मम प्रीति सयानी।
सुनै को श्रवनसूल सम बानी॥

सुनत बचन पद गहि समुझावा ।
प्रभुप्रताप बल सुजस सुनावा ॥
निसि न अनल मिलु राजकुमारी ।
अस कहि सो निज भवन सिधारी ॥
कह सीता बिधि भा प्रतिकूला ।
मिलै न पावक मिटै न सूला ॥
देखिय नभ महं बिपुल अंगारा ।
अवनि न आवत एकौ तारा ॥
पावकमय ससि स्रवत न आगी ।
मानहु मोहि जानि हतभागी ॥
सुनहु बिनय मम बिटप असोका ।
सत्य नाम करु हरु मम सोका ॥
नूतन किसलय अनलसमाना ।
देहु अगिनि मम करहु निदाना ॥
देखि परम बिरहाकुल सीता ।
सोछन कपिहि कल्प सम बीता ॥

सो०—कपि करि हृदय बिचार, दीन्ह मुद्रिका डारि तब ।
जनु असोक अंगार, दीन्ह हरषि उठि कर लियो ॥

तब देखी मुद्रिका मनोहर ।
रामनाम अंकित अति सुंदर ॥

चकित चितय मंदरी पहिचानो ।
हरष विषाद हृदय अकुलानो ॥
जीति को सकै अजय रघुराई ।
माया तै अस रची न जाई ॥
सीता मन बिचार कर नाना ।
मधुर बचन बोले हनुमाना ॥
रामचन्द्रगुन बरनन लागी ।
सुनतहिं सीता के दुख भागी ॥
लागी सुनै स्रवन मन लाई ।
आदिहि ते सब कथा सुनाई ॥
स्रवनामृत जेहि कथा सुनाई ।
काहे न प्रगट होत किन भाई ॥
तब हनुमन्त निकट चलि गयऊ ।
फिरि बैठी मन विस्मय भयऊ ॥
रामदूत मैं मातु जानकी ।
सत्य सपथ करुनानिधान की ॥
यह मुद्रिका मातु मैं आनी ।
दीन्ह राम तुम कहं सहिदानी ॥
नर बानरहिं संग कहु कैसे ।
कही कथा भइ संगति जैसे ॥
दो०—कपि के बचन सप्रेम सुनि, उपजा मन बिस्वास ।
जाना मन क्रम वचन यह, कृपासिन्धु कर दास ॥

हरिजन जानि प्रीति अति बाढ़ी ।
सजल नयन रोमावलि ठाढ़ी ॥
बूड़त बिरह-जलधि हनुमाना ।
भयहु तात मो कहं जलयाना ॥
अब कहु कुसल जाउं बलिहारी ।
अनुजसहित सुखभवन खरारी ॥
कोमल-चित कृपालु रघुराई ।
कपि केहि हेतु धरी निठुराई ॥
सहज बानि सेवक-सुखदायक ।
कबहुंक सुरति करत रघुनायक ॥
कबहुं नयन मम सीतल ताता ।
ह्वै हैं निरखि स्याम मृदु गाता ॥
बचन न आव नयन भरि बारी ।
अहह नाथ मोहिं निपट बिसारी ॥
देखि परम बिरहाकुल सीता ।
बोलेउ कपि मृदु बचन विनीता ॥
मातु कुसल प्रभु अनुजसमेता ।
तव दुख दुखी सु कृपानिकेता ॥
जननी जनि मानहु जिय ऊना ।
तुम ते प्रेम राम कर दूना ॥

दो०—रघुपति कर संदेस अब, सुनु जननी धरि धीर ।
अस कहि कपि गद गद भयउ, भरे बिलोचन नीर ॥

कहा राम बियोग तव सीता ।
मो कहं सकल भये बिपरीता ॥
नूतन किसलय मनहु कृसानू ।
कालनिसा सम निसि ससि भानू ॥
कुवलयबिपिन कुन्तबन सरिसा ।
बारिद तप्त तेल जनु बरिसा ॥
जेहि तरु रहौं करत सोइ पीरा ।
उरगस्वास सम त्रिविध समीरा ॥
कहेहु ते कछु दुख घाटि न होई ।
काहि कहौं यह जान न कोई ॥
तत्त्व प्रेम कर मम अरु तोरा ।
जानत प्रिया एक मन मोरा ॥
सो मन रहत सदा तोहि पाहीं ।
जानु प्रीति-रस एतनेहि माहीं ॥
प्रभु-संदेस सुनत वैदेही ।
मगन प्रेम तनसुधि नहिं तेही ॥
कह कपि हृदय धीर धरु माता ।
सुमिरि राम सेवक-सुखदाता ॥
उर आनहु रघुपति-प्रभुताई ।
सुनि मम वचन तजहु बिकलाई ॥

दो०—निसिचर-निकर पतंग सम, रघुपति-बान कृसानु ।
जननी हृदय धीर धरु, जरे निसाचर जानु ॥

जो रघुबीर होत सुधि पाई ।
करते नहिं बिलम्ब रघुराई ॥
रामबान-रवि-उदय जानकी ।
तम-बरूथ कहं जातुधान की ॥
अबहिं मातु मैं जात लेवाई ।
प्रभुआयसु नहिं रामदोहाई ॥
कछुक दिवस जननी धरु धीरा ।
कपिन सहित ऐहैं रघुबीरा ॥
निसिचर मारि तुमहिं लै जैहैं ।
तिहुं पुर नारदादि यस गैहैं ॥
हैं सुत कपि सब तुमहिं समाना ।
यातुधान भट अति बलवाना ॥
मोरे हृदय परम सन्देहा ।
सुनि कपि प्रगट कीन्ह निज देहा ॥
कनक-भूधराकार सरीरा ।
समर-भयंकर अति रनधीरा ॥
सीता मन भरोस तब भयऊ ।
पुनि लघुरूप पवनसुत लयऊ ॥
दो०—सुनु माता साखामृगहिं, नहिं बलबुद्धि बिसाल ।
प्रभुप्रताप ते गरुड़हिं, खाय परम लघु व्याल ॥
मन संतोष सुनत कपि बानी ।
भक्ति प्रताप तेज बलसानी ॥

आसिस दीन्ह रामप्रिय जाना।
होहु तात बलबुद्धि निधाना॥
अजर अमर गुननिधि सुत होहू।
करहिं सदा रघुनायक छोहू॥
करहिं कृपा प्रभु अस सुनि काना।
निर्भय प्रेम मगन हनुमाना॥
बार बार नायउ पद सीसा।
बोला बचन जोरि कर कीसा॥
अब कृतकृत्य भयउँ मैं माता।
आसिस तव अमोघ विख्याता॥
सुनहु मातु मोहि अतिसय भूखा।
लागि देखि सुन्दरफल रूखा॥
सुनु सुत करहिं बिपिन रखवारी।
परम सुभट रजनीचर भारी॥
तिन कर भय माता मोहि नाहीं।
जो तुम सुख मानहु मन माहीं॥

दो०—देखि बुद्धि-बल-निपुन कपि, कहेउ जानकी जाहु।
रघुपति-चरन हृदय धरि, तात मधुर फल खाहु॥

चलेउ नाइ सिर पैठेउ बागा।
फल खायसि तरु तोरन लागा॥
रहे तहां बहु भट रखवारे।
कछु मारेसि कछु जाइ पुकारे॥

नाथ एक आवा कपि भारी ।
तेइ असोकवाटिका उजारी ॥
खाएसि फल अरु बिटप उपारे ।
रच्छक मर्दि मर्दि महि डारे ॥
सुनि रावन पठये भट नाना ।
तिन्हहिं देखि गर्जेउ हनुमाना ॥
सब रजनीचर कपि संहारे ।
गये पुकारत कछु अधमारे ॥
पुनि पठवा तेइ अच्छयकुमारा ।
चलासंग लै सुभट अपारा ॥
आवत देखि बिटप गहि तर्जा ।
ताहि निपाति महा धुनि गर्जा ॥
दो॰—कछु मारेसि कछु मर्देसि, कछुक मिलाएसि धूरि ।
कछु पुनि जाइ पुकारि, प्रभु मर्कट बलभूरि ॥
सुनि सुतबध लंकेस रिसाना ।
पठवा मेघनाद बलवाना ॥
मारेसि जनि सुत बांधेसि ताही ।
देखिय कीस कहां कर आही ॥
चला इन्द्रजित अतुलित योधा ।
बन्धु-निधन सुनि उपजा क्रोधा ॥
कपि देखा दारुन भट आवा ।
कटकटाइ गरजा अरु धावा ॥

अति विसाल तरु एक उपारा।
विरथ कीन्ह लंकेस-कुमारा॥
रहे महा भट ताके संगा।
गहि गहि कपि मर्दसि निज अङ्गा॥
तिन्हे निपाति ताहि सन बाजा।
भिरे युगल मानहु गजराजा॥
मुष्टिक मारि चढ़ा तरु जाई।
ताहि एक छन मुर्च्छा आई॥
उठि बहोरि कीन्हेसि बहु माया।
जीति न जाइ प्रभंजन-जाया॥

दो॰—ब्रह्म-अस्त्र तेइ साधेऊ, कपि-मन कीन्ह बिचार।
जो न ब्रह्मसर मानऊं, महिमा मिटै अपार॥

ब्रह्मबान तेहि कपि कहं मारा।
परतिहुं बार कटक संहारा॥
तेइ जाना कपि मुर्च्छित भयऊ।
नागफांस बांधेसि लै गयऊ॥
जासु नाम जपि सुनहु भवानी।
भवबंधन काटहि नर ज्ञानी॥
तासु दूत बन्धन तर आवा।
प्रभुकारज लगि आपु बंधावा॥
कपिबंधन सुनि निसिचर धाये।
कौतुक लागि सभा लै आये॥

दसमुख-सभा दीख कपि जाई ।
कहि न जाय कछु अति प्रभुताई ॥
करजोरे सुर दिसिप बिनीता ।
भृकुटि विलोकहिं सकल सभीता ॥
देखि प्रताप न कपिमन संका ।
जिमि अहिगनमहं गरुड़ असंका ॥

दो॰—कपिहि विलोकि दसानन, बिहंसि कहेसि दुर्बाद ।
सुतवध सूरति कीन्ह पुनि उपजा हृदय बिषाद ॥

कह लंकेस कवन तैं कीसा ।
केहिके बल घालेसि बन खीसा ॥
कीधौं स्रवन सुनेसि नहिं मोहीं ।
देखों अति असंक सठ तोहीं ॥
मारेसि निसिचर केहि अपराधा ।
कहु सठ तोहि न प्रानकी बाधा ॥
सुनु रावन ब्रह्माण्ड निकाया ।
पाइ जासु बल विरचित माया ॥
जाके बल विरंचि हरि ईसा ।
पालत हरत सृजत दस सीसा ॥
जा बल सीस धरे सहसानन ।
अंड कोस समेत गिरिकानन ॥
धरे जो विविध देह सुरत्राता ।
तुमसे सठन सिखावनदाता ॥

हर-कोदंड कठिन जिन भंजा ।
तोहि समेत नृपदलमदगंजा ॥
खरदूषन त्रिसिरा अरु बाली ।
बधे सकल अतुलित बलसाली ॥
दो०—जाके बल लवलेस ते, जितेउ चराचर झारि ।
तासु दूत मैं जाहिका, हरि आनेहु प्रिय नारि ॥
जानौं मैं तुम्हारि प्रभुताई ।
सहसबाहु सन परी लराई ॥
समर बालि सन करि यस पावा ।
सुनि कपि-वचन विहंसि बहरावा ॥
खायउं फल मोहि लागी भूखा ।
कपि स्वभाव ते तोरेउं रूखा ॥
सबके देह परम प्रिय स्वामी ।
मारहिं मोहि कुमारगगामी ॥
जिन्ह मोहि मारा तेहि मैं मारा ।
ता पर बांधेउ तनय तुम्हारा ॥
मोहि न कछु बांधे कर लाजा ।
कीन्ह चहौं निज प्रभु कर काजा ॥
बिनती करौं जोरि कर रावन ।
सुनहु मान तजि मोर सिखावन ॥
देखहु तुम निज हृदय विचारी ।
भ्रम तजि भजहु भक्तभयहारी ॥

जाके डर अति काल डराई ।
जो सुर असुर चराचर खाई ॥
तासों बैर कबहुं नहिं कीजै ।
मोरे कहे जानकी दीजै ॥

दो०—प्रनतपाल रघुबंस-मनि, करुनासिन्धु खरारि ।
गये सरन प्रभु राखिहैं, सब अपराध बिसारि ॥

राम-चरन-पङ्कज उर धरहू ।
लंका अचल राज तुम करहू ॥
ऋषि पुलस्त्य यस बिमलमयंका ।
तेहि कुल महं जनि होसि कलंका ॥
राम-नाम बिनु गिरा न सोहा ।
देखु बिचारि त्यागु मद मोहा ॥
बसनहीन नहिं सोह सुरारी ।
सब भूषण-भूषित बर नारी ॥
राम बिमुख सम्पति प्रभुताई ।
गई रही पाई बिनु पाई ॥
सजल मूल जेहि सरिता नाहीं ।
बरषि गये पुनि तबहि सुखाहीं ॥
सुन दसकंठ कहौं प्रन रोपी ।
राम बिमुख त्राता नहिं कोपी ॥
संकर सहस बिष्णु अज तोही ।
सकहिं न राखि राम कर द्रोही ॥

दो॰—मोह मूल बहु सूलप्रद, त्यागहु तुम अभिमान।
भजहु राम रघुनायकहिं कृपासिन्धु भगवान॥

यदपि कही कपि अति हित बानी।
भक्ति विवेक विरति नय सानी॥
बोला विहंसि अधम अभिमानी।
मिला हमहिं कपि गुरु बड़ ज्ञानी॥
मृत्यु निकट आई खल तोही।
लागेसि अधम सिखावन मोही॥
उलटा होइ कहा हनुमाना।
मतिभ्रम तोरि प्रगट मैं जाना॥
सुनि कपिबचन बहुत रिसियाना।
बेगि न हरहु मूढ़कर प्राना॥
सुनत निसाचर मारन धाये।
सचिवन्ह सहित बिभीषन आये॥
नाइ सीस करि बिनय बहूता।
नीतिबिरोध न मारिय दूता॥
आन दंड कछु करिय गोसाईं।
सबही कहा मंत्र भल भाई॥
सुनत विहंसि बोला दसकंधर।
अङ्ग भङ्ग करि पठवहु बन्दर॥

दो॰—कपि कर ममता पूंछ पर, सबहिं कहा समुझाय।
तेल बोरि पट बांधि पुनि, पावक देहु लगाय॥

पूंछ हीन बन्दर जब जाइहि ।
तब सठ निज नाथहिं ले आइहि ॥
जिनकै कीन्हेसि बहुत बड़ाई ।
देखौं धौं तिनकै प्रभुताई ॥
बचन सुनत कपि मन मुसुकाना ।
भइ सहाय सारद मैं जाना ॥
यातुधान सुनि रावन बचना ।
लागे रचन मूढ़ सोइ रचना ॥
रहा न नगर बसन घृत तेला ।
बाढ़ी पूंछ कीन्ह कपि खेला ॥
कौतुक कहं आये पुरबासी ।
मारहिं चरन करहिं बहु हांसी ॥
बाजहिं ढोल देहिं सब तारी ।
नगर फेरि पुनि पूंछ पजारी ॥
पावक जरत देखि हनुमन्ता ।
भयउ परम लघुरूप तुरन्ता ॥
निबुकि चढ़ेउ पुनि कनक अटारी ।
भईं सभीत निसाचरनारी ॥
दो०—हरि प्रेरित तेहि अवसर, चलेउ पवन उनचास ।
अट्टहास करि गरजा, कपि बढ़ि लाग अकास ॥
देह बिसाल परम हरुआई ।
मंदिर ते मंदिर चढ़ि जाई ॥

जरा नगर भे लोग बेहाला ।
लपट झपट बहु कोटि कराला ॥
तात मातु सब करहिं पुकारा ।
एहि अवसर को सकहि उबारा ॥
हम जो कहा यह कपि नहिं होई ।
बानर-रूप धरे सुर कोई ॥
साधु-अवज्ञा कर फल ऐसा ।
जरै नगर अनाथ कर जैसा ॥
जारा नगर निमिष इक माहीं ।
एक बिभीषण कर गृह नाहीं ॥
ताकर भक्त अनल जेहि सिरिजा ।
जरा न सो तेहि कारन गिरिजा ॥
उलटि पलटि लंका कपि जारी ।
कूदि परा तब सिंधु मझारी ॥

दो०—पूंछ बुझाइ खोइ स्रम, धरि लघुरूप बहोरि ।
जनकसुता के आगे, ठाढ़ भयउ करजोरि ।

मातु मोहि दीजे कछु चीन्हा ।
जैसे रघुनायक मोहि दीन्हा ॥
चूड़ामनि उतारि तब दयऊ ।
हर्ष समेत पवनसुत लयऊ ॥
कहेउ तात अस मोर प्रनामा ।
सब प्रकार प्रभु पूरनकामा ॥

दीनदयालु बिरद संभारी ।
हरहु नाथ मम संकट भारी ॥
तात सक्रसुत कथा सुनायहु ।
बानप्रताप प्रभुहिं समुझायहु ॥
मास दिवस महं नाथ न आवहिं ।
तौ पुनि मोहिं जियत नहिं पावहिं ॥
कहु कपि केहि बिधि राखौं प्राना ।
तुमहूं तात कहत अब जाना ॥
तुमहिं देखि सीतल भइ छाती ।
पुनि मो कहं सोइ दिन सोइ राती ॥
दो॰—जनकसुतहिं समुझाइ करि, बहु बिधि धीरज दीन्ह ।
चरनकमल सिर नाइ कपि, गमन राम पहं कीन्ह ॥

———

## 2. GIRDHAR KAVIRAI.

Of all the Hindi poets, with the exception perhaps of Tulsi Das, few are more popular than Girdhar Kavirai. His *Kundaliyas* are on the lips of young and old and as formulas of practical wisdom are, very much appreciated. Little, however, is known about him. All that has been ascertained is that he was born in 1770 V.E. From the language used by him it appears that he was a native of Oudh.

It is said that Girdhar had a very clever carpenter for his neighbour. This man was a master of his art and made a bedstead on the four legs of which were attached four fans which would begin to move as soon as a man would lie down on it. This bedstead he presented to the local Raja, who ordered him to make another of the same kind. The carpenter wanted *ber* wood for the work but the only tree available stood in the courtyard of Girdhar's house.

In spite of Girdhar's protest this tree was cut down under the orders of the Raja and the annoyed Girdhar thereupon left his house with his wife and travelled far and wide composing his immortal *kundaliyas* in the course of his peregrinations. Some of these *kundaliyas* begin and end with the word *sāin* ( साईं, lord ) and it is said that they were composed by Girdhar's wife.

---

# नीति-सामयिक उपदेश

## कुण्डलिया

बैरी बंधुआ बानियां ज्वारी चोर लबार।
व्यभिचारी रोगी ऋनी नगरनारि को यार॥
नगरनारि को यार, भूलि परतीति न कीजै।
सौ सौ सौंहैं खाय चित्त एको नहिं दीजै॥
कह गिरधर कविराय घरै आवै अनबैरी।
हितको कहै बनाय जानिये पूरो बैरी।

बिना विचारे जो करै सो पाछे पछिताय।
काम बिगारै आपनो जग में होत हंसाय॥
जग में होत हंसाय चित्त में चैन न पावै।
खान पान सनमान राग रंग मनहिं न भावै॥
कह गिरधर कविराय दुःख कछु टरत न टारे।
खटकत है जिय माहिं कियो जो बिना विचारे॥

बीती ताहि बिसारिदे आगे की सुधि लेय।
जो बनि आवै सहज में ताही में चित देय॥
ताही में चित देय बात ज्योंहीं बनि आवै।
दुर्जन हंसे न कोय चित्त में खेद न पावै॥
कह गिरधर कविराय यही कर मन परतीती।
आगे को सुख होय समुझि बीती सो बीती॥

साईं ये न विरुद्धिये गुरु पंडित कवि यार।
बेटा वनिता पौरिया यज्ञकरावनहार॥
यज्ञकरावनहार राजमंत्री जो होई।
विप्र परोसी बैद आपको तपै रसोई॥
कह गिरधर कविराय युगनते यह चलिआई।
इन तेरह सों तरह दिये बनि आवे साईं॥
साईं अपने चित्त की भूल न कहिये कोय।
तब लग मन में राखिये जब लग कारज होय॥
जब लग कारज होय भूल कबहुं नहिं कहिये।
दुर्जन तातो होय आप सीरे ह्वै रहिये॥
कह गिरधर कविराय बात चतुरन के ताईं।
करतूती कहि देत आप कहिये नहिं साईं॥
चिंताज्वाल सरीरबन दावा लगि लगि जाय।
प्रकट धुवां नहिं देखिये उर अंतर धुंधुवाय॥
उर अंतर धुंधुवाय जरै ज्यों कांच की भट्ठी।
जर गयो लोहू मांस रह गई हाड़ की ठट्ठी॥
कह गिरधर कविराय सुनो हो मेरे मिंता।
वे नर कैसे जियं जाहि तन व्यापत चिंता॥
राजा के दरबार में जैये समयो पाय।
साईं तहां न बैठिये जहं कोउ देय उठाय॥
जहं कोउ देय उठाय बोल अनबोले रहिये।
हंसिये ना हंहराय बात पूंछेते कहिये॥

कह गिरधर कविराय समय सों कीजै काजा।
अति आतुर नहिं होय बहुरि अनखैहैं राजा॥
कृतघन कबहुं न मानहीं कोटि करौ जो कोय।
सर्वस आगे राखिये तऊ न अपनो होय॥
तऊ न अपनो होय भले की भली न मानै।
काम काढ़ि चुप रहै फेर तेहि नाहिं पिछानै॥
कह गिरधर कविराय रहत नितही निर्भय मन।
मित्र सत्रु सब एक दाम के लालच कृतघन॥
जाकी धन धरती लई ताहि न लीजै संग।
जौ संग राखे ही बनै तौ करि राख अपंग॥
तौ करि राख अपंग भूलि परतीत न कीजै।
कपट रूप बतराय ताहि को मन हर लीजै॥
कह गिरधर कविराय खटक जैहै नहिं ताकी।
कोटि दिलासा देउ लई धन धरती जाकी॥
साईं अपने भ्रात को कबहुं न दीजै त्रास।
पलक दूर नहिं कीजिये सदा राखिये पास॥
सदा राखिये पास त्रास कबहूं नहिं दीजै।
त्रास दियो लंकेस तासु की गति सुनि लीजे॥
कह गिरधर कविराय राम सों मिलियो आई।
पाय विभीषण राज लंकपति बाज्यो साईं॥
साईं बेटा बाप के बिगरे भयो अकाज।
हरिनाकुस अरु कंस को गयो दुहुन को राज॥

गयो दुहुन को राज बाप बेटा मे बिगरो ।
दुसमन दावादार हंसे महिमंडल निगरो ॥
कह गिरिधर कविराय उन्हें काह्न न बताई ।
पिता पुत्रको रारि लाभ एकौ नहि साईं ॥
साईं नदी समुद्र को मिली बड़पनो जानि ।
जातिनास भयो मिलतही मान महत की हानि ॥
मान महत की हानि कहो अब कैसो कीजै ।
जल खारो ह्वै गयो ताहि अब कैसे पीजै ॥
कह गिरिधर कविराय कच्छमच्छन सकुचाई ।
बड़ो फजीहतचार भयो नदियन को साईं ॥
साईं सन अरु दुष्ट जन इनको यही सुभाव ।
खाल खिंचावैं आपनी परबन्धन के दाव ॥
परबन्धन के दाव खाल अपनी खिंचवावैं ।
मुड काटि के कुटिय तऊ पर बाज न आवैं ॥
कह गिरिधर कविराय जरै अपनी कुटिलाई ।
जल में गिरि सड़ गये तऊ छांड़ो न खुटाई ॥
साईं समो न चूकिये यथा सक्ति अनुमान ।
को जानै को आइहै तेरी पौरि प्रमान ॥
तेरी पौरि प्रमान समय असमय तकि आवै ।
ताको तू मत खोल अंक भरि कंठ लगावै ॥
कह गिरिधर कविराय सबै यामें सधिआई ।
सीतल जल फल फूल समय जिन चको साईं ॥

साईं हरि ऐसी करी बलि के द्वारे जाय।
पहिले हाथ पसारिकै बहुरि पसारे पाय॥
बहुरि पसारे पाय मनो राजा न बतायो।
भूमि सबै हरि लई बांधि पाताल पठायो।
कह गिरिधर कविराय राव राजन के ताईं।
छल बल करि परभूमि लेत को छमयो साईं॥
साईं पुर पाला पर्यो आसमान ते आय।
पंगुहि अंधे छोड़िकै पुरजन चले पराय॥
पुरजन चले पराय अंध इक मतो बिचार्यो।
पंगु कन्ध पै लियो दृष्टि वाकी पग धार्यो॥
कह गिरिधर कविराय मते ह्वै चलिये साईं।
बिना मते को राज गयो रावन को साईं॥
सोना लेने पिय गये सूना करि गये देस।
सोना मिला न पो फिरे रूपा हो गये केस॥
रूपा हो गये केस रूप सब रोय गंवायो।
घर बैठो पछिताय कंत अजहुं नहिं आयो॥
कह गिरिधर कविराय लोन बिन सबै अलोना।
जब जोबन ढल जाय कहा ले करिये सोना
मोती लेने पिय गये खार समुद्रहि तीर।
मोती मिले न पिय मिले नयनन टपकत नीर॥
नयनन टपकत नीर पीर अब कासों कहिये।
बीते बारह मास पिया बिन घरही रहिये॥

कह गिरिधर कविराय सांझ डारत सगुनोती ।
जरि जावै वह सिंधु जहां उपजत हैं मोती ॥
हीरा अपनो खानि को मन ही मन पछिताय ।
गुन कीमत जानो नहीं तहां बिकान्यो आय ॥
तहां बिकान्यो आय छेदि करहां सों बांध्यो ।
मीठो लगी न मांस लोन बिन फूहर रांध्यो ॥
कह गिरिधर कविराय धरीं कैसे कै धीरा ।
गुन कीमत घटि गई यहै कहि रोयो हीरा ॥
साईं अगर उजार में जरत महा पछिताय ।
गुनगाहक कोऊ नहीं जाहि सुबास सुहाय ॥
जाहि सुबास सुहाय सुनै बनमें कोउ नाहीं ।
कै गीदड़ कै हिरन सुतो कछु जानत नाहीं ॥
कह गिरिधर कविराय बड़ो दुख यहै गुसाईं ।
अगर आक को राख भई मिलि एकै साईं ॥
साईं हंस न आवहीं बिन जल सरवर पास ।
निरफल तरवर ते डरैं पछी पथिक उदास ॥
पछी पथिक उदास छांह बिस्राम न पावैं ।
जहं न प्रफुल्लित कमल भ्रमर तहं भूलि न आवैं ॥
कह गिरिधर कविराय जहां यह बूझ बड़ाई
तहां न करिये सांझ प्रातही चलिये साईं ॥
हंसा उड़ि दिसि को चले सरवर मीत जुहार ।
हम तुम कबहूं भेंटिहैं रुदेसन व्यवहार ॥

संदेसन व्यवहार भरो पूरो जल रहियो ।
जीव जंतु चिर जियो सदा उत्तम फल लहियो ॥
कह गिरिधर कविराय केलि को रह्यो न मंसा ।
दै असोस उड़ि चल्यो देस अपने को हंसा ॥
हंसा यहं रहिये नहीं सरवर गयो सुखाय ।
जो रहिये तो सीसपर बगुला दै हैं पाय ॥
बगुला दे हैं पाय कोच कारे ह्वै जैहो ।
लोक हंसाई होय कहा कछु इज्जत पैहो ॥
कह गिरिधर कविराय मोहिं इक येही संसा ।
याह्न ते कछु घाट और हो ह्वै है हंसा ॥
साईं एकै गिरि धरे गिरिधर गिरिधर होय ।
हनूमान बहु गिरि धरे गिरिधर कहै न कोय ॥
गिरिधर कहै न कोय हनू धवलागिरि लायो ।
ताको किनका टूटि पर्‍यो सो कृष्ण उठायो ॥
कह गिरिधर कविराय बड़ेन को बड़ी बड़ाई ।
थोरेही जस होय जसो पुरुषन को साईं ॥
साईं सुमन परास पर सुआ रह्यो जो आय ।
लाल कली सी चोंच पर मधुकर बैठ्यो जाय ॥
मधुकर बैठ्यो जाय सुआ ततकाल बचायो ।
कोटि कष्ट दुख पाय मधुकर छूटन पायो ॥
कह गिरिधर कविराय बेग घर बजे बधाई ।
दीजे बिदा परास जियत घर जैये साईं ॥

साईं तेली तिलन सों कियो नेह निर्बाहि ।
छांटि फटक उज्ज्वल करै दई बड़ाई ताहि ॥
दई बड़ाई ताहि पंच यह सिगरे जानो ।
दै कोल्हू में पेरि करो है इकतर घानो ॥
कह गिरिधर कविराय मया को यहो बड़ाई ।
अमया सब ते भलो मान मत मेरो सांई ॥
सांई सुआ प्रवीन अति बानी बदत बिचित्र ।
रूपवंत गुनआगरो रामनाम सों चित्त ॥
रामनाम सों चित्त और देव न अनुराग्यो ।
जहां जहां तू गयो तहां तू नीको लाग्यो ॥
कह गिरिधर कविराय सुआ चूक्यो चतुराई ।
सेमल सेवै वृथा बिसासहि भूल्यो साईं ॥
धोखे दाडिम के सुआ गयो नारियर खान ।
खन खाई पाई सजा फिर लाग्यो पछितान ॥
फिर लाग्यो पछितान बुद्धि अपनी को रोयो ।
निर्गुनियन के पास बैठि गुन अपनो खोयो ॥
कह गिरिधर कविराय कहुं जस नाहीं आखे ।
चोंच खटक्कै टूटि सुआ दाड़िम के धोखे ॥
गदहा थोरे दिनन में खूंद खाय इतरात ।
अफरान्यो मारन कहै एराकी के लात ॥
एराकी के लात देत संका नहि आनै ।
एराकी सहि रहत ताहि कोऊ नाहीं जानै ॥

कह गिरिधर कविराय रहैंगो कब लौं दुबहा ।
एराकी को लात फेर कैसे सहै गदहा ॥
महुवा नित उठ दाख सों करत मसलहत आय ।
हम तुम सूखे एक से ह्वजत हैं रसराय ॥
ह्वजत हैं रसराय बिलग जिन याको मानो ।
मधुर मिष्ट हम अधिक कछू जिन जिय में जानो ॥
कह गिरिधर कविराय कहत साहिब सों रहुआ ।
तुम नीचो कुल बेलि वृच्छ हम ऊँचे महुआ ॥
गुलतुर्रा सों जाय के बाद करै जु करील ।
हम तुम सूखे एक से पूँछि देखिये भील ॥
पूँछि देखिये भील भेद जो जानै मेरो ।
तूहू पूँछि बुलाय भेद जो जानै तेरो ॥
कह गिरिधर कविराय न तर हौं करिहौं छुर्रा ।
अब जिन भूलि गुमान करो फिर हो गुलतुर्रा ॥
बगुला झपटत बाज पै बाज रहै सिर नाय ।
कुलहा दीन्हें पग बंधे खोंटि दै फहराय ॥
खोंटि दै फहराय कहै जो जो मन आवै ।
कुलहा ले पग छोरि धनी बिन कौन छुड़ावै ॥
कह गिरिधर कविराय अरे तू सुन खग बगुला ।
समयो पलव्यो जान बाज पै झपटै बगुला ॥
कोआ कहत मराल सों कौन जाति को गोत ।
तो सों बदरूपी महा कोउ न जग में होत ॥

कोउ न जग में होत कुटिल मैले मलखाने ।
उसर बैठ मर्य्यादभ्रष्ट आचार न जाने ॥
कह गिरिधर कविराय कहां ते आयो हौआ ।
धन्य हमारो देस जहां सज्जन जन कौआ ॥
साईं घोड़न के अछत गदहन पायो राज ।
कौआ लीजै हाथ पै दूर कीजिये बाज ॥
दूर कीजिये बाज राज ऐसोही आयो ।
सिंह कैद में कियो स्यार गजराज चढ़ायो ॥
कह गिरिधर कविराय जहां यह बूझ बड़ाई ।
तहां न कीजै भोर सांझ उठि चलिये साईं ॥
भौंरा ये दिन कठिन हैं दुख सुख सहो सरीर ।
जब लगि फूलै केतकी तब लगि बिरम करीर ॥
तब लगि बिरम करीर हर्ष मन में नहिं कीजै ।
जैसी बहै बयार पीठ तब तैसी दीजै ॥
कह गिरिधर कविराय होय जिन जिय में बौरा ।
सहै दुःख अरु सुख एक सज्जन अरु भौंरा ॥
हिरना बिरझेउ सिंह सों औझर खुरी चलाय ।
झारखंड हो मो पर्‍यो सिंहा गयो बराय ॥
सिंहा गयो बराय समय सामर्थ्य विचार्‍यो ।
कुलहिं कालिमा लाय हंस्यो हंसि कै कहि हार्‍यो ॥
कह गिरिधर कविराय मोहिं याही बन फिरना ।
आज गैर कर जाउं काल मैं हों के हिरना ॥

पानी बाढ़्यो नाव में घर में बाढ़्यो दाम ।
दोऊ हाथ उलीचिये यही सयानो काम ॥
यही सयानो काम नाम ईश्वर को लीजै ।
पर स्वारथ के काज सीस आगे धरि दीजै ॥
कह गिरिधर कविराय बड़ेन की यहि है बानी ।
चलिये चाल सुचाल राखिये अपनो पानी ॥
हुक्का बांध्यो फेंट में गहि लीनो नै हाथ ।
चले राह में जात हैं बांधि तमाकू साथ ॥
बांधि तमाकू साथ गैल को धंधा भूल्यो ।
गइ सब चिंता दूरि आगि देखत मन फूल्यो ॥
कह गिरिधर कविराय जु यम को आयो रुक्का ।
जीव लै गयो काल हाथ में रहि गयो हुक्का ॥

---

## 3. NAZIR

The following is taken from Babu Raghurajkishor's article on Nazir published in Vol. XLV, page 360, of the *Hindusthan Review* :—

Nazir is the solitary figure who stands to refute the charge of want of originality in Urdu Literature. He flourished in Agra about the second half of the 18th and the first half of the 19th century, when Akbar's capital had ceased to be the resort of the great dignitaries of the empire and the Moghal power was waning. He came of humble parents and was brought up in adversity. The vicissitudes of fortune imparted to him what Stephenson would call "a real education in life." He does not however seem to have been a truant. In his early days, as his works show, he was a master of more languages than one. He had eyes to see and the common sense to draw inspiration from his observations. He was a poet of nature, but unlike many European poets did not require to go to the

" woodland wild " for inspiration. He drew his inspiration from the incidents of every day life. He painted human and not mute nature. His verses in Persian and pure Hindi are of the same standard as regards sweetness and fluency; and in fact some of his Hindi verses are more popular than the Urdu ones and this is probably one of the reasons why Hindi writers regard him primarily a Hindi poet and he is mentioned as such in Grierson's '*Modern Vernacular Literature of Hindusthan.*'

Nazir was a man of cosmopolitan views. He would sing the praise of Lord Krishna and the Hindu gods in the same strain as that of Mohamed and Muslim saints.

The accompanying poem describes the birth of Lord Krishna, and is as good as any in modern *Khari boli.*

Students who desire to know more about this poet are recommended to read a very interesting book in Hindi on Nazir and his poetry by Babu Raghurajkishor Watan, B.A., published by Messrs. Haridas & Co., Calcutta.

———

# कन्हैया जी का जन्म

( १ )

है रीत जनम की यों होती जिस घर में बाला होता है।
उस मन्दिल में हर मन भीतर सुख चैन दुबाला होता है॥
सब बात बिथा की भूले है जब भोला भाला होता है।
आनन्द बधावा बाजत है नित भौन उजाला होता है॥
यों नेक नछत्तर लेते हैं इस दुनिया में संसार जनम्।
पर उनके और ही लच्छन हैं जब लेते हैं औतार जनम्॥

( २ )

सुभ साइत से यों दुनिया में औतार गरभ में आते हैं।
जो नारद मुन् वां पहिले ही सब उनका भेद बताते हैं।
वह नेक मुहूरत से जिसदम इस सिष्टि में जन्मे जाते हैं।
जो लीला रचनी होती है वह वैसा रूप दिखाते हैं॥
यां देखने में औ कहने में वो रूप तो बाले होते हैं।
पर बाले ही पन में उनके उपकार निराले होते हैं॥

( ३ )

यह बात कही जो है मैंने अब यां है, उसका ध्यान लगा।
पंडित की पुस्तक बीच लिखा, था कांस जो राजा
मथुरा का॥

धन ढेर बहुत बल् तेज निपट, सामान अनेक औ
डौल बड़ा।
गज और तुरंग अच्छे नीके अँबारी हौदे जीन सजा॥
जब बनठन ऊंची हस्ती पर वह पापी कंस
निकलता था।
सब साज झलाझल् करता था औ सारा कटक दल
चलता था॥

( ४ )

इक रोज़ जो अपने भुजबल पर वह कंस बहुत मग़रूर
हुआ।
औ हंसकर बोला दुनिया में है दूजा कौन बली मुझ सा॥
इक बान मार कर पर्वत को चाहूं तो अभी दूँ पल् में
गिरा।
इस देस के बढ़-बल जितने हैं है कौन जो मुझ सा
होवे हुवा॥
जो दुष्ट काई आ युद्ध करे कब मो पर वाका जोर चले।
वह सामने मेरे ऐसा हो ज्यों चींटी हाथी-पांव तले॥

( ५ )

वह ऐसे ऐसे कितने ही जो बोल गरब के कहता था।
सब लोग सभा के सुनते थे क्या ताब जो बोले कोई ज़रा॥
था एक पुरुष सो यों बोला 'तू भूला अपने बल पर क्या।
जो तेरा मारनहारा है सो वह भी जनम अब लेवेगा॥

तू अपनी बल पर ऐ मूरख इस आन अबस हंकार लिया।
वह तुझ को मार गिरावैगा, यों जैसे भुनगा मार लिया॥

( ६ )

यह बात सुनो जब कंस ने वां तब सुनकर उसके
होश उड़े।
औ मन के भीतर आन भरा और बोल गरब सिगरे
बिसरे॥
यों पूछा वह किस देस में हो औ कौन भवन
आकर जन्मे।
कौन् उसके मात पिता होंगे जो पालें उसको चाहत से॥
वह बोला मथुरा नगरी में इक रोज़ जनम वह पावैगा।
जब स्याना होगा तब तुझको इक पल में मार गिरावैगा॥

( ७ )

यह बात सुनाई राजा को फिर आठ लकीरें खिचवाईं।
बसुदेव पिता का नाम कहा औ देवकी माता
ठहराईं॥
उन आठ लकीरों की बातें फिर कंस को उसने
समझाईं।
सब छोरा छोरी देवकि के हैं ज्यों जग में होती आईं॥
बल तेज गरब में तूने तो सब कारज ज्ञान बिसारा है।
जो पीछे रेखा खींची है वह तेरा मारनहारा है॥

( ८ )

इस बात को सुनकर कंस बहुत ही मन में अपने
घबराया ।
जब नारद मुन उस पास गये तब उनसे उसने भेद कहा ।
तब नारद मुन ने उसको भी कुछ और तरह से
समझाया ।
फिर कंस को वां इस बात सिवा कुछ और न मारग
बन आया ॥
जो अपनी जान बचाने का कर सोच, य उसने फंद
किया ।
बुलवा बसुदेव देवकी को इक मन्दिर भीतर बन्द किया ॥

( ९ )

जब क़ैद किया उन दोनों को तब चौकीदार दिये
बिठला ।
इक आन न निकसन पावें ये फिर उन सबको यह
हुकुम दिया ॥
सामान रसोई का जो था सब उनके पास दिया रखवा ।
औ द्वार दिये उस मन्दिर के तब भारी ताले भी जड़वा ॥
हुशियार लगे यों रहने वां तब चौकी के देनेहारे ।
क्या ताब जो कोठे छज्जे पर इक आन परिन्दा पर मारे ॥

( १० )

भौ बैठा था जो कंस के मन वह भर कर नींद न
सोता था ।
कुछ बात सुहाती ना उसको नित अपने पलक
भिगोता था ॥
उस मन्दिर में उन दोनों के जब कोई बालक होता था ।
कंस आन उसे झट मारे था मन मातपिता का रोता था ।
इक मुद्दत तक उन दोनों का उस मन्दिर में यह
हाल रहा ॥
जो बालक उनके घर जन्मा सो मारत वह चंडाल रहा ॥

( ११ )

फिर आया वां इक वक्त ऐसा जब आये गरभ में मन
मोहन ।
घनश्याम, मुरारी, बनवारी, गिरधारी, सुन्दर
श्याम बरन ॥
गोपाल मनोहर मुरलीधर श्रीकृष्ण किशोर
सुकमलनयन ।
प्रभु नाथ बिहारी कान्हलला, सुखदाई, जग के दुख
भंजन ।
जब साइत परगट होने की वां आईमुकटधरैया को ।
अब आगे बात जन्म की है जे बोलो कृष्ण कन्हैया को ॥

( १२ )

था नेक महीना भादों का और दिन बुध गिन्ती
आठें की ।
फिर आधी रात हुई जिस दम और हुआ नक्षत्तर
रोहिनि भी ।
सुभ साइत नेक महूरत में वां जन्मे आकर कृष्ण जभी ।
उस मन्दिर की अंधियारी मे कुछ और उजाली
आन भरी ॥
वसुदेव से बोली देवकि जो मत डरपो मन में खैर करो ।
इस बालक को तुम गोकुल में ले पहुंचो औ मत
देर करो ॥

( १३ )

जो इसके तुम ले जाने में यां तनक भी देर लगावोगे ।
वह दुष्ट इसे भी मारेगा पछिताते हो रहिजावोगे ॥
इस आन संभल कर तुम इस को जो गोकुल मे
पहुंचावोगे ।
इस बात में यह फल पावोगे जो इस को जान
बचावोगे ॥
वां गोकुलवासी जो इसको ले अपनी गोद संभालेगा ।
कुछ नाम यह उसका रख लेगा और मेहर दया
से पालेगा ॥

( १४ )

जो हाल यह वां जा पहुंचेगा तो इसका जी बच
जावेगा ।
जो कभी लिखी है तो फिर भी मुख हमको आन
देखावेगा ।
जिस घर के बीच पलेगा यह वह घर हमको बतलावेगा ।
हम इससे मिलने जावेंगे यह हमसे मिलने आवेगा ॥
ना काम हमे कुछ दावे से ना झगड़े और परेखे से ।
जब देखने को मन भटकेगा सुख पावें इस के देखेसे ॥

( १५ )

है आधी रात अभी तो यां ले जावो इसे तुम हाल उधर ।
लिपटा लो अपनी छाती से देआवो जाकर और के घर ।
मन बीच उन्हांकि था यह डर सुन पावेगा तो कंस
आकर ।
यक आन मे इसको मारेगा रह जावेंगे हम आंसू भर ।
यह बात न था मालूम उन्हे यह बालक जग निस्तारेगा ।
कब मार सकेगा कंस इसे यह कंस को आपहि मारेगा ॥

( १६ )

जब देवकि ने वसुदेव से वां रो रो करके यह बात कही ।
वह बोले क्यों कर ले जाऊं है बाहर तो चौकी बैठी ॥

औ द्वार लगी हैं ताले कुल्कुछ बात नहीं मेरे बस की।
तब देवकि बोली ले जावो मन ईश्वर की रख आस
अभी।
वह बालक को जब ले निकले सब सांकर पट पट
छूट गए।
थे ताले जितने द्वार लगी उस आन धड़ाधड़ टूट गये॥

( १७ )

जब आये चौकीदारों में तब वां भी यह सूरत देखी।
सब सोते पाये उस सायत हर आन जो देते थे चौकी॥
जब सोते देखा उन सब को हो निर्भय निकले वां से भी।
फिर आये जमुना जी के तट तो जमुना देखी बहुत चढ़ी।
यह सोच हुआ मन बीच उन्हें पैर इस जल मे कैसे
धरिये।
है रैन अंधेरी संग बालक इस बिपता मे अब क्या करिये॥

( १८ )

यो मन मे ठहरा फिर चलिये फिर आप हो मन
मज़बूत हुआ।
भगवान दया पर आस लगा वां जमना जी पर
ध्यान धरा।
यह ज्यो ज्यों पांव बढाते थे वह पानी चढ़ता आता था।
यह बात लगी जब होने वां बसुदेव गये मन में घबरा॥

तब पांव बढ़ाये बालक ने जो आप ही भीग गये
जल में ।
जब जमुना ने पग चूम लिये जा पहुंचे पार वह एक
पल में ।

( १८ )

जब आन बिराजे गोकुल में सब फाटक वां भी पाये
खुले ।
तब वां से चलते चलते वह फिर नन्द के द्वारे आ
पहुंचे ।
वां नन्द महर के द्वारे भी सब देखे वांके द्वार खुले ।
सब चौकीवाले सोते थे तो कौन उन्हें रोके टोके ॥
जब बीच महल के जा पहुंचे सब सोते वां घरवाले थे ।
हर चार तरफ़ उजियाली थी जो सांझ मे दीवे बाले थे ॥

( २० )

इक और अचम्भा यह देखो जो रात जनम, श्रीकृष्ण
की थी ॥
उस रात यशोदा के घर में भी जन्मी थी सुन्दर लड़का ॥
वां सोती देख यशोदा को और बदली कर इस
बालक को ।
उस लड़का को वह आप उठा ले निकले आए मथुरा
जी ।

जब लड़की लाये मन्दिर में सब ताले आपही लाग उठे।
जो चौकी देनवाले थे फिर उसदम वह भी जाग उठे।

( २१ )

जब भोर हुआ तब घबड़ा कर सुध कंस ने ली उस
मन्दिरकी।
जब ताले खुलवा बीच गया तो लड़की जन्मी इक
देखी।
ले हाथ फिराया चक्कर दे ले पटकै वह बिन पटकेही।
यों जैसे बिजुली कूदे है वह कूट हवा पर जा पहुंची।
यह कहती निकली ऐ मूरख क्या तूने सोच बिचारा है।
वह जीताहै तू सीस पटक जो तेरा मारनहारा है।

( २२ )

जब कंस ने वां यह बात सुनी मन बीच बहुत सा
पछताया।
जो कारज होनेवाला है वह टाले से है कब टलता।
सौ फ़िकर करो सौ पेच करो सौ बात सुनावो हासिल
क्या॥
हर आन वही यां होना है जो माथे के है बीच लिखा।
हैं कहते बुद्धि जिसे अब् यां वह सोच पड़ी थर्राती है।
तकदीर के आगे पर यारो तदबीर काम नहीं
आती है॥

( २३ )

अब नन्द के घर की बात सुनो वां एक अचम्भा यह
ठहरा ।
जो रात को जन्मी थी लड़की वह भोरको देखा तो
लड़का ॥
घुड़नालें छूटीं नाच हुआ और नौबत का गुल शोर
मचा ।
फिर कृष्ण गर्ग ने नाम रखा सब कुन्बे के मिल बैठे आ ॥
नन्द और यसोदा औरों का आगत करने हरबेर लगे ।
पकवान मिठाई मेवे के हर नारी आगे ढेर लगे ॥

( २४ )

सब नारी आई गोपों की और पार पड़ोसिन आ बैठीं ।
कुछ ढोल मंजीरे लाती थीं कुछ गीत जच्चा के
गाती थीं ॥
कुछ हरदम कह इस बालक की बलिहारी होकर देख
रहीं ।
कुछ थाल पंजीरी का रखतीं कुछ सांठ सुठौरा
करती थीं ॥
कुछ कहती थीं हम बैठी हैं नेग आज के दिनका
लेने को ।
कुछ कहती थीं हम आईं हैं आनन्दबधावा देने को ॥

( २५ )

कोइ बैठी घुट्टी गरम करै कोइ डालै राई औ भूसी ।
कोइ लाई हंसली औ खड़ये कोई कुरता टोपी मेवा घी ॥
कोई देख रूप उस बालक का कोई माथा चूमे मेहर
भरी ।
कोई भौंहों की तारीफ़ करै कोइ आंखों की कोई
पलकों की ॥
कोइ कहती उम्र बड़ी होवे ए बीर तिहारे बाले की ।
कोई कहती व्याह बहू लाओ इस आस—मुरादों-
वाले की ।

( २६ )

कोइ कहती बालक खूब हुआ ऐ भैना तेरी नेक रती ।
ये बाले उनको मिलते हैं जो दुनियां मे हैं बड़ भागी ॥
इस कुनबे की भी शान बढ़ी औ भाग बढ़ा इस घरका
भी ।
यह बातें सब की सुन सुन कर यह बात जसोदा कहती
थी ।
ए बीर य बालक जो ऐसा अब मेरे घर मे जन्मा है ।
कुछ और कहूं क्या मैं तुमसे भगवान की मोपै
किरपा है ॥

( २७ )

जो नेगी जोगी थे उनको उस आन निपट खुशहाल
किया ।
फिर आले माले रेशमके औ धन भी बख़शा बहुतेरा ।
औ जितने नाचनेवाले थे असबाब भी उनको खूब दिया ।
मेहमान जो घरमें आये थे उनका भी सब अरमान रखा ॥
दिन रात छठी के होने तक मन खुशदिल लोग
लुगाईका ।
भर थाल रुपे औ मुहरें दीं सब नेग चुकाया दाई का ॥

( २८ )

नन्द और जसोदा बालक को वां हाथों छांवं में थे रखते ।
नित प्यार करें तन मनवारें, सुथरे अभरन कितने उनके ॥
नित जो बहलाते मन परचाते खूब खिलौने मंगवाते ।
हर आन झुलाते पलने में औ इधर ऊधरथे बिठलाते ॥
कर याद नज़ार अब हर साइत उस पलने औ उस
झूलेको ।
आनन्द से बैठो चैन करो जै बोलो कान्ह झंडलेको ॥

———

## 4. LACHHIRAM

Pandit Lachhiram, court poet of that great poet and patron of poets, Maharaja Mansingh of Ayodhya, and afterwards of his successor Maharaja Pratap Narayan Singh, was a hereditary poet and son of Pandit Paltan Rai of Amorha in Basti district. He was born in 1898 V.E. He learnt the art of poesy at the age of ten and attended the court of Maharaja Mansingh at the age of sixteen. He acquired that proficiency in writing Hindi verse which soon established his reputation as a great poet. The Maharaja gave him the title of Kaviraj. He was patronised by several Maharajas such as the late Maharaja Lakshmishwara Singh of Durbhanga, Maharaja Rawaneshwara Prasad Singh of Gidhaur, Maharaja Mahendra Pratap Singh of Tikamgarh, besides Raja Sitla Bakhsh Singh of Basti. One of the compilers of these selections had the pleasure of being

personally acquainted with him and he may be safely said to be the last great poet of the old school. He was master of the Sahitya Shastra in all its branches, such as the *Rasas*, the *Nayika Bheda*, and he has composed several books on the subject, such as the *Manasinhashataka*, the *Pratapa-ratnākar*, the *Premaratnākar*, the *Lakshmi-shwara Vinoda*, the *Mahendra Bhushan*, the *Ramchandra Bhushan*, and others. He died in Ayodhya in 1961 V.E.

The accompanying verses are taken from the *Premaratnākar*.

———

# नवरस

साहित्य के आचार्यों ने काव्य का लक्षण यों लिखा है "रसात्मक वाक्य को काव्य कहते हैं।" जो लोग शास्त्र नहीं जानते वे समझते हैं कि काव्य में "तुक" होनी चाहिये। इस से नित्य ऐसी रचनायें देखी जाती जिन्हें तुकबन्दी ही कहना चाहिये। कोई तुक भी आवश्यक नहीं मानते, केवल छन्द होना चाहिये, परन्तु शास्त्र के अनुसार पद्य हो या गद्य, जिसमें कोई रस नहीं है वह काव्य नहीं।

रस नव हैं—

१। शृंगार—प्रेमियां के मिलने की इच्छा से जो भाव मन में उत्पन्न होता है उसे शृंगार कहते हैं।

२। हास्य—जिससे हंसी आये।

३। करुण—जिससे चित्त में करुणा हो।

४। रौद्र—जिससे क्रोध सूचित हो।

५। वीर—उत्साही पुरुष को वीर कहते हैं ; चाहे बल प्रताप का उत्साह हो, चाहे दान का, चाहे दया का।

६। भयानक—जिस से भय सूचित हो।

७। बीभत्स—जिससे घृणा सूचित हो।

८। अद्भुत—समझ में न आनेवाले को देखने सुनने से जो भाव उत्पन्न होता है, उसे आश्चर्य काम कहते है। अद्भुतरस का आश्चर्य ही गुण है।

९। शान्त—संसार के विषयों से विराग हो जाना निर्वेद है; इसी के होने से शान्तरस होता है।

शृंगार को छोड़कर शेष रसों के उदाहरण आगे दिये जाते हैं।

---

# प्रेमरत्नाकर

## हास्य रस को उदाहरण

### घनाक्षरी कवित्त

चूनर सुरंग घोर घांघरे को लोटैं भूमि,
चोटी परी पीठि पर मोती के लरन को।
बिछिया अनौट पग पैंजनोल्यां लछिराम,
कंकन बलित चूरी चमकै करन की।
कारति कुमारी बरसानेकी वधूटिन में,
आई सुकुमारि एक सांवरे बरन की।
घूंघट उघारि हेरि हरिमुख हाहा करि,
हंसि रहीं गोरी सबै गोप के घरन की॥
चौक पूरि मोतिन के मैना आरती लै खड़ी,
ठाढ़ो हिमवान वारि आनंद सुरेस के।
बेल सों उतारे हरि नारद विरञ्चि बोलि,
मन्द मुसुकात लछिराम या प्रवेस के।
भूतन के बीच भूतनाथ को स्वरूप हेरि,
वलित भुजङ्ग ज्वाल माला नैन देस के।
भागीं राज मन्दिर में रानियां भभरि हंसैं,
वगरे बराती द्वारचार में महेस के।

## करुणरस को उदाहरण

### सवैया

दूषण देत हैं लोग सुकण्ठ को दीनो बिगारि या
आपनो जोटै।
अंगद पास ह्वो आयो अचेत निहारि चक्यो दशरत्थ
के ढोटै॥
हाय करै पुर वा की दशा लछिराम जू दारुण
बान की चोटै।
वालि समीप विहाल कै रोय सु तारा परी यहि
ऊपर लोटै॥

## रौद्ररस को उदाहरण

लाल करि लोचन चढ़ाये बङ्क भौहैं बैन,
बोलन लषन लाल देव दसरथ को॥
ललकारि डारि हां मरदि महिरावन को,
मेघनाद मुण्ड भेजां आसमानपथ को॥
सारथी समेत सेना सागर में बोरौं छन,
पूरो करि लछिराम देवन अरथ को॥
चूर करि खोपरी दसन दसमुख तूरि,
धरि में मिलाय देहौं रावन के रथ को॥
को है कुम्भकरन करैगो जुरि मोसों रन,
फोरिहौं गदा लै सीस लहरैं करन को।

ललित लंगूर में लपेटि कै महोदर को,
पटकि पछारौं देखैं राच्छसी घरन को ।
तौ मैं हनूमान जो निसान राच्छसन तोरौं,
लछिराम राखौं बात बांकुरे बरन को ।
रावन-गरब गञ्जि गरद मिलैहां पल,
करत दोहाई राम रावरे चरन को ॥

## बीररस को उदाहरण

( बीर तीन प्रकार के होते हैं ;—१ युद्धबीर,
२ दयाबीर और ३ दानबीर )

युद्धबीर

रावन महीप उत रथ पर ठाढ़ो संग,
सुभट संवारि जे सुरेस मान मसके ।
कवि लछिराम रामचंद्र के चखन पर,
सरसत लाली इतै आनंद अबस के ।
फरकन लागी भुज भानुवंस-भूषण के,
बदन बिकासरूप रंग बीररस के ।
गोसे मोरि कहर कमान कर फेरत मे,
उछरत ऐंचे बिन बान तरकस के ॥
फेरत गदा को सोहै सुघर सुकंठ आगे,
गरबीलो गरजनि मानो घन घोर को ।

बाहैं फरकाय बंक भौंहन चढ़ाय,
अनुसासनै अगोरै रामलोचन के कोर को ॥
कवि लछिराम ललकारत चमू को चारु,
आनंद अपार हेरि सेना लंक ओर की ।
जोर करि जुरन लंगूर की लुरन कैसो,
बीरता बिलोकै बनै केसरीकिसोर की ॥
समरसिरोमणि महीप कलहंस-बीर,
सीतलाबकस साज्यो सेना समसेर की ।
कवि लछिराम घटाघोर से मतंगन की,
घंटा घननात परी पैकरै सुमेरै को ।
सिरपेंच सुरंग सिरोही कर लीन्हं बढ़यो,
सोहै नैन लाल भाल कलंगी सुरेरकी ।
बरी हंसि हेरनि घनेरी फौज घेरनि,
फरकि बाहैं फेरनि अटेरनि बछेरै की ॥

दयाबीर

आरति बलित बेष निरखि बिभीषन को,
सरन समीप दीनो करि प्रतिपाल हैं ।
कवि लछिराम त्यों अनेक अधमन छन,
कीने सुरलोक मेटि भारो भवजाल है ।
सांकरे परैते जन आकरे सुमन दौरे,
बिरद निवाहक हमारो या कृपाल है ।

भानुकुल-भूषन दुःख-दवन-दूषन,
महीप रामचन्द्र सो न दूसरो दयाल है ॥

दानबीर

कलप लता से ओघ आनन्द उमंगवारे,
सातलाबकस भूप सरसन लागे हैं ।
लछिराम सुकवि समोये मौज मंडन ये,
दीपति अखंड जग दरसन लागे हैं ।
कलहंसबंस कर साहिबो तिहारो हेरि,
सरमाय मेघ मानो तरसन लागे हैं ।
हीरा लाल मोतीमाल मनिगनजाले जोर,
बारहो महीने बर बरसन लागे हैं ॥

भयानक रस को उदाहरण

बिकट बिसाल बृन्द बानरै उचक ऐंठे,
आभा करो अमर लंगूरन के जाल को ।
गरजैं कराल भालु काल के कुटुम्ब मानो,
दूजो घन घोर घेरि सोमा सिन्धुमाल को ।
कबि लछिराम कछू सूझत न वारापार,
दमकनि दामिनो सो नोकैं बानजाल को ।
लहरैं लपेटे जे कहर कमनैत संग,
चमकी चपल चमू दसरथलाल को ॥

खंजर से कठिन करेजे पै चुभे हैं चोखे,
बीर धौं बिनासकर बैरिन के बंस के।
कबि लछिराम किधौं ढारे बिधि बान बंक,
भौंहन कमान वारि प्रबल प्रसंस के।
पलकैं उठाये भूप शीतलाबकस पर,
डरदै हरैया अवनीसन के अंस के॥
लहरै लपेट जंग जालिम जहर जोर,
बांके नैन कहर कटीले कलहंस के।
घनकत घटा घोर घन से मतंगन के,
ठनकैं जंजीरैं जोर जगत बखान की।
गरजैं नगारे भारे करखेत बोलैं रोष,
लरजे गनीम छोड़ि डगर सुमान की।
कबि लछिराम कापै जुलुम करैगो आज,
सातलाबकस भूप साज्यो सैन सानकी।
जालिम जलूसैं कमनैतन के संग बीर,
बाजी पर करत बंकैती बरछान की॥

दोहा

कटक हेरि रघुबीर को परम भयानक साज।
डरपत रावन को नगर दई करत कह आज॥

बीभत्सरस को उदाहरण

समर महीप रामचन्द अरु रावन को,
बानन की बरसा घटा सी घिरि जाति है।

कोटिन सुभट परैं पछिहरि प्रान भूमि,
ताको हेरि गीधन की सेना मंडराति है।
कवि लछिराम कालिका को किलकारै सुनि,
जंग जोरि जोगिनी जमाति हरषाति है।
खोपरी के प्यालन में करत रुधिर पान,
आंतन की माला गर, चरबी चबाति है॥

### अद्भुतरस को उदाहरण

लंकनाथ हेरि जाके लरजि रह्यो है हिया,
मंदर उठायो जे दिगंबर सुबेस को।
राजा राजकंवर सुभट पुर तीनिहूं के,
बल करि थाक्यो जो थकावन सुरेस को।
कवि लछिराम राम जोर अचरज छायो,
कंप सरसायो पलही में देस देस को।
कर में तिनूका सम करिकै कुमार राम,
मन्द मुसुकाय तोस्यो धनुष महेस को॥
बांसुरी बजाय गति पगन अनोखे लेत,
ज्वाला की जमा सौं फन फुफकार काढ़ो है।
मन्द करि बदन रदन रसना को वाके,
आपनो दुचंद रूप गुनगन गाढ़ो है।
कवि लछिराम यह कौतुक निहारि नैन,
कांपत करेजो व्रज अचरज बाढ़ो है।

नाचि कै फनाली पर आली बनमाली आज,
कालीनाग नाथि कालिंदी के तीर ढाढ़ो है ॥
गोपी ग्वाल गैयें बछरान को बनाये संग,
बन उपबन को न भौन्यो कळूं पात है ।
कवि लछिराम यह चरित अनोखो हेरि,
संकर बिरंचिहू न धीरज धरात है ।
गरजि गरजि बारि बरषि बरसि हारे,
व्रज पर मेघन को बल न बसात है ।
नख पर मंदर पुरंदर को होड़ राखे,
सांवरे बदन मंद मंद मुसुकात हैं ॥
वाहन विहीन विधि विरच्यो करम जाको,
बरबस ताको वृषभासन बनाये हैं ।
बसन बहाय धौल धारा कवि लछिराम,
विसद बिभूति अंग ऊपर चढ़ाये हैं ।
गंग तैसी भाल तिमि तीजो दृगलाल, मौलि,
चंद्रमुदजाल मुंडमाल पहिराये हैं ।
पाप खिन्न करत अनंगरिपु रामगंग,
तरल तरंग तैरे भंग तो न खाये हैं ॥

## दोहा

राम प्रबल धनु तोरतै तिहुं पुर अचरज छाय ।
एक वार कांपि सबै संक सोर सरसाय ॥

## शान्तरस को उदाहरण

कामना न राखै और मन में जगतवारो,
जीति भव जाल जो कराल मुनिवर को।
पारद पुरैनि से सुमन सत रंग रत,
आनंद यही में जानि जीवन अमर को।
कवि लछिराम ताको महिमा सराहै कौन,
तरु पै तिनूका सो गनत इंद्रधर को।
जानकी समेत कर कंज सर चाप धरि,
ध्यान में निहारत स्वरूप रघुबर को॥

---

## 5. CHAUDHARI BADARI NARAYAN UPADHYAYA

Chaudhari Badari Narayan Upadhyaya was a leading Rais of Mirzapur and son of Pandit Gur Charan Upadhyaya, a philanthropic gentleman, who established Sanskrit pathshalas in Ayodhya and in Allahabad on the north bank of the Ganges. He was born on Bhadra Krishna 6, 1912 V.E., and received his education in Gonda and Fyzabad High Schools. He subsequently learnt Sanskrit and Hindi and shortly after became a great friend of Bharatendu Harishchandra. He established literary societies in Mirzapur and edited the *Ananda Kadambini* and *Nagari Nirada*. His principal works are: *Bharat Saubhagya Natak*, *Hardik Harshadarsha*, *Bharát Badhai*, *Aryabhinandan* and *Prayaga Ramagaman*.

He was the president of the 3rd session of the Sahitya Sammelan held in Calcutta in 1912.

The accompanying poem is one of the few that he wrote in *khari boli*.

---

# आनन्दअरुणोदय

( १ )

उठो आर्यसन्तान सकल मिलि अब न बिलम्ब लगाओ।
ब्रिटिशराज स्वातन्त्र्यमय समय व्यर्थ न बैठ बिताओ॥
देखो तो जग मनुज कहां से कहां पहुंच कर भाई।
धर्म्म, नीति, विज्ञान, कला विद्याबल सुमति सुहाई॥

( २ )

की उन्नति निज देश, जाति, भाषा, सभ्यता, सुखों की।
तुम सब ने सीखी वह बान रही जो खान दुखों की॥
वैदिक सत्य धर्म्म तज कर मनमाने मत प्रगटाये।
ऋषि त्रिकालदर्शीगनके उपदेश भूल दुख पाये॥

( ३ )

वर्णाश्रम गुण कर्म स्वभाव विरुद्ध चाल चलने से।
बने दीन तुम धर्म्म सनातन की सम्मति टलने से॥
मिथ्याडम्बर दम्भ द्रोह पाषण्ड फूट फैलाते।
अपने मुख से अपने को सबसे उत्कृष्ट बताते॥

( ४ )

धर्म्मतत्त्व से हुए शून्य तुम बिना विचार विचारे।
फन्दे में फंस अल्पज्ञों के दाव सब अपने हारे॥
क्षमा, सत्य, धृति, दया, शौच, अस्तेय, अहिंसा त्यागी।
शम, दम, तितिक्षादि यम नियम विहीन विषय अनुरागी॥

( ५ )

धर्म ओट सुख स्वार्थ साधने की है चाल लखाती।
कुत्सित लाभ लोभ के कारण जो नहिं छोड़ी जाती॥
बिन विवेक बैराग्य ज्ञान तप उपासना के भाई।
सदाचार उपकार बिना कब किसने सद्गति पाई?

( ६ )

प्रचलित हाय अन्धपरिपाटी पर तुम चलते जाते।
आर्यवंश को लज्जित करते कुछ भी नहीं लजाते॥
है मिथ्याविश्वास तुम्हारे मनमें इतना छाया।
ढूहों औ क़बरों परभी जा मस्तक हाय नवाया॥

( ७ )

पञ्चदेव से पांच पीर जिन से हैं पूजे जाते।
दूषित अर्थवाची भी हिन्दू हैं वे आज कहाते॥
परब्रह्म से विमुख सदा तुम सिद्धि कहां से पाओ।
नित्य नये दुख सहने पर भी तनिक नहीं पछताओ॥

( ८ )

स्वार्थ रहित धर्म्मोपदेष्टा बिरले कहीं लखाते।
धर्म्मतत्त्व ज्ञानी सच्चे गुरु कोई ढूंढ़े पाते॥
नहीं विचार करें सो तत्त्व जो अज्ञों को बतलाते।
ग्रहण त्याग सत् असत्‌रीति कुछ कभी नहीं समझाते।

( ९ )

खण्डन मण्डन का बातें करते, सब सुनी सुनाई।
गाली देकर हाय! बनाते बैरी अपने भाई॥
नित्य नवीन धर्मपथ रच कर ठग तुमको बहकाते।
स्वर्ग छोड़ तुम राखराशि लेकर प्रसन्न दिखलाते॥

( १० )

छिन्न भिन्न समुदाय सनातन नित्य इसी से होता।
प्रबल बिरोधी दल हो उस के शक्तिपुञ्ज को खोता॥
धर्म आग्रह सब हैं केवल करने ही को झगड़ा।
नहिं तो शक्ति धर्मप्रेमी से कैसा किस से रगड़ा॥

( ११ )

सभी धर्म के वही सत्य सिद्धान्त न और बिचारो।
है उपासना भेद न उसके अर्थ बैर विस्तारो॥
जगदीश्वर आराध्य देवता सबका है वह एकी।
मूलधर्म का ग्रन्थ वेद सब का जल एक विवेकी॥

( १२ )

समझो तब कैसा विरोध आपस का सब ने ठाना ।
वैर फूट का फल अद्यापि नहीं तुमने क्या जाना ?
बीती जो उस को भूलो सम्हलो अब तो आगे से ।
मिलो परस्पर सब भाई बंध एक प्रेमधागे से ॥

( १३ )

आर्यवंश को करो एक अद्वैत भेद बिनसाओ ।
मनबच कर्म एक हो वेदविदित आदर्श दिखाओ ॥
बैठो सब थल एक ध्याय सर्वेश एक अविनाशी ।
एक विचार करो थिर मिलकर जग आतङ्क प्रकाशो ॥

( १४ )

मिथ्याडम्बर छोड़ धर्म का सच्चा तत्त्व विचारो ।
चारो वेद कथित चारो युग प्रचलित प्रथा प्रचारो ॥
चारों वर्ण आश्रम चारों भिन्न धर्म के भागो ।
निज निज धर्म्माचरण यथाविधि करो कपट छल त्यागो ॥

( १५ )

चारों वर्ग अवस्था चारों के अनुसार सराहे ।
आवश्यक साधन सब का है विधिवत् नियम निबाहे ॥
नहीं एक से काम जगत का चलता कभी लखाता ।
जगतप्रबन्ध ठीक रखने को धर्म वेद बतलाता ॥

( १६ )

लोक और परलोक उभय संग जब साधोगे भाई ।
तब यथार्थ सुख पावोगे खोकर यह सब कठिनाई ॥
सीखो नई पुरानो दोनों प्रकार की विद्यायें ।
दोनों प्रकार के विज्ञान सिखाओ रच शालायें ॥

( १७ )

शिल्पकला सम्यक् प्रकार उन्नत कर शीघ्र प्रचारो ।
निज व्यापार अपार प्रसार करो जग यश विस्तारो ॥
आवश्यक समाज संशोधन करो न देर लगाओ ।
हुए नवीन सभ्य औरों से अपने को न हंसाओं ॥

( १८ )

अपनी जाति वस्तु, अपने आचार, देश भाषा से ।
रक्खो प्रीति रीति निज धर्म वेश पर अति ममता से ॥
राज अर्थ औ धर्मनीति तीनों को सङ्ग मिलाओ ।
दृढ़ उद्योग निरालस होकर करो सफल, फल पाओ ॥

( १९ )

सबसे प्रथम धर्म्म सञ्चय का यत्न करो ऐ प्यारे ।
सकल मनोरथ होते सफल धर्मके एक सहारे ॥
सत्य सनातन धर्मध्वजा हो निश्छल गगन उड़ाओ ।
श्रौत स्मार्त्त कर्म अनुशासन का दुन्दुभी बजाओ ॥

( २० )

फूंको शङ्ख अनन्य भक्ति हरि ज्ञान प्रदीप जलाते ।
जगत प्रशंसित आर्यवंश जय जय को धूम मचाते ॥
आर्य शास्त्र उपदेश करत रव विजयघण्ट को भारी ।
विश्वविजय करलो प्रयास बिन वैरीवृन्द बिदारी ॥

( २१ )

मुख्य सत्य बल सञ्चय करके मनमें दृढ़कर जानो ।
जहां सत्य जय तहां नियम यह निश्चय करके मानो ॥
रक्खो ईशकृपा की आशा शरण उसीकी जाओ ।
मङ्गल होगा सदा तुम्हारा सहज सिद्धि सब पाओ ॥

( २२ )

यह सुनकर सब सम्प्रदाय के उठे आर्य हरषाते ।
"जय सच्चिदानन्द" "जय भारत" उच्चस्वर चिल्लाते ॥
पहुंचे प्रयाग जाकर जो है तीर्थराज कहलाता ।
मज्जन करके सलिल त्रिवेनी जो अघओघ नसाता ॥

---

## 6. RAI BAHADUR LALA SITARAM, B.A.

The metrical Hindi translation of the *Raghuvansha* or the History of the Raghuvanshi kings of Ayodhya by the great poet Kalidasa was undertaken in 1885, after the publication of the *Kumara-sambhava Bhasha*, but for several reasons the book was published in parts—cantos ix to xv under the name of *Sri Sita-Rama-charitamrita* in 1885, cantos i to vi under the title of Raghucharitra in 1886, and the complete book in 1892. The second canto of the translation describing the penance of Raja Dilipa and his receiving the boon of a son from the celestial cow is very much admired and has been more than once included in books prescribed for the vernacular middle examinations in the United Provinces. It has, therefore, been considered suitable for inclusion in these selections.

———

# महाराज दिलीप को नन्दिनी का बरदान देना

## चौपाई

भये प्रभात धेनु ढिंग जाई ।
पूजि रानि माला पहिराई ॥
बच्छ पियाइ बांधि तब राजा ।
खोल्यो ताहि चरावन काजा ॥
परत धरनि गोचरण सुहावन ।
जो मग धूरि होत अति पावन ॥
चली भूपतिय सोइ मग माहीं ।
स्मृति श्रुति अर्थ संग जिमि जाहीं ॥
चौ सिन्धुन थन रुचिर बनाई ।
धरनिहिं मनहुं बनी तहं माई ॥
प्रिया फेरि अवधेश कृपाला ।
रच्छा कीन्ह तासु तेहिं काला ॥
व्रत महं चले गाय कर आगे ।
सेवक शेष सकल नृप त्यागे ।
इक केवल निज वीर्य्य अपारा ।
मनु-सन्तति-तन-रच्छनहारा ॥

कबहुंक मृदु तृन नोचि खिवावत ।
हांकि मांछि कहुं तनहिं खुजावत ॥
जो दिशि चलत चलत सोइ राहा ।
यहि विधि तेहि सेवत नरनाहा ॥
जहं बैठै सोइ धेनु अनूपा ।
बैठैं तहहिं अवधपुरभूपा ॥
खड़े ताहि ठाढ़ो नृप जानी ।
चले चलत धेनुहि अनुमानी ॥
पियत नीर कीन्हो जलपाना ।
रहे तासु संग छांह समाना ॥
राजचिन्ह यद्यपि सब त्यागे ।
तऊ तेजबस नृप सोइ लागे ॥
छिपे दान रेखा के संगा ।
होत मनहुं मद-मत्त मतंगा ॥
केश लता सन बांधि बनाये ।
बन बिचर्‍यो धनु बान चढ़ाये ॥
ऋषय-धेनु रक्षक जनु होई ।
आयो पशुन सुधारन सोई ॥
बरुन सरिस धरि तेज प्रभाऊ ।
चले यदपि सेवक बिन राऊ ॥
तरु पंछिन करि शब्द सुहावा ।
जनु चहुं दिशि जय-घोष सुनावा ॥

जानि निकट कोशलपति आये ।
फूल वायु-बस लता गिराये ॥
जिमि नरेश निज पुर जब आवहिं ।
धान नगर-कन्या बरसावहिं ॥
चले जदपि नृप कर धनु धारी ।
तउ दयाल तेहि हरनि बिचारी ॥
निरखत तासु शरीर मनोहर ।
लोचन फल पायो तेहि अवसर ॥
भरि भरि पवन रन्ध्रयुत-बांसा ।
वेणु शब्द तब करत प्रकाशा ॥
बनदेविन कुंजन महं जाई ।
नृपकीरति तहं गाइ सुनाई ॥
जानि घामबस म्लान शरीरा ।
लै सुगंध सोइ मिलत समीरा ॥
बनरच्छक तेहि आवत जानी ।
बिना वृष्टि बन-आगि-बुझानी ॥
निबलहि सबल सतायो नाहीं ।
भे फल फूल अधिक बन माहीं ॥
करि पवित्र दिसि चहुं दिसि जाई ।
धेनु सांझ आश्रम कहं आई ॥
यज्ञ-श्राद्ध-साधन सोइ साथा ।
इमि सोहत तहं कोशलनाथा ॥

श्रद्धा मनहुं दृश्यतनु धारी।
सोहत संत प्रयत्न मंझारी॥
जल सन उठत बराहसमूहा।
चलत रूख-दिशि नभचरजूहा॥
हरी घास जहं बैठ कुरंगा।
चल्यो लखत सोइ सौरभि संगा॥
एक भरे थनभार दुखारी।
धरे शरीर एक अति भारी॥
मन्द चाल सन दोउ तहं आई।
तपबन-शोभा अधिक बढ़ाई॥
चलत बसिष्ठ-धेनु के पाछे।
लौटत अवधभूप छबि-आछे॥
प्यासे दृगन बिलास बिसारी।
लख्यो ताहि मगधेस-कुमारी॥
आगे खड़ी रानि मग माहीं।
पीछे भूप मनहुं परछाहीं॥
सोहत बीच धेनु यहि भांती।
सन्ध्या सङ्ग मनहुं दिन राती॥
अक्षतपात्र कर धरे सयानी।
फिरीं गाय चहुं दिसि तब रानी॥
चरन बन्दि गो-माथ विशाला।
पूज्यो अवध-रानि तेहि काला॥

मिलन हेतु बच्छहिं अकुलानी ।
यद्यपि रहीं धेनु गुनखानी ॥
पूजन काज रहीं सोइ ठाढ़ी ।
सो लखि प्रीति भूप-मन बाढ़ी ॥
समरथ चहत देन फल जेही ।
प्रथम प्रसाद जनावत तेही ॥
पुनि सन्ध्या-बिधि नृप निपटाई ।
सादर गुरुपदकमल दबाई ॥
जिन निज भुजबल शत्रु गिराये ।
दुहन अन्त गो-सेवन आये ॥
पुनि पत्नी संग भूप दिलीपा ।
धारि धेनु आगे बलि दीपा ॥
सोये तहं तेहि सोवत जानी ।
जागि जगी धेनु अनुमानी ॥
सन्तति हित सेवत यहि भांती ।
बीते त्रिगुणसप्त दिन राती ॥
भक्त-चित्त परखन एक बारा ।
हिमि गिरि-गुहा धेनु पगु धारा ॥
मनहु' न सकहिं' जन्तु यहि मारी ।
यह नरेश मन माहिं' बिचारी ॥
नग छवि लगी लखन नरराई ।
धेनुहिं' धरेउ सिंह इक धाई ॥

तड़पत सिंह गुहा के द्वारा ।
भयो तुरत तहं शब्द अपारा ॥
भूप-दृष्टि भूधर-पति लागी ।
परी धेनु पर नग-दिसि त्यागी ॥
सिंहहि लख्यौ धेनु पर कैसा ।
गेरू-गुहा लोध तरु जैसा ॥
भयो क्रोध नाहर-बध काजा ।
खैंचन चह्यो तीर तब राजा ॥
नख-छबि कंक पत्र महं डारी ।
अंगुरिन बिशिख-पुंख तहं धारी ॥
हरि मारन हित खैंचत बाना ।
रह्यो दच्छिन कर चित्र समाना ॥
लखि अपराधिहि सौंहहि ठाढ़ा ।
अवधनरेश-क्रोध अति बाढ़ा ॥
बिबस नाग सम मन्त्र-प्रभाऊ ।
बच्यो स्वतेजन कोशल-राऊ ॥
मृगपति सरिस तेज-बल-धारी ।
भयो चकित निज दसा बिचारी ॥
मनु-कुल-केतु-अचर्ज बढ़ाई ।
बोल्यो हरि नर-बोलि बनाई ॥
"बस ! नरेश ! श्रम व्यर्थ तुम्हारा ।
"लगत न मोहिं चलहु हथियारा ॥

"जदपि वायु, तरु-मूल उखारहि ।
"पै नहिं सकत हिलाइ पहारहि ॥
"जासु पीठ वृष चढ़त पुरारी ।
"पावन करत चरन नित धारी ॥
"जानु निकुम्भ-मित्र मोहिं चेरा ।
"कुम्भोदर त्रिभुवनपति केरा ॥
"देवदार जो लखहु सुजाना ।
"तेहि मानत हर पुत्र समाना ॥
"जो पाछे पय पियो कुमारा ।
"यह सोइ पय-रस-चाखनहारा ॥
"एक बार कनपटी खुजाई ।
"तासु छाल बन-गजन गिराई ॥
"भा गिरिजहिं लखि सोच अपारा ।
"असुर-अस्त्र जिमि लगे कुमारा ॥
"तब सन मोहिं बनाइ मृगराजा ।
"दे आये पशु भोजन काजा ॥
"नित बन-गजन डरावन हेतू ।
"राख्यो गुहा मोहिं वृषकेतू ॥
"जानि समय मम क्षुधा निवारन ।
"भेजी नाथ मोहिं यह पारन ॥
"अहो भूप गुरु-पद-अनुरागी ।
"अब फिरि जाहु लाज सब त्यागी ॥

"जो न ग्रस्त्र सन रच्चन-जोगा ।
"ग्रस्त्रि-दोष तहं देहिं न लोगा ॥"
सुनि यहि भांति गर्व-रस-सानी ।
कोशलपति मृगपति की बानी ॥
ईश-प्रभाव मोघ सर जानी ।
कीन्ह न मन कछु भूप गलानी ॥
सर-प्रयोग महं पहिलेहि बारा ।
निज श्रम भूपति व्यर्थ विचारा ॥
मारत वज्र मनहुं सुरनाथा ।
भयो शम्भु-दृग-वस जड़ हाथा ॥
बोले "बिबस बचन, मृगराजू ।
"सदा हंसत सुनि सन्त समाजू ॥
"तऊ तोहिं सर्वज्ञ विचारी ।
"कहौं सुनिय हरि बिनय हमारी ॥
"रचि पालत जो जगहिं संहारत ।
"को कहु तासु वचन नर टारत ॥
"पै यजमान-पूज्य-गुरु थाती ।
सौंहहि नसत लखौं केहि भांती ॥
"ह्वै कृपाल मम देहहि खाई ।
"तब होइय निवृत्त मृगराई ॥
"घर महं बच्छ मिलन-अनुरागी ।
"देहु ऋषीस-धेनु यह त्यागी" ॥

दसन-ज्योति गिरि-खोहन केरा ।
पंचानन तब नासि अंधेरा ॥
भूतनाथ-अनुचर मुसुकाई ।
बोल्यो बचन "सुनहु नरराई ॥
"भोगहु जगत अकंटक राजू ।
"लहे रूप गुण वय सुख-साजू ॥
"तजत थोर हित बहु निज देहा ।
"अहसि मूढ़मति नहिं संदेहा ।
"जो दयाल तो लखु मन माहीं ।
"बचत गाय जो भूप नसाहीं ॥
"कोटि विघ्न सन धारत प्राना ।
"प्रजा पालिये पिता समाना ॥
"जो इक गाय-नास अपराधा ।
"लखि गुरु-कोप होत मन बाधा ॥
"कुम्भ-सरिस थन की सत गाई ।
"दै तेहि सक्रिय नरेस मनाई ॥
"यहि सन मन फल भोगन हेतू ।
"राखिय देह भानु-कुल-केतू ॥
"महि महं स्वर्ग कहावत सोई ।
ऋद्धि समेत राज जहं होई" ॥
भयो मौन नाहर अस भाखो ।
सुनत मनहुं सोइ भूधर साखो ॥

करि प्रति-शब्द गुहन अस लागा।
जनु सोउ कह्यो भूप अनुरागा॥
सुनि हरिवचन अवध-पुर-पालक।
बोल्यो शत्रु-वृन्द-दल-घालक॥
धेनुहि सिंह-काल-वस देखी।
उपजत नृपमन कृपा बिसेखी॥
"क्षत्रियअर्थ सिद्ध जग सोई।
"क्षत सन सुजन बचावै जोई॥
"धिक सो राज क्षत्रिय गुन-हीना।
"वृथा अजस बस प्रान मलीना॥
"ह्वै हैं मुनि प्रसन्न केहि भांती।
'दीन्हेउ' सकल धेनु की जाती॥
"निश्चय लखिय सिंह, मन माहीं।
"कामधेनु सन यह कम नाहीं॥
"छुइ न सकत यहि हरि संसारा।
"हरप्रभाव तुम कीन्ह प्रहारा॥
"अब मम उचित धर्म लखु एही।
"दै निज देह बचावौं तेही॥
"तव अहार मुनि कर मख-काजा।
"रहिहैं दोउ अविघ्न मृगराजा॥
"तुमहुं मित्र यह लखहु बिचारी।
"देवदारु यह थाति तुम्हारी॥

"रच्छ नसे बिनु आप नसाने ।
"स्वामि सौंह किमि जाहीं सयाने ॥
"बधत मोहिं लागति जो दाया ।
"मों जस-देह राखु मृग-राया ॥
"निश्चय नास देह कर जानत ।
' मो सम तनहि तुच्छ करि मानत ॥
"जन-सम्बन्ध सकल जग माहीं ।
"संबादहि सन होत लखाहीं ॥
"भयो मिलन सुनु बन महं सोऊ ।
"हैं यहि हेतु मित्र हम दोऊ ॥
"प्रथम विनय मम मृग-पति टारन ।
"उचित न तोहिं मित्र यहि कारन ॥"
"जो तुम चहहु" कह्यो सुनि नाहर ।
खुलो नरेश-बांह तेहि अवसर ॥
डारि अस्त्र अवधेस महाना ।
हरिहि दीन्ह तन पिंड समाना ॥
झुके सीस तहं सिंह प्रहारा ।
जोहत छन छन भूप उदारा ॥
करि जय जय नभ-फूल सुहावा ।
विद्याधर नृप पर बरसावा ॥
"उठिय बत्स" सौरभि की बानी ।
सुनत नरेश अमिय-रस सानी ॥

उठि निज मातु सरिस तेहि ठामा ।
ठाढ़ी लखी धेनु अभिरामा ॥
कह्यो धेनु तेहि चकित निहारी ।
"मैं परखी नृप, भक्ति तुम्हारी ॥
"जो मोहि यमहुं सकत हनि नाहीं ।
"ताहि जन्तु केहि लेखे माहीं ॥
मांगिय बर प्रसन्न मोहिं जानी ।
"लखि तव भक्ति भूप गुनखानी ॥
"मैं न होहुं साधारन गाई ।
"गनु मोहिं काम-धेनु नरराई" ॥
निज बल-बीर-प्रसिद्ध महीसा ।
दोउ कर जोरि नाय पद सीसा ॥
बोले "मातु अनुग्रह कीजै ।
"ह्वै प्रसन्न मोहिं यह बर दीजै ॥
"मिलै मागधी सन सुत सोई ।
चहुं दिसि बिदित जासु जस होई" ॥
करि पूरन नरेस अभिलाषा ।
"एवमस्तु" सौरभि तहं भाषा ॥
"दुहि मम दूध पत्र महं राऊ ।
"पिय लहु सुत इक अमित-प्रभाऊ ॥"
"मख हित दुहि पुनि बच्छ पियाई ।
"शेष दूध ऋषि-आयसु पाई ॥

"चाहहु' करन मातु मैं पाना ।
"रचित महि षट-भाग समाना ॥"
सुनि यहि भांति अवधपति-बानी ।
मुनिवर-धेनु अतिहि हरषानी ॥
भूधर-राज-गुहा पुनि त्यागी ।
लौटी धेनु भूप संग लागी ॥
अति प्रसन्न गुरु सन नरदेवा ।
विकसित बदन कह्यो सब भेवा ॥
लखि पति मुदित सफल अनुमाना ।
विनहिं कहे रानी सब जाना ॥
धेनुदूध पुनि विधि-अनुरूपा ।
पियो रानि संग कोशल-भूपा ॥
भये प्रभात वसिष्ठ मुनीसा ।
तिनहिं देइ प्रस्थान-असीसा ॥
कह्यो "भूप अब अवधहिं जाहू ।
भोगहु जन्म सुकीरति लाहू" ॥
सुनि यहि भांति देवमुनि बैना ।
रानी सहित भूप गुन-ऐना ॥
धेनु बच्छ संग यज्ञ-कृशानुहि ।
तिय समेत मुनि मन-तम-भानुहि ॥
करि प्रदच्छिणा रानि समेता ।
चले अवध दिशि शोल-निकेता ॥

देत बेग हित अनंद अपारा।
करत मधुर धुनि रथ असवारा।
पुत्र-काज व्रत बस कृश अंगा।
चले दिलीप मागधी संगा॥
बढ़त उछाह दरस बिनु पाये।
तेहि उघारि दृग टकी लगाये॥
पावत प्रजा अनन्द बिसेषा।
तेहि नव चन्द सरिस सब देखा॥
चहुं दिसि नगर लोग जस गावत।
रथ ऊपर शुचि ध्वजा उड़ावत॥
धरे इन्द्र सम तेज विशाला।
कोसल नगर पैठि महिपाला॥
निज भुज शेष सरिस बल सारा।
धस्यो बहोरि भूप महिभारा॥

## दोहा

तेज अत्रि-मुनि-नयनकर, जिमि लीन्हां आकास।
लीन्ह देवसरि संग ज्यों, शंकर-ज्योति-उजास॥
लोकपाल-शुचि-तेज-मय, प्रबल तेज-गुन-खानि।
नरपति-कुल की वृद्धि हित, धस्यो गर्भ तिमि रानि॥

---

## 7. PANDIT AYODHYA SINGH, UPADHYAYA HARI-AUDH.

Sahityaratna Pandit Ayodhya Singh Upadhyaya belongs to a distinguished Sanadhya Brahman family of Nizambad in Azamgarh district and was born in 1922 V.E. After serving the Government in the Revenue Department, he retired on the 1st November, 1923, and has since been an honorary Reader in Hindi in the Benares Hindu University. One of his earliest works, the '*Theth Hindi ka Thath*' was very highly spoken of by Sir George Grierson and is prescribed for the Indian Civil Service Examinations. His most famous work, however, is the *Priya-Pravasa* which has established his reputation as one of the greatest Hindi writers of modern times. Of late he has been writing verses in *Khari boli* on various subjects. The accompanying poem is taken from his *Padya Prasun*, published by the Hindi Pustak Bhandar, Laheria Serai, a copy of which was kindly sent by him and shows not only his love for his mother country but an extraordinary command over the language.

# जीवन-मरण

## कवित्त

पोर पोर में है भरी तोर मोर ही की बात,
मुहंचोर बने आन-बान छोड़ बठी है।
कैसे भला बार बार मुहं की न खाते रहें,
सारी मरदानगी ही मुहं मोड़ बैठी है।
हरिऔध कोई कस कमर सताता क्यों न,
कायरता होड़ कर नाता जोड़ बैठी है।
छूट चलती है आंख दोनों ही गई है फूट,
हिन्दुओं में फूट आज पांव तोड़ बैठी है ॥१॥
बीती बीरतायें, बात उनकी बनातीं कैसे,
धूलसे औ तृण-तूल से जो गये बीते हैं।
उनकी रगों में भला बिजली भरेगा कौन,
बात के कढ़े जो बार बार मुख सीते हैं।
हरिऔध हिन्दू कैसे हिन्दू का करेंगे हित,
वे मुख अहिन्दुओंका देख देख जीते हैं।
लोहा कैसे लेते हाथ कांपता है लोहा छुये,
आंखे कैसे लहू होतीं लहू घूंट पीते हैं ॥२॥

धूल आंख में जो झोंकते हैं उन्हे बंध मान,
बंधे धाक बंधनो को धूल में मिलाते हैं।
सच्चा मेलजोल मेल जोल चोचलों को मान,
बिना माल मिले मोल अपना गंवाते हैं।
हरिऔध कैसे भला भूल हिन्दुओं की कहें,
बन बन भोले भली भांति छले जाते हैं।
बात खलती है खोलने को खोखलापन हो,
आंख कैसे खुले आंख खोलही न पाते हैं ॥३॥
काठ हो गये हैं काठ होने के कुपाठ पढ़,
दिल वाले होते कढ़ा दिल का दिवाला है।
बस होते रहे बेबिसात बेबसी से बने,
कस होते अकसीं का बढ़ता कसाला है।
हरिऔध बल होते अबल बने ही रहे,
बार बार बैरियां का होता बोलबाला है।
पाला कैसे मारें पाले पड़े हैं कसाइयों के,
हिन्दूओं के लोहू पर पड़ गया पाला है ॥४॥
मन मरा तन में तनिक भी न ताव रहा,
धन का न ध्यान बाहु का बल न प्यारा है।
हंसी की न हया, परवाह बेबसी की नहीं,
अरमान हित का न मान का सहारा है।
हरिऔध ऐसी ही प्रतीति हो रही है आज,
सुत रहा सुत औ न दारा रही दारा है।

वीरता रही न गई धीरता धरा में धंस,
हिन्दुओं की रग में रही न रक्तधारा है ॥५॥
दाब मानते हैं, यह भाव बार बार बार दब,
दांत तले दूब दाब दाब के दिखावेंगे।
आंख देखने की है न उन में तनिक ताब,
बात यह आंख मूंद मूंद के बतावेंगे।
हरिऔध हिन्दुओं में हिम्मत रही ही नहीं,
हार को सदा ही हार गले का बनावेंगे।
चोटी काट काट वे सचाई का सबूत देंगे,
यूनिटी को पांव चाट चाट के बचावेंगे ॥६॥
नवा नवा सिर को सहेंगे सिर पड़ी सारी,
दांत काढ़ काढ़ दांत अपना तुड़ावेंगे।
रगड़ रगड़ नाक नाक कटवा हैं रहे,
पकड़ पकड़ कान कान पकड़ावेंगे।
हरिऔध और कौन काम हिन्दुओं से होगा,
मिल मिल गले गला अपना दबावेंगे।
पांव पड़ पड़ मार पांव में कुल्हाड़ा लेंगे,
जोड़ जोड़ हाथ हाथ अपना कटावेंगे ॥७॥
कागज के फूल हैं गलेंगे बारिबुंद पड़े,
पत्ते हैं पवन लगे कांपते दिखावेंगे।
वे तो हैं बबूले बात कहते बिलोप होंगे,
ओले हैं अवनि तल परसे बिलावेंगे।

ओस की हैं बूंदें लोप होवेंगी किरन छूते,
कुसुम हैं धूप देखते ही कुम्हलावेंगे ।
कैसे भला हिन्दू फूंक फूंक के न पांव रखें,
भुआ हैं बिचारे फूंक से हो उड़जावेंगे ॥८॥
कान होते बहरे बने हैं अंधे आंख होते,
बाचा चारु होते मूक रहना बिचारा है ।
कर होते लुंज हैं औ पंगु हैं सुपद होते,
बलवान होते कहां बल का सहारा है ।
हरिऔध दुखित महा है देख देख दशा,
तेज होते परम तरणि बना तारा है
तन होते तन बिन गये हैं ए अतन बन,
हिन्दुओं के तन की निराली रक्तधारा है ॥९॥
चक जो हुई सो हुई चूकते सदा क्यों रहें,
चतुर हितू के मिले चौंक अब चेते हैं ।
भ्रम की भयानक भंवरमें पड़ी क्यां रहे,
संभल संभल जाति हित नाव खेते हैं ।
हरिऔध कैसे भला भूल हिन्दुओं से होगी,
साथ साथवाले का वे साथ रह देते हैं ॥
गाली खा खा मंजु मुख लाली हैं ललाम होती,
लात खा खा लात को ललक चूम लेते है ॥१०॥
कांटे जैसे लघु चुभते हैं पड़े पांव तले,
पीटे धूल पड़ पड दृगों में दुख देती है ।

कीड़ी की सी बड़ी तुच्छ टीड़ीदल बांध बांध,
दल देती बड़े बड़े दलपति की खेती है।
हरिऔध हिन्दूजाति में अब कहां हैं जान,
चोट पर चोट खा खा कर भी न चेती है।
छेड़े दबे छोटे काट भी न छोड़ते हैं,
चोट करते हैं चींटे चींटी काट लेती है ॥११॥
लट लट बार बार लोट लोट जाते जो न
कैसे तो हमारी ललनायें कोई लूटता।
फटे जो न होते दिल फूटा जो न भाग होता,
कैसे लगातार तो हमारा सिर फूटता।
हरिऔध कटुता न जाति में जो फैली होती,
कैसे कूटनीतिवाला कूद कूद कूटता।
टूट हो रहो हैं टूट मन्दिर अनेकों गये,
मूर्ति टूटती है है कलेजा कहां टूटता ॥१२॥
आनबानवाले बात अपनी बनाये रहे,
आज भी हमारी आन लम्बी तान सोती है।
कान पर जूं भी नहीं रेंगती किसी के कभी,
बद कर बदों की बदी बिष बीज बोती है।
हरिऔध हाथ मलते भी बनता है नहीं,
बार बार चूर चूर होता मान मोती है।
ललनायें छिनीं किन्तु खौलता कहां है लहू,
लाल लुटते है आंख लाल भी न होती है ॥१३॥

रोते रोते रातें हैं बिताते बहुतेरे लोग,
रेते जा रहे हैं गले घर होते रीते हैं।
आग हैं लगाते, हैं जलाते बार बार जरा,
चैन लेने देते नहीं पातकी पलीते हैं।
हरिऔध हिन्दू मेमने हैं बने चेते नहीं,
चोट पहुंचाते लहू चाटवाले चीते हैं।
पटु हो रहे हैं पीटने में पीट पीट पापी,
एक कोट से भी बीस कोटि गये बीते हैं ॥१४॥
माल पर हाथ मार मार मालामाल बने,
करके कपालक्रिया भरें किलकारियां।
खल 'कर लहू' हाथ अपना लहू से भरें,
तन के छतों से छूटें लहू पिचकारियां।
धज्जियां उड़ाई जांय भोले भाले बालकों की,
धूल में मिलाई जांय फूल जैसी नारियां।
आग तो कलेजे में लगी हो नहीं हिन्दुओं के,
कैसे भला आंख से कढ़ेंगी चिनगारियां ॥१५॥
झोपड़ी किसी की फुंकती है तो भले ही फुंके,
उसे क्या जो फूंक फूंक देता घर टट्टी है।
कैसे भला लोक-लाज-लालसा लुभाये उसे,
जिसने कि लूटपाट हो की पढ़ी पट्टी है।
हरिऔध मानवता ममता न होगी उसे,
पामरता प्रीति घटे होती जिसे घट्टी है।

पड़के खटाई में न खट्टी मीठी जान सके,
आज भी हमारी आंख की न खुली पट्टी है ॥१६॥
नानी मर जाती है कहानी वीरता की सुने,
कांप उठते हैं नेक नाम सुने नेजे का।
बुरी बुरी भावना हैं पुजती भवानी बनी,
भय से भरा ही रहता है भाग भेजे का।
हरिऔध हिन्दुओं का ह्रास होगा कैसे नहीं,
फल मिलता है उन्हें हीनता अंगेजे का।
जान होते बिना जानवाला कौन दूसरा है,
कौन है कलेजा होते बना बेकलेजे का ॥१७॥
कांट कहते हैं ये बनेंगे कीट पावस के,
लते कहते हैं लते इन के उड़ावेंगे।
दूब कहती है दूब दाबेंगे ये दांतों तले,
तृण कहते हैं इन्हें तृण सा बनावेंगे।
हरिऔध क्या सुन रहे हैं ये हैं कैसी बातें,
कान खुले हिन्दू क्या इन्हें न सुनपावेंगे।
तूल कहती है ये उड़ेंगे तूल-पुंज सम,
धूल कहती है धूल में ये मिल जावेंगे ॥१८॥
कैसे खान पान के बखेड़े खड़े होंगे नहीं,
कैसे छूत छात को अछूते बन खोवेंगे।
कैसे पंथ मन के प्रपंच में पड़ेंगे नहीं,
कैसे भेदभाव कांटे पंथमें न बोवेंगे।

हरिऔध कैसे पेच पाच न भरेंगे पेच,
कैसे जाति पांति के कलंक-पंक धोवेंगे ।
धर के अनेक रूप रोकती अनेकता है,
एका वैसे होगा कैसे हिन्दू एक होवेंगे ॥१८॥
दुख हुए दूने हुए सुन्दर सदन सूने,
ध्वंस के नमूने बने मन्दिर दिखाते हैं ।
दिल में पड़े हैं छाले, जीवन के लाले पड़े,
पामर के पाले पड़े सुख को ललाते हैं ।
हरिऔध हिन्दुओं की बुरी लतें छूटो ही नहीं,
माल खो खो लोनि लाल ललना गंवाते हैं ।
तलवे सहलाते पिटते हैं बच पाते नहीं,
सह सह लातें रसातल चले जाते हैं ॥२०॥
कटेंगे पिटेंगे नोचते हैं जो नुचेंगे आप,
कब तक हिन्दुओं को नोच नोच खावेंगे ।
पच न सकेगा पेट मार के मरेंगे क्यों न,
पामर परम कैसे पाहन पचावेंगे ।
हरिऔध धर्म-वीर धर्म की रखेंगे धाक,
ऊधम अधम कैसे ऊधम मचावेंगे ।
पोटी दुह लेवेंगे चपेटेंगे लंगोटी बांध,
बोटी बोटी कटे लाज चोटी की बचावेंगे ॥२१॥
पातकी जो पातकपयोनिधि समान होंगे,
कौतुक तो कुम्भ-योनि का सा दिखलावेंगे ।

एक मुखसे ही पंचमुख का करेंगे काम,
दोही बाहु मेरे चार बाहु कहलावेंगे।
अधम अधमता चलेगी हरिऔध कैसे,
दोही दृग सहस-नयन पद पावेंगे।
लोम लोम लोमस लौं अजर अमर होंगे,
सारे रक्त-बिन्दु रक्त-बीज बन जावेंगे ॥२२॥
बदरंग उनको अनेकता करेगी कैसे,
एकता की रंगतों में यदि सन जावेंगे।
हाथ लेंगे आयुध विरोध प्रतिकारक तो,
बैरी-बैर-बीरुध के मूल खन जावेंगे।
हरिऔध हिन्दू बातें अपनी बनायेंगे तो,
उन्नति विधान के बितान तन जावेंगे।
चार चांद जाति हित चाव में लगा देंगे तो,
चन्द जयचन्द भोर-चन्द बन जावेंगे ॥२३॥
जगेंगे उठेंगे औ गिरावेंगे गरूरियों को,
गिरि को करेंगे चूर बज्र बन जावेंगे।
परम प्रपंचियों का कदन प्रपंच कर,
भर भर पंच बाई पेटकी पचावेंगे।
हरिऔध हिन्दू धर धीर धावमान होंगे,
अंधाधुंध बंधुओं को धरा में धंसावेंगे।
धूमसे दलेंगे धमाचौकड़ी मचेगी कैसे,
बड़े बड़े ऊधमी को धूलमें मिलावेंगे ॥२४॥

प्रेमके निकेतनों के प्रेमिक परम हांगे,
प्यार-भरा प्याला प्यारवाले को पिलावेंगे ।
हिंसक की हिंसा को कहेंगे कभी हिंसा नहीं,
मान वे अहिंसकों को दिल से दिलावेंगे ।
हरिऔध मानवता मोल को अमोल मान,
अमिल मनों को मेल-जोल से मिलावेंगे ।
जीवित रहेंगे मर जाति के हितों के लिये,
जीवन दे जीवन-विहीन को जिलावेंगे ॥२५॥

---